❀ ओ३म् ❀

# ऊमर-काव्य

अर्थात्

जोधपुर के सुप्रसिद्ध चारण कुल-भूषण कविवर ऊमरदानजी के सुन्दर काव्य-रचनाओं का संग्रह जिसमें कुरीतियों का दिग्दर्शन, सामाजिक सुधारो का सरल मारवाड़ी भाषा में मनोहर वर्णन तथा वीरता, भक्ति, हास्य व वैराग्य आदि रसों का भण्डार है

—:o:—


रचयिता

**स्वर्गवासी कविवर ऊमरदान**

—:o:—

सम्पादक

मारवाड़ राज्य का इतिहास, राठौड़ राजवंश, भारतीय नरेश, राजस्थान के छत्तीस राजवंश, महाराजा सर प्रताप, दियासलाई का इतिहास, मारवाड़ के रीति रस्म, मंडोवर का इतिहास, मारवाड़के ग्राम-गीत आदि ग्रन्थों के रचयिता

विद्याविनोद

**श्री जगदीशसिंह गहलोत एम. आर. ए. एस.**

जोधपुर स्टेट—मारवाड़


—:o:—


प्रकाशक

**मेसर्स अचलप्रताप न्यायी एण्ड को०**

बुकसेलर्स व जनरल मर्चेन्टस, जोधपुर

तीसरी बार } वि० सं० १९८७, कलियुगी सं० ५०३१ सन् १९३० ई० { मूल्य ३॥)

प्रकाशक—
अचलप्रताप न्यायी, मालिक
अचलप्रताप न्यायी एण्ड को०
फ़तहसागर, जोधपुर।

मिलने के पते—

१—हिन्दी साहित्य मन्दिर, घंटाघर, जोधपुर।

२—डी० जे० बुकडिपो, जोधपुर।

३—आर्य्य लक्ष्मणजी, न्यूज़ पेपर एजेण्ट, सोजती गेट, जोधपुर।

मुद्रक—
सत्यव्रत शर्मा, शान्ति प्रेस,
शीतलागली, आगरा।

# विषय-सूची



# शीघ्र प्रकाशित होने वाले ग्रंथ

नीचे लिखे अनमोल काव्य ग्रंथ अब तक अप्राप्य व अप्रकाशित है। अत. इनके छापने का हम उद्योग कर रहे हैं। प्रत्येक ग्रंथ का मूल्य प्रचारार्थ यथासम्भव कम रखा जायगा। परंतु जो सज्जन पहले ग्राहक बनेंगे उनको लागत मात्र में ही दिये जायँगे।

१—वीरमांण
२—गोगादे रूपक
३—बिड़दसिणगार
४—राजरूपक
५—सूरजप्रकाश
६—गुणरूपक
७—गुणभाषाचित्र
८—अभयविलास
९—चौरासी पदार्थ नामावली
१०—मान जसोमंडन
११—अभ्योदय
१२—रघुनाथरूपक
१३—अजितोदय (संस्कृत मे)
१४—जसवंत जसो भूषण (छोटा संस्करण)
१५—ढोला मारू रा दूहा
१६—महाराजा अजीतसिंह रा विखा रा दूहा

शीघ्र ही अपना नाम ग्राहकों में लिखा लीजिये, क्योंकि गिनती की पुस्तकें छपाई जायँगी।

पता—(१) मेसर्स अचल प्रताप न्यायी एण्ड कम्पनी,
फतहसागर तालाब, जोधपुर।
(२) मैनेजर हिन्दी साहित्य मंदिर,
घंटाघर, जोधपुर।

Mahamahopadhyaya,
Rai Bahadur
Gaurishankar H. Ojha.

Ajmer,
Dated १०-४-१९३०

कविवर उमरदानजी से मेरा प्रथम मिलना उदयपुर के
विक्टोरिया हॉल में हुआ था; जब मैंने उनका शुभ नाम पूछा
तो उन्होंने हँसते हुए कहा "मेरा नाम डेली डिलाइटफुल
उम्मरदान है"। उनकी मुखमुद्रा परसे यह झलक आता था
कि वे सदा प्रसन्नचित्त रहते हैं अतएव उनका डेली डिलाइट
फुल कथन सार्थक है। ऐसे सहृदय कवि से वार्तालाप करने
तथा उनकी मनोहारिणी कविता सुनने में मुझे बड़ा आनन्द
आता था जिससे उनके साथ मेरा स्नेह बढ़ता ही गया।
वे जन्मसिद्ध आशुकवि थे और उनकी राजस्थानी भाषा की
कविता सरस, सरल एवं चित्ताकर्षक होने से ही वे जहाँ जहाँ
गये वहाँ उनका बहुत कुछ आदर हुआ। उनके काव्यों का
राजपूताने में बड़ा आदर है और लोग उन्हे बड़े उत्साह के साथ
पढ़ते है।

गौरीशंकर हीराचंद ओझा

कविवर ऊमरदान जी से मेरा प्रथम मिलना उदयपुर के विक्टोरिया हॉल में हुआ था; जब मैंने उनका शुभ नाम पूछा तो उन्होंने हँसते हुए कहा "मेरा नाम डेली डिलाइटफुल उम्मरदान है।" उनकी मुख मुद्रा पर से यह झलक आता था कि वे सदा प्रसन्न चित रहते हैं। अतएव उनका "डेली डिलाइटफुल" कथन सार्थक है। ऐसे सहृदय कवि से वार्तालाप करने तथा उनकी मनोहारिणी कविता सुनने में मुझे बड़ा आनन्द आता था जिससे उनके साथ मेरा स्नेह बढ़ता ही गया। वे जन्मसिद्ध आशुकवि थे और उनकी राजस्थानी भाषा की कविता सरस, सरल एवं चित्ताकर्षक होने से ही वे जहां जहां गये वहां उनका बहुत कुछ आदर हुआ। उनके काव्यों का राजपूताने में बड़ा आदर है और लोग उन्हें बड़े उत्साह के साथ पढ़ते हैं।

अजमेर
ता० १०-४-१९३० ई०

गौरीशंकर हीराचंद ओझा
(महामहोपाध्याय रायबहादुर)

# श्रद्धाञ्जलि

कविवर ऊमरदानजी ने उम्र भर कभी किसी से द्वेष नहीं किया। वे प्रेम के पुतले, निर्भयता के स्वरूप, देश, नरेश व प्रजा के सच्चे हितैषी, कुरीतियो के विरोधी, विद्या और विज्ञान की लालसा में मग्न और आशु कवि थे। वे हमारी चारण जाति के अनमोल रत्न थे। राजपूताने के राजा महाराजाओं से लेकर छोटे बड़े सरदार व उमरावों मे उनकी बड़ी मानता थी। इनसे एक बार भेट कर कोई भी व्यक्ति उम्र भर इनके मिलाप को नही भूल सकता था। मुझे भी इनके सत्संग का बहुत समय तक अवसर मिला था। उसका जो प्रभाव मेरे जीवन पर पड़ा वह अमिट है। वास्तव मे ऐसे जन्मसिद्ध कवि देश व जातियों में बहुत कम उत्पन्न होते हैं। इन्होने अपनी सरल व सरस कविता मे जो स्पष्ट बातें—जो देखने मे कड़वी परन्तु वास्तव में हितकर—बतलाई हैं उनसे राजस्थानी प्रजा का ही नहीं यहाँ के राजपूत सरदारों की भी भलाई हो सकती है।

मुझे यह देखकर प्रसन्नता है कि ऊमरदानजी के ऐसे उत्तम व उपयोगी काव्य का प्रकाशन तीसरी बार मय उनके परिचय के हो रहा है। इससे उस महाकवि की स्वर्गीय आत्मा को, अवश्य संतोष होगा।

उज्वल नाथूरामजी की हवेली,
जोधपुर सिटी.
ता० ६ मार्च १९३० ई०

विनीत—
उदयराज उज्वल,
(ऐसिस्टन्ट सिटी कोतवाल)

[ काशी नागरीप्रचारिणी सभा द्वारा प्रकाशित "बालाबख्श-राजपूत चारण पुस्तकमाला" के वयोवृद्ध विद्वान् सम्पादक विद्याभूषण पुरोहित श्री हरिनारायणजी शर्मा बी० ए०, सुपरिटेन्डेन्ट चेरिटी डिपार्टमेन्ट जयपुर स्टेट द्वारा ]

# सम्पादक को बधाई




धपुर के बारहठ कविवर ऊमरदान जी लालस रचित अनेक काव्यों और छन्द गीतों का संग्रह "ऊमर-काव्य" के नाम से दो दफै पहिले जोधपुर से छप चुका था। उन दोनों संस्करणों की कविताओं को हमने बड़े चाव से अपने इष्ट मित्रों के साथ पढ़ा है। जोधपुर के प्रसिद्ध इतिहासज्ञ श्री जगदीश-सिंह जी गहलोत के पूर्ण परिश्रम से यह तीसरा संस्करण संवर्द्धित रूप में टीका टिप्पणी भूमिका सहित छपा है जिसकी एक प्रति हमारे अवलोक-नार्थ सम्पादकजी ने कृपा कर, हमको हमारी सम्मति के अर्थ दी, जब वे जयपुर में पधारे थे।

हम ऊमरदान जी को डिंगल ही का नहीं पिंगल कविता का भी एक अच्छा कवि मानते हैं।

साहित्यमर्मज्ञ उनकी रचना को पढ़ कर उनकी प्रतिभा का भली भाँति अनुमान कर सकेंगे। हाथ कंगन को आरसी क्या? उनकी सत्योक्ति, स्पष्ट रचना, प्रसाद गुण गुम्फित काव्य सृष्टि, मन्दहास्य मय चुटीली पदावली, मर्म-स्पर्शी गुण दोषोद्घाटन-शैली, लोकोक्ति-समविष्ट, प्रखर-वाक्य विन्यास-प्रक्रिया, प्रकृत विषय-विशद-प्रवचन-निगूढता, श्लेष व्यंग-ध्वनि-निसर्ग विसर्ग-गति, इत्यादि का बखाण मुझ से क्या हो सकता है।

इस तृतीय संस्करण को पूर्ण और सर्वाङ्ग सुन्दर बनाने के निमित्त सुयोग्य सहृदय साहित्य-प्रेमी संपादक ने कोई बात उठा नहीं रक्खी। द्वितीय संस्करण में आई हुई कविताओं से अधिक कवि की रचनाएँ जोधपुर, जयपुर आदि में जहाँ भी कहीं तलाश से मिल सकीं, उन्होंने संग्रह करलीं। और परिश्रम से पाठ शुद्ध कर कठिन शब्दों और स्थलों पर पांडित्य पूर्ण टीका टिप्पणी की है। जैसी विद्वतापूर्ण रचना कवि की है वैसी ही उस पर विद्वतामय टीका हुई है। विशेषतः ऐतिहासिक स्थलों पर पूरे खोज बीन से टीप है।

जो प्रायः महत्व और काम के हैं। हम टीकाकार की मुक्तकंठ से प्रशंसा करते हैं।

मूल ग्रंथ की अनुक्रमणिका यथार्थ नहीं है तथापि दूसरे संस्करण से उत्तम है। दूसरे संस्करण में ऊमर काव्य के दूसरे भाग में अन्य पुरुषों की कविता जोड़ कर ऊमरदानजी की कृति के अजागल स्तनवत् निरा पुछल्ला बांधा था, सो ही इस नवीन संस्करण में काट फैंक देने का सौभाग्य गहलोतजी को मिला। तदर्थ बधाई।

ऊमरदानजी की कविता के संकीर्त्तन में (कवि जुगतीदान जी के शब्दों में) हम इतना कह कर यह पंक्तियें समाप्त करते हैं:—

"नर चतुर होय जांणे निपट, आशय ऊमरदांन रो"॥

जयपुर
ता० ११-४-१९३० ई० } पुरोहित हरिनारायण शर्मा.

# दो शब्द

लोगों की दिनचर्या व जीवन-घटना पर कविता का गहरा प्रभाव पड़ता है। अच्छे कवि अपनी काव्य-रचनाओं द्वारा जो सुधार के भाव लोगों में भर सकते हैं वह अनेक व्याख्यान और लेखों द्वारा होना कठिन है। राजस्थान में यह बात प्रसिद्ध है कि शाकों के समय रणभेरी की ध्वनि के साथ जब राजस्थान के सपूत केसरिया बाना पहिन शत्रु से लड़ने जाते थे उस समय उनके हृदयों में मोह-माया के विचारों को निर्मूल करने और देश-जाति पर मर मिटने के लिये जो सारगर्भित दोहे, सोरठे और गीत उनके परम्परागत कवि-चारणों द्वारा कहे जाते थे उनका प्रभाव यह होता था कि वीर ही नहीं वीराङ्गनाओं के भी रोमांच खड़े हो जाते थे और वे अपनी जान को हथेली पर रख रणक्षेत्र में कूद पड़ते थे। यही नहीं, एक दोहा या सोरठा उसी तत्व को लिए हुए यदि हज़ारों मनुष्यों की सभा में उसी ढँग से कहा जाय तो उसका प्रभाव हज़ारों व्याख्यानों से अधिक पड़ता है। विशेष कर जबकि हमें राजा, महाराजा, सरदार या उमरावों को उन्हीं की भाषा में समझाना होता है तब व्याख्यान या बड़े लेखों

की ज़रूरत नहीं होती। उस समय कविता ही अच्छा काम करती है।

ऐसे ही भाव इस "ऊमरकाव्य" में हैं। विषय सूची से प्रकट होगा कि हमारी जाति के कविशिरोमणि ऊमरदानजी ने कैसी सारभूत बातें अपनी अनोखी चुभती हुई भाषा में रची हैं जिनका प्रभाव हृदय के अन्दर बैठ जाता है। कहीं कहीं उन्होंने कड़े शब्दों का भी प्रयोग किया है परन्तु उनकी भावना सच्ची और डाक्टर की तरह रोगी को अच्छा करने की गर्ज से है। जो कुछ बुराइयां भी बतलाई गई हैं वह बुरे लोगों की ही हैं न के किसी खास समुदाय की। उन्होंने साथ ही साथ अच्छे लोगों की प्रशंसा भी की है। मनुष्यों को हंसवत गति रखनी चाहिये और नीर क्षीर विवेचन की बुद्धि होनी चाहिए। समाज में अच्छे बुरे सभी तरह के पुरुष होते हैं। इस लिए बुराइयों से हटा कर अच्छाई की तरफ ले जाना ही अच्छे कवियों का कर्त्तव्य है। इस यज्ञ में कवि-वर ऊमरदान जी को कहाँ तक सफलता मिली इसका अनुमान पाठक स्वयं कर सकते हैं।

ऊमरकाव्य आज तीसरी बार प्रकाशित हो रहा है। पूर्व दो संस्करणों से पता चलता है कि

राजा, प्रजा और विद्वानोंके समाज में इसका बड़ा प्रचार रहा । राजस्थान की कोई राजसभा या विद्यासभा ऐसी नहीं होगी जहाँ इस काव्य का प्रचार न हो । राजकवियों को इसकी अनमोल पंखड़िएँ-कविताएँ कंठस्थ हैं, और वे इसे बड़े चाव से राजा रईशों के मनोरंजन व उपदेश के लिये दोहराते हैं । मैं आशा करता हूँ कि इस काव्य का और भी अधिक प्रचार होगा । इस वार इसके सम्पादन में जो परिश्रम सुप्रसिद्ध इतिहासवेत्ता कुँ० जगदीशसिंहजी गहलोत एम. आर. ए. एस. जोधपुर ने किया है वह प्रशंसनीय है ।

इस तीसरे संस्करण में कई विशेषताएँ हैं । कवि की कई अप्रकाशित कविताएँ खोजकर इसमें लगा दी गई हैं । कठिन शब्दों के अर्थ प्रत्येक पृष्ठ पर दे दिये हैं और जहाँ जहाँ ऐतिहासिक या पौराणिक कथाओं में के प्रसिद्ध व्यक्तियों के नाम आये हैं वहाँ उनका परिचय भी संक्षेप में दे दिया गया है जिससे काव्य के भाव समझने में सुगमता होकर पाठकों की ज्ञानवृद्धि हो ।

जोधपुर
ता०८-४-१९३०ई०

जयकरण बारहठ
बी. ए., एल-एल. बी.
वकील, चीफ कोर्ट, राज मारवाड़

# शुद्धि पत्र

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ४ | १० | अणां[५] | अणूं[५] |
| १० | ७ | पग | पगां |
| १५ | १४ | सोभासंद | सोभासमंद |
| २० | ७ | री | व्यथा भरी |
| २८ | १८ | विद्यार्थी | ५—विद्यार्थी |
| २६ | १८ | ५—मंड | ५—मुंड |
| ३० | १७ | शधर | वंशधर |
| ३८ | ६ | सनक[१]आदिक | सनकादिक[१] |
| ३६ | ६ | में दरसे | से दरसे |
| ४२ | ५ | चेत | चित |
| ४२ | १४ | कां | कौ |
| ४४ | ३ | का | की |
| ४४ | ४ | को | की |
| ४५ | १५ | कईही[४] | कहई[४] |
| ४५ | १५ | कानी | कान |
| ४६ | १२ | गुमुडे | गुडै |
| ४६ | १३ | रुड | रुडै |
| ४७ | ७ | जनार्दद | जनार्दन |
| ५४ | १२ | गोचर | न गोचर |
| ६१ | १० | चौथी पांचवीं | आठवीं नववीं |
| ६७ | २३ | १६२६ ई० पृ० २७ | १६२६ ई० पृ० २६ |
| १४२ | ६ | धारा | धीरा |
| २५७ | १० | पूरत | पूरती |
| ३२७ | २ | पहुवी | पुहमी |
| ३३८ | ६ | मुंढा | मूंढा |
| ३४८ | ६ | अकेल | एकल |
| ३६६ | २ | चग | चुग |
| ३६६ | १४ | नानांणा | नानाणो |
| ३६६ | १४ | दादाणां | दादाणो |
| ३७३ | ५ | सुवला लै | सुवलालै |
| ३८६ | २ | हये | हुये |
| ३८६ | ५ | अरोग | अरोगे |




ऊमर काव्य का यह तीसरा संस्करण आज आपकी सेवा में उपस्थित किया जाता है। यह काव्य कितना रोचक, मधुर, ललित, आकर्षक, उपदेशप्रद एवं उपयोगी है यह तो आप इसे पढ़ कर ही जान सकेंगे। यह अपने अनेक गुणों के कारण ही अत्यन्त लोकप्रिय बन गया है। एक मारवाड़ी कवि की ओजस्विनी प्रतिभायुक्त कला का यह एक सजीव नमूना है। इसमें न केवल समाज सुधार का ही विवेचन है बल्कि सभी रसों की मधुर धारा बहती दिखाई पड़ती है। विशेषतः वीर और हास्यरस का विशद वर्णन है। कवि ने अपने काव्य में तत्कालीन परिस्थिति का भी अच्छा चित्र खींचा है।

कवि ऊमरदान जी लालस के लिये काव्य निर्माण वंशानुगत गुण था और वे थे भी जन्म-सिद्ध कवि (Born Poet)। उनमें वे सभी गुण थे जो प्रतिभाशाली कवियों में होने चाहिये। वे सदैव आनन्दित रहा करते थे। एक बार सं० १९५७

में कवि ऊमरदान उदयपुर-मेवाड़ गये। वहाँ उनकी सुप्रसिद्ध इतिहासवेत्ता महामहोपाध्याय रायबहादुर श्री गौरीशङ्कर हीराचन्दजी ओझा से विक्टोरिया हॉल (अजायब घर) में पहली बार मुलाकात हुई। ओझाजी ने जब प्रश्न किया कि "श्रीमान् का शुभ नाम क्या है?" तब उन्होंने तत्काल ही अंग्रेजी में अपना नाम "डेली डिलाइट फुल उम्मरदान" (Daily delightful Ummardan) कहा। इस पर से ही अनुमान हो सकता है कि वे कितने मौजी और आनन्दी थे, जो अपने को अंग्रेजी में "सदा आनन्दी उम्मरदान" कहते थे। ओझा जी से पहली मुलाकात और उसी में इस प्रकार खुला व्यवहार कवि के आनन्दी होने का परिचय देता है। ऊमरदान जी को इतिहास और प्राचीन काव्य ग्रन्थों की खोज करने की रुचि थी। वीरशिरोमणि महाराणा प्रताप की वीरता की प्रशंसा में उन्हीं के समकालीन चारण कवि दुरसा आढा ने "विरुद छिहतरी" नाम का ७६ सोरठों वाला एक काव्य बनाया था जिसके कई सोरठे इस समय राजपूतों, चारणों व बड़वा-भाटों आदि के मुख से सुनने में आते हैं। उस

अमुद्रित काव्य की प्रति ऊमरदान जी ने ही खोज निकाली थी, जिसको जोधपुर के मुत्सद्दी बच्छराज जी सिंघवी ने उदयपुर में रहते समय प्रथम वार सं० १६५८ में प्रकाशित की। इस पुस्तक के सिवाय उनकी रचनाओं में से दो पुस्तकें "डफोलाष्टक ढूंडी" सं० १६५७ में और "जसवन्त जस जलद" सं० १६५२ वि० में उनके जीवनकाल में प्रकाशित हो चुकी थीं।

ऐसे आनन्दी एवं प्रतिभाशाली कवि का काव्य भला किस प्रकार नीरस रह सकता था। उसमें रस छलक रहा है। किसी भी पद्य को देख लीजिये आप आनन्द विभोर हो जावेंगे। कवि ने अपने काव्य में जिन खुले शब्दों द्वारा सामाजिक कुरीतियों का भण्डाफोड़ किया है उसे पढ़ते २ जी नहीं अघाता। वास्तव में इस सुन्दर काव्य के रचयिता चारण कुलभूषण कविवर ऊमरदान जी थे भी हास्यरस के अवतार। उनके स्वर्गवास को अभी अधिक काल नहीं बीता है। जिन लोगों ने उन्हें देखा है उनको ऊमरदान जी की आकृति तथा व्यवहार आदि का अच्छी तरह पता है। उनका जोधपुर के राजदरबार में भी बड़ा मान

था। आर्य्यसमाज के प्रवर्त्तक वेदोद्धारक महर्षि दयानन्द सरस्वती को जब संवत् १६४० वि० में जोधपुर के स्वर्गीय नरेश हिज हाइनैस राजराजेश्वर महाराजाधिराज महाराजा सर जसवंतसिंह बहादुर जी० सी० एस० आई० ने अपनी राजधानी में पधारने का निमंत्रण भेजा था तब उन्हें मेवाड़ राज्य से लाने के लिये कवि ऊमरदान ही भेजे गये थे। जिन लोगों ने उनको देखा है उन्हें आज भी ऊमरदान जी का ध्यान आने पर उनका मोटे वस्त्र धारे, घुटनों तक की धोती पहने, हाथ में डंडा लिये, निर्भीक प्रसन्न मुख का चित्र आँखों के सामने दिखाई पड़ने लगता है।

बचपन में ऊमरदान जी के माता पिता का स्वर्गवास हो जाने से और बड़े भाई आदि की अवहेलना से उन्हें कुटुम्ब का सुख नहीं मिला और ज़मीन जायदाद के झगड़ों से बचकर वे बचपन में ही खेड़ापे के रामस्नेही साधुओं के कंठी बन्द शिष्य हो गये। उस मंडली में उनकी शिक्षा दीक्षा हुई और जब उन्हें सं० १६३६ में कुछ ज्ञान हुआ तब वे साधुओं का संग छोड़ कर गृहस्थी बने और उनके गुण अवगुण भी जनता को बताने

लगे। इस काव्य को पढ़ने पर हमारे इस कथन की पुष्टि हो ही जायगी।

यह काव्य मारवाड़ी-डिंगल भाषा का एक सरस काव्य है। इसी कारण इसका आदर भी विशेष है। राजस्थानी चारण कवियों का काव्य प्रायः डिंगल भाषा में ही पाया जाता है। यह "डिंगल" एक प्रकार की असंस्कृत भाषा है। ब्रजभाषा की कविता का नाम जैसे "पिंगल" कहा जाता है वैसे ही मरुभाषा ( राजस्थानी ) की कविता को "डिंगल" कहते हैं। यह "डींग" और "गल" शब्द मिल कर बना है। इसका अर्थ ऊँची बोली का है। क्योंकि इस भाषा के कवि उच्च स्वर से अपनी कविता का पाठ करते हैं। ब्रजभाषा की कविता में ध्वनि उच्च नहीं होती और उसमें मधुरता विशेष होती है। इसलिए इस ब्रजभाषा को राजस्थान में पिंगल अर्थात् पांगली ( लँगड़ी-लूली ) कविता कहते हैं। पिंगु का अर्थ लँगड़ी और गल का मायना बात या बोली है। स्वर्गीय कविराजा मुरारदान जी महामहोपाध्याय ने "डगल" शब्द का अर्थ अनघड़ पत्थर या मिट्टी का

डगल (ढेला) किया है[१]। क्योंकि इसमें गुजराती, मराठी, मागधी, सिन्धी, ब्रजभाषा, संस्कृत, फ़ारसी, अरबी आदि कई भाषाओं के अपभ्रंश शब्द पाये जाते हैं। अपभ्रंश भी साधारण नहीं! वह भी इतना ज्यादा कि उसका असली रूप जान लेना भी कठिन हो जाता है। जैसे—

| संस्कृत में— | डिंगल भाषा में— |
|---|---|
| मुक्ताफल | मोताहल़ |
| युधिष्ठिर | जुजठल़ |
| ध्रुवभट | धूहड़ |
| श्रीहर्ष | सीहा या सीहड़ |
| हस्तवल | हाथल |
| आलभट | अलट |

कितना रूपान्तर है! इस भाषा में ट ठ ड ढ ण और ल आदि अक्षरों की प्रधानता होती है और "स" का प्रयोग प्रायः "ह" होता है। इस भाषा में ऋ, ॠ, ऌ, ए, ऐ, औ, ये स्वर नहीं होते और तालवी (श) और मूर्धनी (ष) के स्थान पर

---

१—देखो प्रिलिमिनरी रिपोर्ट ऑन दी ऑपरेशन इन सर्च ऑफ मेन्युस्क्रिप्ट्स आफ बार्डिक क्रानिकल्स ( महामहोपाध्याय हरप्रसाद शास्त्री सी० आई० ई०) पेज १४-१५ सन् १९१३ ई०।

भी दन्ती सकार (स) ही लिखा व बोला जाता है। ऐसे ही 'ख' के स्थान में 'ष' लिखा जाता है। इसका साहित्य विक्रम की ६वीं शताब्दी से मिलता है। ऐसी डिंगल भाषा में जिसे अनघड़ पत्थर या मिट्टी के ढेले की उपमा दी गई हो काव्य निर्माण और वह भी हृदयग्राही सरस काव्य हो, यह कवि की प्रतिभा का प्रत्यक्ष प्रमाण है।

यों तो डिंगल भापा में, जो मारवाड़ी भाषा की जननी है सभी रसों का वर्णन कुशल कवि बखूबी कर सकता है—कवियों ने सभी रसों का वर्णन अपनी अपनी रचनाओं में यथा स्थान किया भी है। दादूदयाल, गरीबदास. शंकरदास, और सुन्दरदास आदि महात्माओं ने अपनी अपनी वाणियों को मारवाड़ी भाषा में ही लिखा है; परन्तु उनके काव्य-ग्रन्थ, अपने पन्थों और मतों के भावों से ही पूरित हैं। राजिया और किसनिया के सोरठे तथा दोहे मारवाड़ी भाषा के उज्वल रत्न हैं। इनके अतिरिक्त मारवाड़ी कहावतें भी कुछ कम रोचक नहीं होतीं। तथापि यदि हम काव्य की कसौटी पर प्रस्तुत "ऊमर काव्य" को कस कर देखें तो उत्तम काव्यों की गणना में यह भी आ सकता है।

इस काव्य में डिंगल भाषा का माधुर्य और वीर शृंगार, हास्य, आदि रसों का समूह तथा उपदेश सभी स्पष्ट दिखाई देते हैं। इसमें जो सामाजिक सुधार और आलोचना की मीठी चुटकी दीख पड़ती है, वह भारतीय-राष्ट्र निर्माता स्वामी दयानन्द सरस्वती के सत्संग का ही प्रभाव है। मारवाड़ी भाषा स्वयं ही अतिमधुर है, परन्तु कवि ने उसमें व्यंग और हास्य का संमिश्रण कर के उसे और भी विशेष रोचक कर दिया है।

एक साधारण कुल में जन्म लेकर कवि ऊमर-दान ने अपना नाम इस काव्य द्वारा साहित्य-संसार में अमर कर दिया। देखिये कवि स्वयं अपने विषय में कह रहा है—

मुलक मारवाड़ में थली के मद्ध जन्म जोय,
चारन बरन चारु विकल विसासी को।
बाल वय मे ही पितुमात परलोक बसे,
भ्रात नवलेस भयो हुयो खेल हांसी को।
रांडां के सनेही गुरु मुखिया मुरार मिल्यो,
धणी श्रीप्रताप धार्यो अंकुर उदासी को।
सुख को न किहिनो सोच लख उमरेस लिहिनो,
देव सब दिहिनों सराजॉम सत्यानासी को।

कैसी स्पष्टोक्ति है। कवि के शुद्ध हृदय का परिचय मिल जाता है। कवि जी के पास, घमण्ड या अहंभाव ती फटका तक नहीं था। देखिये एक जगह वे अपने विषय में फिर लिखते हैं:—

"जोगी कहो भव भोगी कहो,
रजयोगी कहौ कौ केसेइ है।
न्यायी कहो अन्यायी कहो,
कुकसाई कहौ जग जैसेइ हैं॥
मीत कहो वो अमीत कहो,
ज्युं पलीत कहो तन तैसेइ है।
ऊत कहो, अवधूत कहो,
लो कपूत कहो हम है सोइ हैं॥

कवि के काव्य को पढ़ने पर उनके स्वभाव एवं सिद्धान्तों का पाठक को पूर्ण ज्ञान हो जाता है। एक बात हम पाठकों को कवि के विषय में और बतला देना चाहते हैं। यद्यपि काव्य में उनके शब्द प्रयोगों से सुज्ञ पाठक अनुमान लगा सकेंगे तथापि हम सूचित कर देना चाहते हैं, कि ऊमरदान जी साधारण अंग्रेजी भी जानते थे। वे अपनी १६-२० वर्ष की उम्र में अंगरेजी पढ़ने के लिये जोधपुर हाई-स्कूल में भरती हुये थे और

बड़े ही परिश्रम से चौथे पाँचवें दर्जे तक उन्होंने अंगरेजी सीखी थी, बाद में अभ्यास द्वारा उन्होंने अपना ज्ञान और बढ़ा लिया था।

कवि ऊमरदानजी का स्वर्गवास उनकी ५१ वर्ष की अवस्था में मिती फाल्गुन सुदि १३ संवत् १९६० विक्रमी ( ता० ११-३-१९०३ ) को जोधपुर में हुआ। उनके स्वर्गवास पर विद्याव्यसनी एवं काव्यमर्मज्ञ पुरुषों को अपार दुःख हुआ। एक कवि ने दुखी होकर आपके स्वर्गवास पर कहा था—

"हमे निपट अलगो हुवो, लालस नेह लगाय।
कागा[1] बिच डेरा किया, जागा अवकी[2] जाय।
विद्या कविता वीरता, ऊमर तो उपदेश।
एकण हॉ फिर आवज्यो, देखै मरुधर देस।

इनके पिता का शुभनाम बारहठ बख्शीराम और दादा का मेघराज जी था। ऊमरदान का जन्म परगना फलोधी ( मारवाड़ ) के गांव ढाढरवाड़ा में सं० १९०८ वि० की वैशाख सुदि २ शनिवार को हुआ था। यह तीन भाई थे, बड़े

१—जोधपुर शहर की एक श्मशान भूमि का नाम।
२—अगम, जहाँ कोई सशरीर न जा सके। कठिन।

भाई का नाम नवलदान और छोटे का शोभादान था। ऊमरदान मँझले थे। ऊमरदान जी के दो पुत्र हुये। अग्रदान तो उनके सामने ही १८ वर्ष का होकर सं० १६५७ की वैशाख सुदि १० बुधवार को चल बसा। अब दूसरा पुत्र बारहठ मीठालाल लालस है जिसकी अवस्था लगभग २७ वर्ष की है और मारवाड़ पुलिस डिपार्टमेन्ट में सार्जेन्ट पद पर नियुक्त हैं।

इसप्रकार कवि का बहुतसा अप्रकाशित काव्य खोज करके इस संस्करण में सम्मिलित कर दिया गया है। अप्रकाशित काव्य को एकत्र करने में श्रद्धेय विद्याभूषण पुरोहित श्री हरिनारायणजी शर्म्मा बी.ए., तथा बारहठ कविया अयाचक श्री मुरारिदानजी जयपुर और अमरकोट ( सिन्ध ) निवासी ठाकुर तेजसिंह प्रधानसिंहजी सोलंकी से बहुत कुछ सहायता मिली है। इसके लिए हम उनके विशेष आभारी हैं। जयपुर से विशेष सामग्री कविवर बारहठ बालाबख्शजी पालावत* के संग्रह से ही प्राप्त हुई है।

* यह बारहठ जी बड़े दानी और ज्ञानी हैं। इन्होंने काशी नागरी प्रचारिणी सभा-को ७०००) सात हज़ार रुपया देकर "बालाबख्श राजपूत चारण पुस्तकमाला" कायम कराई।

क्योंकि इनकी ऊमरदानजी से घनिष्ठ मित्रता थी। इनके सिवाय मारवाड़ स्टेट प्रेस के प्रिंटिंग फोरमेन श्री धूमे खाँजी सिन्धी, ब्यावर निवासी ठाकुर किशनसिंह जी चौहान 'सैनिक,' उदयपुर मेवाड़ के इतिहासवेत्ता पंडित नाथूलाल भागीरथजी व्यास और आऊश ठिकानाके मुसाहिब विद्यानुरागी ठाकुर नाथूसिंहजी चाँपावत (सिणलो वाले) ने समय-समय पर अपने अमूल्य परामर्श द्वारा सहायता पहुँचाई उसके लिये भी हम उन्हें अनेकानेक धन्यवाद देते हैं। अन्तमें लिपिप्रमाद या भूल से जो अशुद्धियाँ रह गई हों उनके लिये हम सहृदय पाठक पाठिकाओं से क्षमा चाहते हैं।

चलत चलत यदि पान्थ का, पैर विषम पड़ जाय।
तो सज्जन ढाबें तुरत, अरु खल तालि बजाय॥

जोधपुर
ता० ६-४-१६३० ई०
चैत्र सुदि ११ सं० १६८७

जगदीशसिंह गहलोत

---

१०,०००) दस हजार रुपया बेंक मे जमा कर उसके सूद मे चारण जाति के लड़कों को शिक्षा मिलने का प्रबन्ध जोधनेर के दयानन्द वैदिक हाई स्कूल मे कराया। अपने गांव हर्णूतिया (जयपुर) में स्थायी प्याऊ जानवरो को पानी पीने के लिए १,०००) एक हजार रुपया बेंक में जमा कराया। इन्होंने कई रचनाएँ काव्य में की हैं। इतिहास के भी प्रेमो हैं।

# प्रकाशक का निवेदन

ऊमर-काव्य का प्रथम संस्करण परगना मेड़ता के गाँव कुरड़ाई निवासी वैदिक-धर्म प्रेमी महाशय अर्जुनसिंहजी मेड़तिया राठौड़ ने बड़े परिश्रम एवं खोजके साथ संग्रह करके लगभग सं० १९६२ में मारवाड़ स्टेट प्रेस जोधपुरमें छपाकर प्रकाशित किया था। उसके बाद जोधपुर आर्य्यसमाज ने इसे दूसरी बार सं० १९७९ में छपवाया और पुस्तकके अन्तमें कुछ कवियों की रचनाएँ "जगत हितोपदेश" नाम से जोड़ दीं। यद्यपि यह सुन्दर काव्य लोकप्रिय और देशी रजवाड़ों में बहुत आदर पाचुका परन्तु किसी सज्जनने इसका नया संस्करण छपाने का यत्न नहीं किया। इधर कुछ समय से यह अप्राप्य सा हो जाने से इसकी माँग भी बढ़ती गई। अतएव इसकी उपयोगिता देखकर मैंने पूर्व संस्करण के प्रकाशक स्थानिक समाज से इसका तीसरा संस्करण छपाने के विषय में सलाह ली। महात्मा लक्ष्मणजी तथा पंडित शंकरशर्माजी व्यास व ग्रन्थकर्त्ता स्वर्गीय कविवर ऊमरदानजी के

एकलोते पुत्र व उत्तराधिकारी बारहठ मीठालालजी लालस, जोधपुर निवासी ने मेरे विचारों का अनुमोदन करते हुए इस ग्रन्थ को तीसरी बार छपाने की कृपा कर अनुमति दी। इसके लिए मैं इन सज्जनों का आभारी हूँ। यही नहीं महात्मा लक्ष्मणजी ने जहाँ तहाँ पूर्व संस्करणों की अशुद्धियों को भी ठीक करने में सहायता दी। ऐसे ही सम्पादकजी की अनुपस्थिति में इस तीसरे संस्करण के कुछ प्रेस प्रूफों को कुँवर नारायणसिंहजी सोलंकी (ब्यावर) ने शुद्ध करने की कृपा की।

आशा है कि काव्यरस के रसिक जन और विद्वान् इस ग्रन्थ का यथोचित आदर व प्रचार करेंगे। इसीमें मैं अपना परिश्रम सफल समझूंगा।

फतहसागर,
जोधपुर
ता० १३-४-१९३० ई०

निवेदक
अचलप्रताप न्यायी,
मालिक—मेसर्स अचलप्रताप
न्यायी ऐन्ड को०

———

## सूचना

बहुत कुछ खोज करने पर भी स्वर्गवासी कविवर ऊमरदानजी का चित्र हमें नही मिला। यदि किसी सज्जन के पास उनका चित्र हो तो हमे सूचित करें। इस कृपा के लिये हम उनके आभारी ही न रहेगे परन्तु ५०) पचास रुपये पुरस्कार रूप भेंट करेगे और सधन्यवाद वह चित्र सामयिक पत्र-पत्रिकाओं तथा "ऊमर काव्य" के आगामी नये संस्करण मे प्रकाशित करेंगे। ऊमरदानजी का चित्र न मिलने से ही इस तीसरे संस्करण मे हम अन्य चित्र न दे सके है। हमारा विचार था कि इस बार अनेक विषयों के सुन्दर और भाव पूर्ण चित्र देकर इसको और भी उपयोगी बनावें परन्तु वह उक्त कारण से नही हो सका है। अतः सूचनार्थ निवेदन है।

अचलप्रताप न्यायी.

---



# ऊमर-काव्य

[ चारण-कुल-भूषण महाकवि ऊमरदानजी लालस कृत ]

## अथ ईश्वरस्तुति

( छन्द छप्पय )

नमः सच्चिदानन्द भक्तवत्सल भयहरता,
शाश्वत[1] अशरण शरण करण कारण जगकरता।
निराकार निरलेप निगम निरदोष निरंजन,
दीरघ दीनदयालु देव दुख-दालद[2]-भंजन।
अखिलेश अनूपम एक अज[3],
अजरामर महिमा अजय।
नित निरविकार निरभय निपुण,
नारायण करुणानिलय ॥ १ ॥

---

१—निरन्तर। २—दरिद्र। ३—अजन्मा।

# ईश्वरोपासना

## ( छन्द शिखरिणी )

हरी ओम् ओम् प्रानी जुगति नहिं जानो धृग हहा।
मना हानी ठानी सुगति नहिं मानी मृग महा।
बिहांनी[1] वो बानी बिमल बिलखानी[2] बक ब्रथा।
कथी ना कल्यानी कुटिल कलि खानी कवि कथा ॥१॥
अनादी ऐश्वर्यं ब्रतति वर बर्य्यं ब्रति बुधा।
महेश्वर्य्यो भागी कवन बल त्यागी श्रुति[3] सुधा[4]।
परानिष्ठा[5] निष्ठा बिपदि सु अनिष्ठा पग परी।
पराकाष्ठा[6] काष्ठा वह कवन काष्ठा मग परी ॥२॥
नमांमी सामर्थ्यं प्रबल बल व्यर्थं प्रभु बिना।
बिसुद्धी रुद्धीसी चकत ममबुद्धी बिभु बिना।
बिनादी बादी तें बिकृत प्रतिवादी नहँ बदें[7]।
मदादी[8] मन्वादी प्रथम पति आदी मथ मदे ॥३॥
न जानामी नामी बिहस[9] वर बामी[10] बल बदें।
अनादी सृष्टी ये सुगम यह ब्रष्टी कम सदे[11]।

---

१—वृथा। २—उदासीन, चिन्ता वाली। ३—वेद। ४—ज्ञाता। ५—परम पद वाली। ६—परले दर्जे की। ७—कहते हैं। ८—काम क्रोध मद आदि। ९—हँस कर। १०—वाममार्गी-कूडापंथी। ११—सहन करना।

सरस्वत्या दिव्योती, सुर गुरु प्रभृत्ती यश सभें ।
अहम्भो वद्यामी सकल जगस्वामीं अस अभे ॥४॥
निदांनो निर्वानीं निगम गम छानीं नित नई ।
दिवांनी दिव्यांनी न प्रभु गत जांनीं गत दई ।
त्रया नेता राखे असत नहिं भाखे अतत्रपा[१] ।
कवी को बखांने कछुक, हम जांनें तव कृपा ॥५॥
सुखार्थी स्वार्थी जे स्वसुख दुख प्रार्थी वच सदें ।
बढ़े जी विद्यार्थी विसद परमार्थी वच वदें ।
प्रचण्ड ब्रह्माण्डः प्रचुर भुविमण्डः प्रद प्रभो ।
वितण्ड प्रोद्दण्ड प्रनत दुख खण्ड प्रद विभो ॥६॥
ध्वनाती वाग्धारा धरम धुनि धारा धपधपें[२] ।
सुनाती स्वीसारा सगुन गुनि सारा सपमपें[३] ।
तनांती निष्तारा त्रिगुन विसतारा तपतपें ।
जनाती जोगारा[४] जगत उजियारा जपजपें ॥७॥
दिगन्तां लों दोरें मचल मन मोरें मुदमुदी[५] ।
विदान्तो[६] झंझोरें विषय विष बोरें[७] बुदबुदी ।
पछारें पापों को अतप भव तापों त्रुटि तले ।
मिलावें मेघा को विधि विधि निसेधा फतन[८] मले ॥८॥

---

१—अत्यन्त लज्जा के साथ। २—अवाज करते चलना। ३—ज़ोर से चलना। ४—योग को। ५—आनन्द के साथ। ६—वेदान्त। ७—डूबना। ८—फ़तह।

निकाई[1] छाई तें प्रकट प्रभुताई सिख नखा ।
समष्टी व्यष्टी तें सजन दिव दृष्टी ऋषि सखा ।
धरे तूं धारे तूं परज प्रत पारे धन धनी ।
सभी को संहारे प्रलय लय धारे करसनी[2] ॥९॥

अखण्डा ब्रह्मण्डा अखिल इकदेसी तव अगे[3] ।
जराहा आहा तूं सुलभ सब देसी सब जगे ।
रचे तूं ढाहे तूं नियम जुत चाहे फिर रचे ।
नचावे जीवोंको निडर निज बाह्यान्तर[4] नचे ॥१०॥

अणुं[5] तें व्याणुं[6] तें ब्रहद्ल[7] विभूतें अति विभू ।
तुजे नां जाँनें को सुहृद[8] स्वसु[9] जाँने भल त्रभू ।
कहें क्या ध्यावेधी कहन नहिं आवे कुल कुले ।
मदांधो मायावी तुम रु हम भावी सम तुलें ॥११॥

नमांमी तो माया चलत नहिं दाया[10] सुदन रो ।
धुरो पाया शाया अटल मठ छायो घर घरो ।
गजारोही वाजी[11] पदन[12] हथ आजी[13] गत लगे ।
अयोशा[14] योशा[15]जी अनग[16] जिम बाजीगर अगे१२

---

१—अच्छापन । २—खींचकर । ३—आगे । ४—बाहर व भीतर । ५—छोटा । ६—बड़ा । ७—बहुत बड़ा । ८—प्यारा, मित्र । ९—बहिन । १०—दावा । ११—घोड़ा । १२—पैदल । १३—संग्राम । १४—मर्द । १५—स्त्री । १६—अचम्भा ।

तुंहीं कर्त्ता भर्त्ता भुवन त्रिय भर्त्ता हित तुंहीं।
तुंही नाही मर्त्ता अभय भयहर्त्ता नित तुंहीं।
तुहीं ग्याता ज्ञेय प्रकृति बनि ग्याता पद तुंहीं।
तुंही ध्याता ध्येय व्रति मति विख्याता प्रत तुंहीं ॥१३॥
तुंहीं धू विख्याता उदर मम त्राता अन तुंहीं।
तुंहीं भू सोभाता मुदर[1] अनदाता धन तुंहीं।
तुंहीं माता ताता बहिन निज भ्राता भख तुंहीं।
तुंहीं दाता खाता अवल अनदाता बल तुंहीं ॥१४॥
नभाग्नी[2] वायू लों जल धरनि आयू इन नहीं।
महात्मन् तेरे हैं अवर[3] नहिं मेरे इन मही।
धरा काया माया दुलभ कर दाया द्युत[4] धनी।
घरी नाहिं भूलूं मैं जनम भर भूलो कृतघनी ॥१५॥
रशोनादी[5] गादो[6] विलस[7] नरमादी हित रख्यो।
लग्यो स्वादो स्वादी उपकृत प्रमादी नहिं लख्यो।
दई तेरी देही विषय वपुनेही[8] नित भज्यो।
कृतघ्नी मोसो को परमप्रिय तोसो पति तज्यो ॥१६॥
लजा जी आती है स्वमति घबराती सब लरें।
रहे जाकी रोकी त्वरित[9] त्रयलोकी तथ तरें।

१—मेघ। २—आकाश और अग्नि। ३—और। ४—कान्ति। ५—लहसन आदि। ६—गदला। ७—भोगना। ८—शरीर में प्रेम रखने वाला। ९—जल्दी।

अरू मैं एकाकी थुरन मत थाकी इन अगें ।
लखूं मैं खांचू तो प्रबल ठग पाँचू भग लगें ॥१७॥
भई कष्ठी थामा व्यसन मन भांमा[1] श्रुत भरे ।
महा राती मारें अतान तन जारें नहं मरें ।
तज्यो जान्यो जान्यो तिमहिं हम मांन्यों दुख तथा ।
बड़ाई तेरी है इमहिं कर मेरी गत पथा ॥१८॥
हितू सेवा पूजा अवर नहिं दूजा ब्रह्म में ।
नहीं नेमा प्रेमा धंम नहिन तेमा[2] दगन में ।
नियन्ता यन्ता ना चपल चित चिन्ता भन चुके ।
प्रचेता चेताना जियत हम प्रेता[3] बन चुके ॥१९॥
अबे खोली आँखें अधम मुख झाँखें विष अचें ।
गुविन्दो ना गायो प्रकट फल पायो पिख[4] पचें[5] ।
चिते होतो चेतो गहन नभ देतो मन गसा[6] ।
रशाधो[7] क्यों रोती ह. ह. ह. किम होती दुरदसा॥२०
कृषीकारी बोवें सिटल[8] घर सोवे सुख करें ।
जवें बाले रोवें जुलख[9] मुख जोवें दुख दरें ।
करी जैसी पाई अकल अब आई जब कहें ।
दिधा काई धाई दुकृत दुखदाई कब दहें ॥२१॥

---

१—स्त्री । २— जलाना, तप करना । ३—भूत । ४—देखना । ५—कष्ट पाना । ६—घूसाना, लगाना । ७—संसार, प्रजा । ८—निर्लज्ज । ९—व्याकुल ।

क्षुधा प्यासा आसा दुसह कर आसा दुख खगैं[1] ।
अधर्मी धारी हैं सरब सुखकारी सुख अगैं ।
अकेला बेलाया[2] करत नहिं केला दम दमैं ।
रहे नैनों रेला तुम रु हम भेला कबरमें ॥२२॥
सियालू ऊनालू विमल बरसालू सब सुखी ।
दयालू हो देवा भजन विन भेवा[3] द्रप[4] दुखी ।
महा खूंनी मूंनी अकल अच भूंनी इन दिना ।
धरा धूनी धूनी सकल जग सूंनी विधु[5] विना ॥२३॥
छितां आयू छीजे कवन गत कीजे तुम कहो ।
रजा व्हे सो भाखो सरम मन राखो सब सहो ।
जरा लारे जारे सुमति नहिं सारे कवि कहीं ।
कृपा बेगी कीजे अलख लख लीजे सब सही ॥२४॥
अबें त्वर्थी[6] अर्थी[7] बकत नह व्यर्थी अति यही ।
अयोनी योनी की विरति चित होनीं रचि यही ।
सभी अच्छे सांई हमहिं भल नाहीं हरि सुनों ।
गुनेंगारी भारी बकश हितकारी मम गुनों ॥२५॥
रसा रूठो रूठो अलख इक रूठो मत रहे ।
हमारी देखे ना विरुद[8] निज लेखे वठ[9] वहे ।

---

१—नाश करना । २—रोया । ३—भेद वाला । ४—घमंडी । ५—चन्द्रमा । ६—तेरी । ७—प्रार्थना करने वाला । ८—बड़ाई, खिताब । ९—वहाँ ।

तिहारे द्वारे पैं पल पल पुकारे तन तचैं[1]।
विना तेरी घेरी मूरख मति मेरी नहिं बचैं ॥२६॥

जरासो जाखूं[2] मैं हुषिक[3] नहिं राखूं जिय जरे।
महा वैरी मेरो घमँड घन घेरो मन मरे।
मिले हैं मोहादी विसम विशयादी विष विलैं[4]।
मिलें मो ज्ञांनादी विमल मति ध्यानादिक मिलें ॥२७

बधे भक्ती श्रद्धा भवत नर स्पर्धा धृति बधे।
बशे वो जिज्ञासा अगम गम आसा वृत्ति बधें।
अभ्यासो वैराग्य प्रनत[5] अनुराग्य वृति बधें।
बधें धैर्या लम्भो[6] तव चरन लम्भी नृति बधें ॥२८॥

गुनालो गाऊं मैं पुनि न पिछताऊं पथ परूं।
कुपथ्यादी काटूं धरम पथ थाटूं[7] गथ[8] धरूं।
प्रतिज्ञा लेता हूँ पुरुष ब्रह्मवेत्ता श्रुत पगूं।
भगा सक्तो वक्तो पिशुनछल व्यक्तो द्रुत भगूं ॥२९॥

किसी की हांनी मैं मनुज पन जांनीं नह करूं।
प्रमानीं पांनी को धरम अभिमानो पद धरूं।

---

१—दुर्बल होना । २—देखूं । ३—होसला । ४—नष्ट होना । ५—नम्रता । ६—आश्रय लेने वाली । ७—धारण करना । ८—गाथा ।

प्रभो माया शूरा बिघन कर चूरा बस बनी।
भरोषा है पूरा दुलभ नहिं दूरा दृढ़ मनी ॥३०॥
बसे तूं रोमाली कवन थल खाली तुज बिनां।
लखौं से चोचाली कल कि बल शाली अज किनां।
स्वइच्छा दिच्छा तें इतर नहिं इच्छा सद् सुखी।
अभे दिच्छा[1] दीजे समुखमुख भीच्छा[2] उन मुखी
॥३१॥
समाधी साधू मैं अवर न अराधूं उर अरू।
नऊं नारें[3] लाँघूं[4] दसम निज द्वारे धुन धरूं।
प्रथा प्रज्ञा पागे मगन मन आगे पुनि पकी।
बिभू नाँ बीसारूँ टिकट जिम सारूं इकटकी ॥३२॥
सधे जात्री सीठी सुदिन हम मीठी धुनि सुनें।
गुनें स्टेशन् जातें इमहिं हम आतें गुन गुनें।
दुरेना[5] दे सुर्मी दहन षट ऊर्मी[6] दुसमनाँ।
रवीन्दू पारातें अवत सुभधारा सुख मनां ॥३३॥
महात्मा आत्मा ए परम परमात्मा हिल मिलें।
भिलें जीवोद्योती झगमगत ज्योती भिलमिलें।
मुनी ताके झाके सुख रु दुख थाके बल महीं।
अपूर्वी आभा[7] वो लखत कृत पूर्वी फल लहीं ॥३४॥

---

१—दिशा। २—भीचा। ३—द्वार। ४—पार होना। ५—छीपना। ६—लहर। ७—कान्ति।

चहूँ नाष्टों सिद्धी निलज नव निद्धी नह चहूँ।
कहूँनाँ रिद्धीकी विविध बल बुद्धी नह कहूँ।
बिड़ोजा[1] खोजा सो नहिंन हम बोझा सह सकें।
सम्म्राटो[2] माटी सी विषम दुख घाटी कह बकें ॥३५॥
लगे ना कौशैया मलिन शुभ शैया मन लगें।
पटीरा[3] पारादी नहिंन चित चोरादिक पग।
नहीं मोती माला नहिन छक[4] हाला[5] सुचि[6] नहीं।
नहीं नारी प्यारी वचन छिन्दगारी रुचि नहीं ॥३६॥
त्रिवर्गा नाँ स्वर्गा नहिंन अपवर्गा[7] दिक तकें।
न नर्का धर्काती दुगत नहिं छाती धक धके।
मरे सो जन्में हैं जगतगत जन्में फिर मरें।
तुझे नाँहिं जानें तें मरन भय मानें डर डरें ॥३७॥
यहा मौका आया मनुज तन पाया बुध मिली।
हरी तोरी ओरी हुलस हिय मोरी सुधहिली।
हितो पाशी आशी दरस अभिलासी हिय हर्‌यो।
परूंना पासी में अलख अविनासी लख पर्‌यो ॥३८॥
हमें भौ तर्नो है नहिंन कछु कर्नो हित कहें।
चिदानन्दी चर्नों[8] मरन पुल शर्नों[9] चित चहें।

१—इन्द्र। २—चक्रवर्त्ती की। ३—रेशम। ४—चन्दन। ५—ऊची। ६—दशा। ७—पवित्र। ८—मोक्ष आदि। ९—चरण। १०—शरण।

तिहारी सृष्टी पें अमिय कर वृष्टी तन तजूं ।
कुदृष्टी दिष्टी को भसंम कर इष्टी हरि भजूं ॥३६॥

नमो शान्ताकारी अमर अघहारी हरि नमो ।
नमो क्षान्ताकारो अजर जर हारी जरि नमो ।
नमो दन्तापासी[1] धरम धुर जाती धव नमो ।
नमो ध्वान्ताराती दलद दुखघाती तव नमो ॥४०॥

नमामी सर्वेसा विलख लयशेषाक्षर नमो ।
नमो सर्वज्ञात्मा परम परमात्मा वर नमो ।
नमो सृष्टा त्वष्टा अगम कृतकृष्टा अह नमो ।
नमो श्रेष्टी जेष्टो मुदित परमेष्टी मह नमो ॥४१॥

नमो अग्राह्यारू श्रवन पुट सारू सत नमो ।
नमो लोकाध्यक्षाभृत[2] विजय लक्ष्या पत नमो ।
नमो विश्वाधारी अनल अघहारी विभु नमो ।
नमो भूभूर्वः स्वः प्रवन सुत विस्वम्भर नमो ॥४२॥

निराकारो कावे कहत नहिं आवे तन नमो ।
निराधारो धारो जपत जस गावे जन नमो ।
नमो भेवाभेवा[3] शरन भव देवा मुनि नमो ।
नवो गर्वाहारी त्रगुन गुनधारी गुनि नमो ॥४३॥

---

१—बलशाली, दाँत तोड़ने वाला। २—नौकर। ३—भेदाभेद।

प्रभू आज्ञा दीनी ग्रहन कर लीनी स्तुति पढी।
विषे शान्ती शान्ती कव उमर शान्ती हिये बढी।
नभेसोती जागी लगन धुन लागी जक नहीं।
स्वयंभू ध्याऊं मैं परमपद[१] पाऊं शक नहीं ॥४४॥

---

# भजन की महिमा

( मधुमारवृत्तमिदम् )

अथ ओमकार, अक्षर उचार।
निस दिवस नाम, रट राम राम ॥१॥
है सुलभदीप, श्रद्धा समीप
रुचि हेतु राख, दुहुँ दिव्य दाख[१] ॥२॥
मम इष्ट मिष्ट, आदर अभिष्ट।
महिमा मनोग्य,[२] जप जपन जोग्य ॥३॥
माधुर्य्य मेह, आसार एह ।
सद्गुरु समान, जीवन जहान ॥४॥
चित प्रथम चेत, उल्लू अचेत।
यह तन अयान,[३] न स्थिर निदान ॥५॥

---

१—कहना। २—सुन्दर। ३—अज्ञान।

बचिहे न बीर, तरु सिन्धु तीर।
इक दिवस यार, हे गिरनहार ॥६॥
उड विहँग इच्छ, विश्राम बृच्छ[1]।
जिहँ छांह जीव, सुख है सदीव ॥७॥
तहँ नहिं तमांम, घन सीत घांम।
फल फूल फार,[2] अध्वग[3] उदार ॥८॥
नहिं पहुँच नीच, माज्जारि[4] मींच[5]।
सावजन शंक, निद्रानिशंक ॥९॥
मन मान मोर, छल छन्द छोर।
प्रभु परस पाय, अन्तिम उपाय ॥१०॥
मांनांपमान, सुख दुख समान।
मद्मोह मेट, भगवन्त भेट ॥११॥
इल[6] है न आंन, सद्गति सुथांन।
गुन गर्व गेर, हृदयान्तर हेर ॥१२॥
तब तत्व तीन, अन्तर अधीन।
भवत्याग भोग, जब जुरहिं जोग॥१३॥
भुप चतुर पाय, स्मरण सम्हाय।
लय लीन लच्छ, परिचय प्रतच्छ[7] ॥१४॥

---

१—बृक्ष। २—बहुत।३—यात्री। ४—बिल्ली। ५—मौत। ६—पृथ्वी। ७—प्रत्यक्ष।

अतिशय अगाध, ईश्वर अराध।
सत सिंवर[1]-सद्य, अपवर्ग अद्य ॥१५॥
मन्तव्य मान, गन्तव्य ग्यांन।
वेदक्त विधांन, धर धेय ध्यांन ॥१६॥
सुन जाग सूर, चन्द्रार्क चूर।
सुख मन संचार, अम्मृत अपार ॥१७॥
निरझर निहार, त्रपुटी नितार।
निश्तेय नीर, सुधकर सरीर ॥१८॥
संयम सहाय, अल अन्तराय।
परहरहु पीर, तुरीयाब्धि तीर ॥१९॥
त्रहुँ ताप तोर, घन नाद घोर।
आश्चर्य एह, दु धवि[2] विदेह ॥२०॥
सम दमन साध्य[3] सहजै समाध्य।
दस द्वार देख, आगे अलेख ॥२१॥
शाश्वत स्वरूप, अवगन[4] अनूप।
भुव गगन भूरि, सब साक्षि सूरि[5] ॥२२॥
मरियाद मित्र, पावन पवित्र।
धन्यास्ति धन्य, गुरु अग्रगन्य ॥२३॥

---

१—स्मरण करना। २—हटा कर। ३—साधने योग्य। ४—जानना। ५—पंडित।

सर्वज्ञ शेष, आवृति अशेष।
सब शक्तिमान, पूरन प्रधान ॥२४॥
अह अद्वितीय, पंद पूजनीय।
उत्साह अर्घ,[१] मिलनो महर्घ[२] ॥२५॥
आभोग[३] ऊर्ध,[४] भग जगत मूर्ध[५]।
साधन समग्र, अखिलेस अग्र ॥२६॥
शिव शक्ति सीम, अनुभव असीम।
सिद्धान्त सार, नित निराकार ॥२७॥
ब्रह्माण्ड व्यास, परधी[६] प्रकास।
अति व्याप एस, व्यापक विशेष ॥२८॥
वैराट वृद्ध, सानन्द सिद्ध।
घट बढ़न घाट, नूतन निराट[७] ॥२९॥
अद्भुत अमंद, सोभासमंद।
श्रुति सकल सार, बर्जित विकार ॥३०॥
अज अमर ईश, सब लोक शीस।
शुभ शान्त शुद्ध, पालक प्रबुद्ध ॥३१॥
चर अचर चिन्त, निश्चल निचिन्त।
नहिं आदि अन्त, अगहर[८] अनन्त ॥३२॥

---

१—पूजा। २—महँगा। ३—भोगना। ४—ऊंचा। ५—मस्तक। ६—चारों तरफ़। ७—अत्यन्त। ८—पाप हरने वाला।

ऊरध अकास, पाताल पास ।
सब ठौर सिद्ध, परिकर प्रसिद्ध ॥३३॥
वैरागवृद्धि, सुख बल समृद्धि ।
निरभय निसान, निरधन निधान ॥३४॥
देवादिदेव, सुर असुर सैव ।
राजाधिराज, सविता समाज ॥३५॥
परिपूर्ण प्रेम, निज न्याय नेम ।
विज्ञान विज्ञ, पूर्णप्रतिज्ञ ॥३६॥
गंभीर ज्ञान, विस्मय विज्ञान ।
उद्योग आस्य, एको उपास्य ॥३७॥
सामर्थ्य श्रेष्ठ, जग सकल जेष्ठ ।
आ उदय अस्त, शिक्षक समस्त ॥३८॥
मेधा महन्त, दीपत दिगन्त ।
आदान ओघ, अक्षय अमोघ ॥३९॥
धन धेनु धांन्य, वंटक वदांन्य ।
जाहर जहांन, मोदी[1] महांन ॥४०॥
निर्द्वंद[2] नाथ, आश्रम अनाथ ।
वह अष्टोवार, प्रलयान्त पार ॥४१॥
विश्रांमव्यूढ, गोतीत[3] गूढ, ।
निरगुण निरीह, आधार ईह ॥४२॥

---

१—चीज वस्तु रखने वाला, रसत देने वाला । २—सुख दुख रहित । ३—इन्द्रियों से परे ।

सूक्ष्म सरीर, व्यांकृति[1] बहीर[2] ।
झीनातिझीन[3] चित विदित चीन ॥४३॥
पद परम पून्य संकल्प सून्य ।
निरबांण[4] नित्य अन्तर अनित्य ॥४४॥
मनवुध अमान[5] पहुँचे न प्रान ।
वाचक न वाच्य,[6] वह पद अवाच्य ॥४५॥
चहुँधां[7] चरित्र वैष्णवे विचित्र ।
त्रैलोक तन्त्र, वह मिलत अन्त्र ॥४६॥
परिब्रह्म पूर्ण, तत मगन तूर्ण[8] ।
परमात्म प्राप्त, वह पुरुष आप्त[9] ॥४७॥
नम दयानन्द आनन्दकन्द ।
उपदेस एस, दीनों दिनेस ॥४८॥
गो तिमर गच्छ, सूझंत स्वच्छ ।
दरसन दयाल, कृपया कृपाल ॥४९॥
स्वांमी सचेत, अति गुन उपेत[10] ।
सेवक विसार, सो लीन सार ॥५०॥

१—विकार । २—बाहर । ३—बारिक से बारिक अर्थात् अत्यन्त बारिक । ४—मोक्ष । ५—प्रमाण रहित । ६—कहने के योग्य । ७—चारों प्रकार से । ८—जल्दी । ९—बड़ा । १०—युक्त ।

मम अमिय मूरि,[1] द्रगतैं न दूरि।
आत्मिक अधार, पाहुँन[2] पधार ॥५१॥
बांचनि विधेय[3] सोपान[4] श्रेय।
संपूर्ण साच, ऊमरो वाच ॥५२॥

---

## चेतावनी

(राग आसावरी)

समज मन आयू बीत गई सारी।
तें करी न भली तिहारी ॥समज०॥टेर॥
बालपणों हंस खेल बितायो,
गाफल चाल गिंवारी।
तरुन भयो तरुनी संगत तू
अन्धाधुन्ध अपारी ॥समज०॥१॥
रात दिवश होवे मन राजी,
निरख पराई नारी।
पढ़न पढ़ावन मोसर[5] पायो,
चूक गयो विभचारी ॥समज०॥२॥
उद्यम छोड़ रह्या अन उद्यम,
आठूंहीं पहर अनारी।

---

१—जड़। २—मेहमान। ३—करना। ४—सीढ़ी, जीने, पंगतिया। ५—अवसर, मौका।

रोटी रोटी करतो रोवे,
मूढ़ महा झकमारी ॥समज०॥३॥
चन्द बदन गुनखांन चतुर चित्त,
पर हर अपनी प्यारी ।
वेश्या संग मोल विन बालम,[१]
बिकगो बड़ो बिकारी ॥समज०॥४॥
सत्य पुरुष की सीख श्रवण सुन,
लपलप[२] लपत[३] लबारी[४] ।
काम क्रोध के कन्द[५] छेक कर,
धृती क्षमा नहीं धारी ॥समज०॥५॥
और की ऐब उघारन आतुर,
अपनी और अगारी ।
अपनी ऐब आप के अन्तत,
निलज कबू ना निहारी ॥समज०॥६॥
सुन सुन के डारी सारी सुन,
पागल लाख प्रकारी ।
ऊमरदांन विचार बिनां अब,
कछुह न लागे कारी[६] ॥ समज०॥७॥

---

१—वल्लभ, प्यारा । २—बिना विचारे बार बार कहना । ३—कहना । ४—वाचाल । ५—मूल । ६—उपाय, पैबन्द ।

## विलाप: बावनी

### ( छंद नाराच )

अहावसान आ अरी धरी न कानपै धनां[1] ।
महा अरी घरी घरी मनां करी करी मनां ॥
यथा अयोग्य योग्यकी यल्यो[2] उबाट[3] तू वृथा ।
व्यथा भ री जथा तथा कही न आजलूं कथा ॥१॥

कह्यो स्वकूच[4] प्राचि[5] कौं प्रतीचि[6] पंथ तू पर्‌यो ।
अवाचि[7] जान आदर्‌यो[8] उदीचि[9] कौं अनादर्‌यो[10]॥
कुचाग्र[11] चित्र पत्र पेषि अत्र ऐंनटैं करी ।
कुसाग्र तीव्र बुद्धिकौं समग्र व्यग्र[12] तैं करी ॥२॥

विनिंदिनीय[13] बाम[14] आमनाम[15] तैं नट्यो नहीं ।
कर्‌यो निकाम काम हा हरामतैं हट्यो नहीं ॥
धिकार हैं हजार बार सार तार में धर्‌यो ।
अनूप रूप अच्छतैं[16] प्रतच्छ[17] कूपमें पर्‌यो ॥३॥

ननाक नाक राख नें कजाक नाक नाँ नट्यो ।
मनाक[18] सौख्यछाक[19] में मना अनांक[20] व्है अट्यो[21]॥

---

१—ध्वनि । २—चला । ३—कुमार्ग । ४—अपना चलना । ५—पूर्व दिशा । ६—पश्चिम । ७—दक्षिण । ८—ग्रहण किया । ९—उत्तर । १०—छोड़ा । ११—स्त्री के स्तनो का अगला हिस्सा । १२—तल्लीन । १३—बुरी । १४—स्त्री । १५—योनी से अर्थ है । १६—आँखो से । १७—दीखते हुये । १८—थोड़ा । १९—आराम का नशा । २०—फ़िजूल । २१—घूमा ।

धुनाय धूलि अर्कधां[1] कुमर्क में भसाकरयो ।
कुतर्क[2] गर्क चर्कको अलर्कलों[3] भुसा करयो ॥४॥
हरोल[4] गोल व्है चंदोल लोल फोज हाकली[5] ।
करी न जै निकृष्ट धृष्ट काल-पृष्ट धाकली[6] ॥
कुकज्ज[7] लज्जतो[8] करयो अनज्जवंस[9] अज्जको[10]।
लुलायु लज्ज भीतभज्ज[11] लज्जनां निलज्जकूं ॥५॥
विषर्ण वर्ण स्तंभतर्ण लंबकर्ण व्है चिलै ।
मही[12] न धर्न[13] चर्न मर्न[14] उत्तमर्न के मिलै ॥
गती रती न ग्यानकी गदा विज्ञान[15] की गमी ।
श्रुती[16] परी करी सदा श्रुती[17] जनश्रुती[18] समी॥६॥
अजस्त्र अस्त्र घस्त्र[19] घस्त्र विश्र[20] पीवतो वह्यो ।
रिजू[21] दलील पोलकै[22] जलील[23] जीवतो रह्यो ॥
बिषाद[24] व्यर्थ वाद[25] कें प्रमादमें परयो रह्यो ।
धरयो न ध्यान धेय गेय ग्यांन तैं गरयो रह्यो ॥७॥

---

१—आक के वृक्ष जैसे। २—खोटी दलील। ३—कुत्ते की तरह। ४—सेना के आगे का भाग, अगाड़ी, मुहानां। ५—चलाई। ६—ठोकी, पुष्ट की। ७—कुकर्म। ८—लज्जित। ९—अनार्य वश। १०—आर्य वंश को। ११—निडर। १२—भूमि। १३—धरने वाला। १४—मरने वाला। १५—प्रत्यक्ष ज्ञान, वर्त्ताव में लाया हुआ ज्ञान। १६—कानों में। १७—वेद। १८—कहावत, ओखाणा। १९—दिन। २०—विष। २१—रूबरू, सही। २२—दबा करके। २३—नीच। २४—शोक। २५—विवाद।

विदेह[1] देहमें सनेह मेह नां वुठा[2] करैं।
अजूं प्ररोह मोह द्रोह कोह[3] के उठा करैं॥
जुझार[4] जोति जारपै जगी नही जुहार की।
प्रहार स्वर्णकारपै लगी नही लुहार की॥८॥
सगर्व न्याय सासनां[5] उपासनां न आँन की।
अखर्व[6] आस पर्वपर्व[7] सर्व सक्तिमान की॥
उमंग अंगमें उठैं सुचंग[8] सत्य संगतैं।
प्रलापमान[9] अंग नीच कीचके प्रसंगतैं॥९॥
करी बुरी सु पायली अबै बुरी करूं नहीं।
कृपाल की कृपालता स कालतैं डरूं नहीं॥
दयाल दीनबंधु दान में निदान दीजिये।
अयोग हूं कुयोग में यथा नियोग कीजिये॥१०॥
भवाब्धिनाथ भावना विभू नहीं विकारसी।
मदीय[10] में न मूढता त्वदीय है न तारसी॥
निरापराध लोकपै कदापि कोपते नहीं।
कृपाल लोक लोक ठीक लीक लोक लोपते नहीं॥११॥
सदीव सत्य सावधाँन सावधाँन की सुनूं।
गुमाँन ग्याँन गर्हणाँ[11] असावधाँन की गुनूं[12]॥

१—परमहंस। २—बरसना। ३—क्रोध। ४—वीर। ५—हुकूमत, शासन करना। ६—बहुत। ७—हर मौके पर। ८—सुन्दर। ९—बकना। १०—मेरा। ११—फटकार। १२—समझूं।

अयाँनतैं[1] अमित्रता बिचित्रता बिचित्रकी।
महान मित्र मित्रता पवित्रतैं पवित्र की ॥१२॥
अयोगको सुयोगता दई प्रयोग दो नहीं।
लघार के पुकारकी लगारसी[2] रलो[3] नहीं॥
भलै भलो बुरै बुरो ललोपती लजो नहीं।
प्रभू उचार प्रेम पेख नेमको तजो नहीं ॥१३॥
यती सुसील डील में न तुष्णि[4] सील योग में।
अयोग्य जाप आपको जपों जदी अयोग में॥
नरेन्द्रके सुरेन्द्रके धराधरेन्द्रके धृतू।
अकारनींक[5] आप नांहि कारनीक हौ कृतू ॥१४॥
गुनीन में गिनैं गुनी गिरा न सो गुनाढ्यमें।
धनीनमें धुनैं धनीं धरा न सो धनाढ्य में॥
मनीषि[6] गोन[7] मान है न होनहार हानकी।
जहाँ न कोन जान हैं कृपा कृपानिधाँनकी ॥१५॥
दसा विसम्ध[8] संम्यहा अगम्य[9] गम्य[10] है नहीं।
रसा परम्य रम्य रम्य हा हरम्य है नहीं॥
गवाक्ष[11] तैं मृगाक्ष[12] की कटाक्षतैं निगै नहीं।
थिराभ चंद्रसाल चंद्रसालपै थिगै नहीं ॥१६॥

---

१—अनजान से। २—थोड़ी। ३—मिलना। ४—शान्त। ५—बिना कारण। ६—बुद्धिमान, पंडित, मुंशी। ७—गौण। ८—उल्टा। ९—कठिन। १०—सहज। ११—झरोखा, गोखड़ा। १२—मृगानयनी।

मयाल[1] मंडपाल[2] मेघमाल मोहनीं नहीं ।
हिलंब से प्रलंब थंभ बिंब[3] सोहनी नहीं ॥
सरोख सात गोखतैं झरोख झांकनीं नहीं ।
निकूप चोक चांदनी निमोकनां खनी नहीं ॥१७॥

छटा बिसाल सालतैं छयी घटा छपै नहीं ।
दिवालपै सुवाल[4] दीपमालसी दिपै नहीं ॥
घुमंड मेघकी घटा यहाँ अटालिका नहीं ।
कहाँ भुजाल भालमें कपोत पालिका नहीं ॥१८॥

कटी[5] सु छीन केहरी[6] प्रवीन पायका[7] नहीं ।
बिनीत बानि बीनसी नवीन नायका नहीं ॥
सुचैंन दैंन सैंन स्वीय रैंन में रुठै नहीं ।
अपांग लोल गोलती इलोल में उठै नहीं ॥१९॥

उचाट[8] काटनो निराट[9] पाट[10] ओढ़नी नहीं ।
बिलोक[11] बंक[12] लंक[13] दे पलंक पोढ़नी[14] नहीं ॥
जुरैं समीप दीपसी प्रदीप जोवनी[15] नहीं ।
मयंक[16] हास्य अंक[17] में निसंक सोवनी नहीं ॥२०॥

---

१—दयालु । २—राजा, इन्द्र । ३—सूरत । ४—सुन्दर स्त्री । ५—कमल । ६—सिंह । ७—दासी । ८—उदासी । ९—बिलकुल । १०—रेशम । ११—देखना । १२—बांकी । १३—कमर । १४—लेटने वाली । १५—देखने की । १६—चन्द्रमा । १७—गोद ।

सदा प्रियासु प्रीति रीति गीत सारनी[१] नहीं।
निसास-रोज[२] आननी[३] उरोज[४] धारनी नहीं॥
कृसोदरीय[५] कामिनी बिभा[६] बयोधरी नहीं[७]।
... ... ... ... ॥२१॥

स्वतन्त्र नृत्यसाल में नितम्बिनीं[८] नचैं नहीं।
सुहागिनी स्वराग राग रागनी रचैं नहीं॥
तथुंग थुंग तत्थ थेइ ताल साजती नहीं।
वधू उमंग संगमें मृदंग बाजती नहीं॥२२॥

सुरंग रंगभोमि में तरंग है न तॉनकी।
ढमंक ढोलकी न त्यूँ घमंक[९] घुग्घरॉनकी॥
छमंक बिच्छवॉन की दमंक[१०] ना दरीन की।
झमंक[११] जेहरॉनकी चमंक नाँ चुरीनकी॥२३॥

महा उचूल[१२] मूलके दुकूल[१३] देहमें नहीं।
कहाँ सुगंध कंध बीचि गंध गेह में नहीं॥
धिमिद्ध मिद्ध ऊध्वनी न सिंजनी सुनीं नहीं।
न अध्वनी न दीन दीन आअई कुनी नहीं॥२४॥

सुकाय सीत भीत में निसीथ[१४] धूजती[१५] सही।
निकाय[१६] हाय धाय में उपाय सूझती नहीं॥

---

१—गाने वाली। २—लम्बी श्वास से रोना। ३—मुँह वाली। ४ - स्तन। ५—पतले पेट वाली। ६—शोभा। ७—अधिक उम्र की। ८—जोबन भरी छाती वाली। ९—आवाज। १०—चमक। ११—झनकार। १२—ऊँचे। १३—रेशमी कपड़े। १४—रात। १५—कॉपना। १६—झुण्ड।

निदाघ[1] में निदाघदेह बाग आगमें नहीं।
नखानुराग[2] त्याग व्है तडाग[3] भागमें नहीं ॥२५॥
परै मरीचि[4] मांहपै[5] न छांह आतपत्र[6] की।
कृमैं न बायु अत्र तालपंत्र[7] तैं कलत्र[8] की ॥
धरे निसान ध्वान आन कानमें घुरै नहीं।
न मुच्छ स्वेतरोम गुच्छ सीसपै ढरै नहीं ॥२६॥
नरेस देसदेस के निदेस मानते नहीं ।
थिरान थानथानके जवान जानते नहीं ॥
धरा अमात्य[9] आत्य[10] माक-माक माधरैं नहीं।
करोर हा भूतादि आ खमाँखमाँ[11] करैं नहीं ॥२७॥
सुधार सस्त्र अस्त्रके जुधार[12] जागते नहीं ।
लखौं विहान[13] सानपै भंभाँन[14] लागते नहीं ॥
कमाँन बाँन ताँनके निसाँन बेधते नहीं ।
रसा उजास अंधते नसा निसेधते[15] नहीं ॥२८॥
भुसंडि तोप भूपके सुलच्छ साधते नहीं ।
विनीत नीतवान जे अनीत बाधते नहीं ॥
महा समूह मूँह देखि मूँह मोरते नहीं।

---

१—गर्मी।२—महेंदी। ३—तालाव। ४—सूरज की किरणें। ५—मुख पर । ६—छत्र। ७—पंखा। ८—स्त्री। ६—दीवान, मंत्री। १०—सैनिक, फौजी। ११—जय जयकार। १२—योद्धा। १३—सुबह। १४—बाजा। १५—मना करते ।

उछाह चाह आहवी[1] दुबाह दोरते नहीं ॥२६॥
स्वइच्छ सिच्छ[2] सूर वे अनिच्छ ऊंघते नहीं।
मरैं न ते कुमोतितैं सुमोति सूंघते नहीं ॥
खलान्त क्रान्त व्है खपा[3] दुदांत[4] खेरते[5] नहीं।
सुगिद्धनी[6] धपा धपा बपा[7] बखेरते नहीं ॥३०॥
नकार अबअबपै नकीब[8] बोलते नहीं।
खनंक खग्ग[9] बग्गतैं[10] सु अंख खोलते नहीं ॥
पटादि खेल पेलकै सटा समालते नहीं।
घुसैं गयंद[11]की घटा मयंद[12]मालते नहीं ॥३१॥
दिसा दिसा न मान तोप माननी दगै नहीं।
अडोल चक्र नक्र मक्र आननी अगै नहीं ॥
दराज[13] देह दुहै दान[14] राज दाहनी[15] नहीं।
चहूँ चरित्र चित्रसी विचित्र बाहनीं[16]नहीं ॥३२॥
घने उतंग[17] अंगके मतंग[18] घूमते नहीं।
चलंतसै विलोम लोम व्योम[19] चूमते नहीं ॥

---

१—योद्धा। २—शिक्षा। ३—नाश। ४—कड़े दांत, कठिनता से दमन करने योग्य। ५—गिराते। ६—पक्षी। ७—शरीर। ८—चोबदार, छड़ीदार। ९—तलवार। १०—बजने पर। ११—हाथी। १२—सिंह, नाहर, शेर। १३—बड़ी। १४—दुश्मनों की। १५—जलाने वाली १६—सेना। १७—ऊँचे। १८—हाथी। १९—आकाश।

झपेट देत झंडके ब्रह्मंड व्यापते नहीं।
छलंग देन छोनि[1] है मलंग मानते नहीं ॥३३॥

सतांग बांग यांग स्वांग सारथी सजै नहीं।
महारथी न उत्तमांग[2] भार थी भजै नहीं॥
महोख[3] मोख तंत्रितारगंत्रिका गुरैं नहीं।
महांग अंध धुंध कंध दुंधुयो दुरैं नहीं ॥३४॥

बिसाल चट्टसाल बीच वेदकी धुनी नहीं।
महाश्रमी गृहाश्रमी गिराश्रमी[4] गुनी नहीं॥
धनास मात्रके सुपात्र छात्र[5] धावते नहीं।
अनाथ साथ हाथ आथ अन्न पावते नहीं ॥३५॥

स्वछंदकी अमंद[6] वुद्धि छंद छावते[7] नहीं।
गुनी विहान गाथ तान गान गावते नहीं॥
सुधा समाज ताजसे वुधा बिराजते नहीं।
सताभिधान[8] आव्य[9] के सुकाव्य साजते नहीं॥३६॥

विरुद्ध वेद वारता प्रबुद्ध पातरैं[10] नहीं।

---

१—पृथ्वी। २—सिर। ३—बडी आंख वाला। ४—वक्ता, कवि। विद्यार्थी। ६—तेज। ७—रचना। ८—सौ बातों को एक साथ याद रखकर यथार्थ उत्तर देने वाला। ९—सुनने योग्य १०—भूलना।

बिसुद्ध सुद्ध संघतैं असुद्ध आंतरे[1] नहीं ॥
प्रचंड पंडितान की वितंड[2] बंडली[3] नहीं ।
महा अबोध सोधनी सुबोध मंडली नहीं ॥३७॥
नये नये पदारथांन खांन खोजते नहीं ।
गुमाँन मेटनै गुनी प्रमान सोझते नहीं ॥
कतार[4] कारवांन[5] के अगार[6] आवती नहीं ।
प्रजा पुकार द्वारपै पगार[7] पावती नहीं ॥३८॥
अपंग पंग अंध जीमि बैठि जानते नहीं ।
महाजनीन हुंडि सेठ पैठि[8] मानते नहीं ॥
हजारहां दिसावरांन[9] नोट[10] हालते[11] नहीं ।
चहूं दिसा समुद्र बीच बोट[12] चालते नहीं ॥३९॥
विमान आसमान में निसानसे रहैं नहीं ।
बसुंधरा बियानसी[13] बगीलगी[14] बहैं नहीं ॥
छलंग बाछरू[15] घरू न उच्छरैं[16] चरैं चिरैं ।
फलंग भैचकी[17] थकी न नैचकी चकी फिरैं ।४०॥

१—दूर । २—फिजूल, बकवाद, विवाद । ३—दुष्ट पारटी । ४—लाइन, पंक्ति । ५—झुंड, काफला । ६—घर । ७—तनख्वाह, वेतन । ८—विश्वास । ९—देश देशान्तर । १०—करेंन्सी नोट । ११—चलना । १२—जहाज । १३—आकाश के जैसे । १४—लगभग । १५—बछेड़ा । १६—उजलना । १७—डरीहुई ।

अमैं न भिच्छु[1] भिच्छुकी मया न दान मानकी।
न ओषधी चिकत्स थान दोसधी[2] निदानकी॥
नितंबनेसबेस के बिनां बिदेस में नहीं।
दु कान के सिवाय हा दुकान देसमें नहीं॥४१॥
अरी न अप्रसन्न व्है प्रसन्न में बडो बिभो।
प्रसंसता प्रसंसनीय की प्रसंसता प्रभो॥
वसून बुद्धि वैतनी जमान पान है जमाँ।
घुमाय लट्ट अट्ठ जाम हौं फिरौं घमाँ घमाँ[3]॥४२॥
सुखी नचिंत सोवनं अचिंत चोर आगतैं।
अभाग ओट[4] उद्धरयों विभागकी बजागतैं॥
हिये हठी हमीर[5] सो अठी[6] अमीर औनमें।
दया गंभीर देखिये घमीर[7] लैनदैनमें॥४३॥

---

१—भिक्षु। २—रोग परीक्षा। ३—जोर से पाँवों को पटकता हुआ। ४—बाढ़। ५—यह सुप्रसिद्ध गढ़ रणथंभोर (अब जयपुर राज्य में) का बड़ा प्रतापी राजा था जो अंतिम हिन्दू सम्राट पृथ्वीराज चौहान के छठे शधर जैत्रसिंह का पुत्र था। इस (हम्मीर चौहान) का हठ बड़ा प्रसिद्ध था। इसी से "तिरिया तेल हमीर हठ, चढ़े न दूजी बार" की कहावत प्रसिद्ध है। इसकी गद्दीनशीनी सं० १३३६ वि० में हुई। यह दिल्ली के बादशाह अलाउद्दीन खिलजी का समकालीन था और सं० १३५८ तक इसका राज्यकाल मिलता है। ६—ईधर। ७—छाती पीटना।

असर्मसोन धर्मपै कमान ग्लान मानपै।
पचो जमीन पै सु सांग टांग आसमानपै॥
अहो अलभ्य[1] उद्धमें असभ्य सभ्य अन्यते।
सतंबदप्रबुद्ध पै मने न इक्क मन्यते ॥४४॥
महामुनी समानमें महान हानि मुक्तिमें।
अभोग रोग ना अरै जरैं न जोग जुक्तिमें॥
दुराग्रही दटै नहीं यथागृही अलबैतैं।
स्वनम्र मान सर्वदा सखा अलग्न[2] सबैतैं ॥४५॥
अनंत आपहैं अनल्प[3] आदि अंत अल्पमें।
वृतान्त जल्पनू[4] वृथा तुलूं न कोटि कल्पमें॥
हमेस क्लेस लेस नेस ही असेस नां नहीं।
निदेस[5] सेसनाथ[6] की बिसेस बासना नहीं ॥४६॥
अनालसी[7] न आलसी न नालसी निश्रेयको।
सुस्वामिभक्त स्वामिको सदानुगामि श्रेयको॥
करैं यथा भरैं सही नहीं महेन्द्र नामकी।
कृपालकी कृपालता कपालसोन कामकी ॥४७॥
मन्यूं रसीसु मानली खरे प्रभू न खीजिये[8]।
अनंत रीझ रीजिये सहोजितो सहीजिये॥

---

१—नहीं मिलने वाला। २—अलग। ३—बहुत। ४—कहना। ५—आज्ञा। ६—विष्णु। ७—उद्यमी। ८—गुस्से होना।

अनंत ओज आप में अनंत ओज दीजिये ।
न तो कृपाल वेद बाक्य कों अबाकि[1] कीजिये ॥४८॥

अनंत बात अंतकी छिपी न अंतराय[2] की ।
सहायहीन कों उपाय सूझती सहायकी ॥
समाधियोग सावधी परावधी[3] पिछानलो ।
महेसराज राजतैं महाधिराज मानलो ॥४९॥

तथा अतीव नम्रता करी सु नम्र मैं तुझैं ।
महाप्रयोग योगको महा उद्योग दे मुझैं ॥
कवी प्रभाव कल्पना कुंजल्पना[4] कलीयसी ।
अनिच्छ[5] जीव अद्यतैं[6] हरीच्छ सो बलीयसी ॥५०॥

कबै कलंक अंकतैं प्रसंकि पापतैं परैं ।
कबैं कलंकसी भनंक रंक कानमें परैं ॥
कबै सु गाथ माथ देहि घूमरैं सनाथकी ।
अबैजु लाज नाथ हाथ झमरैं अनाथकी ॥५१॥
सुखी वियोगसे सुखी दुखी भ्रमैं दिगंतमें ।
सुखान्त कान्त ग्लौमुखो दुखांततैं सुखान्तमें ॥

---

१—मिटाना ।२—बाधा। ३—अतिम सीमा । ४—बकवाद ।
५—ईच्छा रहित । ६—शुरू से ।

विभू रसाल के विनां हिये विसाल बावनीं।
विभू[1] विथा[2] विलाप की बनी विलाप बावनीं ।५२॥

---

## सन्तां री महिमां

### ( दरिया सा की महिमां–छन्द त्रोटक )

वस राह्यण[3] बास सुबाल विभू,
प्रगटे दरिया[4] निज दास प्रभू ।
भवतारन कारन नेंह भरी,
धुनिया[5] कुल में धिन देह धरी ॥ १ ॥
सुखमां वरणूं सुखसागर की,
अपनी रुख भेख उजागर की ।
चित चाह उछाह पथा चुनिये,
सब सन्त समाज कथा सुनिये ॥ २ ॥

---

१—आत्मा । २—कष्ट।३—रैण नाम का गांव है।४—महात्मा दरियावजी—जोधपुर राज्य के परगने मेड़ते के गांव रैण के मुसलमान पीजारे (धुनियां) थे। रामस्नेही साधु पेमदासजी के चेले होकर स० १७६६ से हिन्दू बन कर राम राम जपने लगे। इनका जन्म सं० १७३३ वि० मे व मृत्यु सं० १८१५ में हुई। इनकी गादी रेल्वे स्टेशन रैण मे है। ( देखो मारवाड़ सेन्सस रिपोर्ट सन् १८६१ ई० तीसरा हिस्सा पृष्ठ २८८)। ५—पीजरा ( रुई पींजाने यानी साफ करने वाला )।

वय बाल विहाय[1] युवा वरणी,
कटिबद्ध भयो करनी करनी।
बिमनां[2] अनुराग बिराग वह्यो,
चितवृत्तिय जोग प्रयोग चह्यो ॥ ३ ॥
गुनवाँन कुराँन पुराँन गुनें,
श्रुतिवाँन श्रुती सब शास्त्र सुनें।
मत भेदन खेद खुबी मत की,
सत चूँप चुभी उपनीसत की ॥ ४ ॥
फटकार हलाहल तें फिरगो,
घन आनन्द अमृत घाँ[3] घिरगो।
मुसला[4] पर डार सिला[5] महती,
गुरु कारज आरज वंस गती ॥ ५ ॥
पुनि पुन्य उदै भए पूरब के,
उघरे उर अंक अपूरब के।
सुरता[6] बिकसी सरसायन[7] में,
परि प्रेम पयोनिधि पायन में ॥ ६ ॥
धिन पांन धुनी सिर पें धरिये,
कर जोर कह्यो अपनों करिये।

१—छोड़कर। २—वैराग्य। ३—बादल। ४—मुसलमान, यवन। ५—पत्थर। ६—बुद्धि। ७—भक्तिरस।

सत पेस कियो शिष सादर तें,
उपदेश दियो गुर आदर तें ॥ ७ ॥
परमापति सागति प्रेरक की,
हहराय थके मति हेरक की ।
अज एक अखंडित ईश्वर को,
जप जाप सखा जगदीश्वर को ॥ ८ ॥
नहिं ऊंच रु नीच जरा नर में,
किल ऊर्ध अधो गति है कर में ।
वद बाट[1] सुझावत हैं बिकटा,
नर पाट पुजावत हैं नकटा ॥ ९ ॥
चिर सार यही सब प्यार चहो,
उपकार बिनां नहिं पार अहो ।
तन तारहिगो[2] जुगती तिलहें[3],
मन मारहिगो मुगती मिलहें ॥ १० ॥
प्रभुदास कहाय रु हाय पिनें,
निगमागम की गम नांहि जिनें ।
अनखाय कमाय न अंगन तें,
मर जाय भलो जग मंगन तें ॥११॥
घट दीन दरिद्र घुमावत क्यूं,
पुरुषारथ हीन पुमावत[4] क्यूं ।

---

१—रास्ता । २—तारेगा । ३—तिल मात्र । ४—आत्म प्रशंसा करना ।

जन पें जन जा कर[1] जोरत क्यूं,
बस विप्र पति गृह बोरत[2] क्यूं ॥१२॥
घर बाहर धारन धावत क्यूं,
कुल क्षत्रिय चोर कहावत क्यूं।
बद्लाह सलाह बधारत क्यूं,
पद ताह कुराह[3] पधारत क्यूं ॥१३॥
निर गर्व अखर्ब न भावन में,
कृत प्रस्तुत हस्त कमावन में।
सब धर्म जग्यो सुख सन्तन तें,
भव भर्म भग्यो मुख भाषन तें ॥१४॥
मन शूद्र समूद्र न सापत क्यूं,
थिर शूद्र उपद्रव थापत क्यूं।
गुरुदेव बिनां नहिं पार गती,
भव भेव बिनां फल फारगती[4] ॥१५॥
लिपि लापर लेख लिखावन की,
दुनियां विधि देख दिखावन की।
परमातम को नहिं पावन की,
वक[5] वृत्तिय ब्रह्म बतावन को ॥१६॥

---

१—हाथ। २—डुबोना। ३—खोटा मार्ग। ४—फैसला।
५—बगुला।

पुनिं पारन पाठ पठावन में,
गुनज्ञांन न रागनि गावन में।
चित चैन न बंट चलावन में,
हित है नहिं घंट हिलावन में ॥१७॥

धुन धुर्तन में वुत धारन की,
मन मुर्तिन में सिर मारन की।
चित चेत वहे जड़ हेत चहे,
रस हीन यथारथ दीन रहे ॥१८॥

उर संखन को टुर आवन की,
विवुधालय[1] संख बजावन की।
घनघोर नगारन घोरन की,
ठनकार टकोरन ठोरन की ॥१९॥

तिलकाकृति गारन तोरन की,
किल कंठिय काठ कठोरन की।
डफ डूंम[2] डफोलन[3] को रचि हैं,
सुर[4] वुद्धि सदा बिनतें बचि हैं ॥२०॥

---

१—मदिर। २—ढोली, नक्कारची जो अपने को वैकुण्ठ के गंधर्व की सन्तान बताते हैं। जयपुर राज्य में यह और मेवाड़ में "बारहठ" कहलाते है। (मारवाड़ सेन्सस रिपोर्ट १८६१ ई० भाग तीसरा)। ३—मूर्ख, गंवार। ४—देवता।

इतने अपलच्छ असन्तन के,
सुनिये अब लच्छन सन्तन के।
प्रणमूं एक आधपदे अपदे,
चित में मम उत्तम साध चढे ॥२१॥
सनक[1] आदिक व्यास[2] वशिष्ठ[3] सखा,
लछतां जन लेख अलेख लखा।
बहु पूत सपूत वधू तन में,
अद् भूत छटा अवधूतन में ॥२२॥
पर पीर विदीरन पीर प्रपा,[4]
तुलसी[5] तसबीर कबीर[6] कृपा।

---

१—एक ऋषि जा ब्रह्मा के एक पुत्र कहे जाते हैं।२—इन्होंने वेदों का विभाग किया था। लोग इन्हें पुराणों का कर्त्ता कहते हैं, परन्तु पुराण एक समय नहीं बने हैं। वे भिन्न-भिन्न लेखकों द्वारा भिन्न-भिन्न समय में रचे गये हैं। शायद व्यास नाम धारी भिन्न-भिन्न लेखक हों। ३—यह मर्यादा पुरुषोत्तम रामचन्द्र जी के गुरु थे। पुराणों मे इस ऋषि को वेश्या का पुत्र लिखा है। इनके ज्येष्ठ पुत्र का बेटा पराशर था। ४—प्याऊ। ५—इनका जन्म यमुना के किनारे राजापुर गाँव में सरयूपारी ब्राह्मण कुल में सं० १५८६ वि० में हुआ और देहान्त सं० १६८० मे काशी में हुआ। इनकी बनाई रामायण बड़ी प्रसिद्ध है। ६—ये काशी के मुसलमान जुलाहे थे जो १५वीं शताब्दी के उत्तरकाल मे हुए हैं। इनके गुरु रामानन्द जो. स्वामी रामानुजाचार्य के शिष्य थे। कबीर का कहना था कि ईश्वर और अल्लाह में कोई भेद नहीं है

सुधि नांनक[1] वांनक[2] सी सरसी,
दुति[3] दादुदयाल समी दरसी ॥२३॥
गुरु न्याय विधायक गोतम[4] से,
पुन पाय प्रभा पुरसोत्तम से।
अडिगासन आस अहेस्वर से,
मद नाद अभय महेश्वर से ॥२४॥
हर रांम रु रांम गिनों हर से,
जगमें गुरु जेमल[5] में दरसे।

और जात-पांत का ढोंग फिज़ूल है। ये मूर्त्ति-पूजा के विरोधी थे और इनका देहांत सं० १५७५ मंगसर सुदि ११ का बताया जाता है। ये दिल्ली के बादशाह सिकन्दर लोदी ( सं० १५४६-१५७४ वि० ) के समय विद्यमान थे।

१—इनका जन्म सं० १५२६ की कार्तिक सुदि १५ शुक्रवार (ता० २०-१०-१४६९ ई०) को पंजाब में तलबन्दी नामक गाँव मे खत्री कुल में हुआ। इनके पिता का नाम कालू था। ४० वर्ष की आयु मे शिष्यों के गुरु होकर सिक्ख धर्म के जन्मदाता बने। इनके और कबीर के उपदेश मिलते जुलते हैं। जातपांत के भेद को ये भी व्यर्थ समझते थे। इनके बनाये ग्रंथ का नाम "ग्रन्थ साहिब" है। इनके अनुयायी "सिक्ख" और साधु "उदासी" कहे जाते है। गुरु नानक देव का देहांत सं० १५९६ आश्विन वदि १० रविवार ( ता० ७-९-१५३९ ई० ) को हुआ। २—ठाठ। ३—कान्ति, प्रकाश। ४—न्यायदर्शन के कर्ता थे, इस ग्रंथ मे तर्कशास्त्र का प्रतिपादन है। ५—इनका गृहस्थ का नाम जेतराम था। सं० १७६० वि० मे यह साधु हुए और सं० १८१० वि० में परलोक सिधारे।

सुपनें मनसा नहिं स्वारथकी,
प्रभु प्रारथनां परमारथको ॥२५॥
कबहु दरियाव कृपा करहैं,
तब ही भवसागर तें तरहैं ।
तन धारन कारन हौं तरसौं,
प्रभु प्यारन के पदकों परसौं ॥२६॥
अब नेम लगे इन आतमसौं,
तव प्रेम पगे परमातमसौं ।
हरि के जन हैं अरु होवेहिंगे,
ढब[1] पाय धरा दुख धोवेहिंगे ॥२७॥
चिर बीज जरा जननी न जनें,
निरबीज धरा कबहू न बनें ।
अजहां जु प्रवन्ध कबन्ध[2] अरे,
धर्म धारिन को धुर कन्ध धरे ॥२८॥
सब भेख अभेख सुधार करे
अपनीं अरु और उधार करे ।
अपकार उजार गुजार करे,
कृपधा उपकार अपार करे ॥२६॥

१—मौका, अवसर । २—सिर कट जाने के बाद भी कबंध ( धड़ ) से शत्रु से लड़ने वाला ।

सहु नासत सीवन[1] सोध करे,
पहु आसत[2] जीवन बोध करे।
दिल साफ रखे निज दोख दहे,
चित में नित होव न मोख[3] चहे ॥३०॥
रसनामृत सार सु सत्य रटे,
कलि काल कराल कुचाल कटे।
थिर है हिन वंचित धाम थटे,[4]
अन इच्छत गांम हिं गांम अटे[5] ॥३१॥
निज रोस रु ध्वेस[6] सें काम नहीं,
उर[7] हांम[8] आरांम हरांम नहीं॥
गरबे[9] स्तुति निन्द समांन गिनें,
हरवे[10] न बनें नहिं विन्द[11] हनें ॥३२॥
गति ज्ञांन 'विज्ञांन गुनागर वहे,
सत्य ध्यान विधान सुसागर वहे।
बसु[12] आस निरास सुवास वसे,
लख खास विनास उदास लसे[13] ॥३३॥
तन अञ्जन मञ्जन बास तजे,
भय भञ्जन स्वास उसास भजे।

१—मर्यादा। २—आस्तिक। ३—मोक्ष। ४—स्थापित करना। ५—घूमते हैं। ६—द्वेष। ७—हृदय। ८—स्त्री का विलास। ९—गम्भीर। १०—हल्का, नीच। ११—वीर्य। १२—धन। १३—शोभित।

दृग देख दया उपदेस दिए,
निर बाह बिसेसन सेस लिये ॥३४॥
थिन[1] दाहन[2] मेलन[3] थेलिय को,
चेत चाहन चेलन चेलिय को।
लुब[3] लायन[4] पाय[5] पुजाबन की,
सुभ राय सु न्याय सुभावन की ॥३५॥
बन बिन्दन गायन बच्छि बहे,
उनके सुन निन्द सु अच्छि बहे।
तपु ताप तपेरु अतिन्द्रिय है,
जपु जाप जपेरु जितिन्द्रिय है ॥३६॥
किल कंचन कांमनिं त्याग करे,
धन संच प्रपंच न रंच भरे।
तज स्वाद फिरे महि[7] तारन कों,
निरखे नहिं नैंनन नारन कौं ॥३७॥
महि मित्र अमित्र मरे मरनीं,
भर पाव पवित्र करे धरनीं।
विरदाय[8] बड़े सतियां बरनी,
कहि जाय नहीं जिनकी करनीं ॥३८॥

---

१—स्थिर । २—गहरी इच्छा । ३—इकट्ठा करना । ४—लोभ । ५—हृदय की आग । ६—पाँव । ७—पृथ्वी । ८—रीझा कर ।

सुरनायक[1] सेव्य समृद्धि वहे ।
बल वायक[2] तें बज वृद्धि वहे ।
नव नैंनन में नव निद्धि वहे,
सब हाजर रिद्धिय सिद्धि वहे ॥३९॥
बुध व्याधिय आधि उपाधिय में,
सुध लाधिय[3] सुन्य समाधिय में ।
निरभै तन रोग वियोग नहीं,
सुपनें मन संसय सोग नहीं ॥४०॥
करुना कर आकर कीरत के,
धर्म चाकर ठाकर धीरत के ।
जक नाद रु बिन्द धरे जब वे,
बकवाद रु निन्द करें कब वे ॥४१॥
बपु[4] वार विचारन व्हे वस में,
दिलदार सु द्वार वसे दस में ।
हिय में जिन हेल हमेल नहीं,
जिय में जिन कामनि केल नहीं ॥४२॥
धव के धवि वे धन धूर धरे,
कवके भवके भ्रम दूर करे ।
भव बन्धन कां भक भूर करे,
चय[5] संसय कां चक चूर करे ॥४३॥

१—इन्द्र । २—वचन । ३—मिलना । ४—शरीर । ५—समूह ।

जुरती[1] नहिं आवन जावन की,
फुरती नहिं रांड फँसावन का।
परवाह न पाट पटम्बर को,
अध चाह सु कम्बर[2] अम्बर की॥४४॥
नित भूधर[3] सीत निवारन कां,
धिन जे गल गूदर[4] धारन कां।
करले धर लैर कमंडल की,
महिमां हरले महि मंडल की॥४५॥
खिज खाज न भोजन खोजन की,
मिज मानिय भिच्छ न मोजन की।
छिय चन्त उदन्त दिगन्त छये,
भल सन्त महन्त अनन्त भये॥४६॥
मन दे मरजीवन[5] के मग में,
जन जीवन मुक्त फिरे जग में।
फरियाद हिये धरले फिरले,
बस वे जन हैं सरले विरले॥४७॥
रखिये चित संपति राखन में,
लखिये इकछे त्रिण लाखन में।

---

१—जरूरत। २—गर्म ऊनी कम्बल। ३—पहाड़। ४—गूदड़ी। ५—जीवन मोक्ष, जो जीवन काल मे ही वैराग्य के कारण मरे हुए के समान विचरे।

सरणागत हैं हम सन्तन के,
अरिरूप[1] अनूप असन्तन के ॥४८॥
गिरगें हम ज्यूँ नहिं ओर गिरे,
घिरगे हम ज्यूँ नहिं ओर घिरे।
तिरगे हम ज्यूँ तस और तिरे,
फिरगे हम ज्यूँ अस ओर फिरे ॥४९॥
भल साध सदा सुख भेटन कों,
फिर फोटन[2] देवन फेटन कों।
भ्रम भञ्जन कों भलभक्क भरयो,
कवि ऊमर त्रौटक छन्द करयो ॥५०॥

दोहा

कहणी प्रभु रीझे न कछु, रहणी[3] रीझे रांम।
सुपनें की सौ म्होर सूँ, कोड़ी सरे न कांम ॥ १ ॥
कईही[4] छांनीं[5] कानी में मानी नहीं महाराज।
चांनी[6] पड़ी विवेक में, आनां कांनी आज ॥ २ ॥

---

१—शत्रु समान। २—धृष्टों को। ३—शुद्ध आचरण। ४—कही। ५-गुप्त। ६—राख।

# श्री हरिरामदासजी रो सुजस

## ( छन्द मोती दाम )

सदा शुभ सीथल[1] धांम सुथांन,
		स्वरालय शंकर धांम समान।
बली[2] वल वाणिज वाट विराट,[3]
		हुई हर रांम हरो जन हाट ॥१॥
हरी निज चीज धरी निज हाथ,
		समृद्धिय ऋद्धिय सिद्धिय साथ।
भरे भरपूर कुवेर भंडार,
		दयानिध दोसत के दरबार ॥२॥
गुमुडै गरिमादिक ग्यान गुनाढ्य,
		रुड रुड त्रंबक ध्यान धनाढ्य ।

---

१—बीकानेर राज्य में रेलवे स्टेशन नापासर से कोई ६ मील पर यह गाँव है । २—रकम । ३—बहुत बड़ा ।

हरिरामदासजी—यह जोशी ब्राह्मण थे। इन्होंने सं० १८०० वि० में रामानन्दी वैष्णव साधु चरणदास के चेले महात्मा जयमलदास ( दुलचासर जिला बीकानेर ) से दीक्षा ली, और सं० १८३५ चैत्र सुदी ७ शुक्रवार ( ता० ३-४-१७७८ ई० ) को स्वर्गगामी हुए। इनकी पाट गादीगाँव सीथल में है । खैड़ापा रामसनेही पथ के आदि गुरु तपस्वी महात्मा रामदास इन्हीं के चेले थे।
—प्रकाशक

वृबै वसुधा विन व्याज विचित्र,
महाजन पुन्य जनेस्वर मित्र ॥३॥

वृथा सब से वधि पद्ध विधांन,
नवों निधि है नहिं नांम समांन।
विना श्रम बैठत व्योम[1] विमांण,
जनार्दन प्रेरकं पुष्पक[2] जांण ॥४॥

जपे जगदीश सजीवन जुक्त,
महा धन जे जन जीवन मुक्त।
असन्तन जांणत अन्ध अजांण,
सनातन जांणत सन्त सुजांण ॥५॥

रसा[3] सुर सूगति में सुख रास,
दसा मिलगो गुरु जेमलदास।
सदा चित चैंन हरी पद सेव,
दया कर सेन करी गुरुदेव ॥६॥

दई सुर दुर्लभ मानव देह,
अई सिख वारम्वार न एह।
नहीं थिर देह न गेह न नेह,
सही थिर थप्पहु रांम सनेह ॥७

---

१—आकाश। २—एक अद्भुत विमान। ३—ज़मीन।

अनांकर साकर आखर अन्त,
भलो भव भाग भजे भगवन्त।
भजे नहिं मूरख जे भगवांन,
सही नर शूकर[1] श्वांन[2] समांन ॥८॥

सखा जगमें सतसंगत सार,
विनां सतसंग न ब्रह्म विचार।
धरा सतसंग विनां नहिं ध्यांन,
विनां सतसंग न ज्ञान विज्ञान ॥९॥

रहे सतसंग हरी अनुराग,
विनां सतसंग न त्याग विराग।
सदा सतसंगत लच्छण सोख,
असद्गुरु सद्गुरु लच्छण ईख[3] ॥१०॥

जरे मनसा मथणी मथ जांण,
करे कथणीं कथ के गुजरांण।
कुजीव कुसंग कहां कुसलात,
विजोगण[4] पीव सजोगण[5] बात ॥११॥

---

१—सुअर। २—कुत्ता। ३—देखना। ४—वियोगिनी।
५—संयोगिनी।

प्रभू प्रणतारत[1] पेखंत प्रेम,
नहीं निगमागम[2] देखत नेम।
थके मन वाणिय आतम थान,
महागुरु मंत्र महातम[3] मान ॥१२॥
महातम ध्येय रती नहिं गम्य,
गती निगमागम गेय अगम्य।
अलौकिक लौकिक सार असार,
हरो जन जांणत जांणणहार ॥१३॥
अजौणिय[4] जौणिय जाणिय ईश,
सुरासुर स्वांमिय कों धर शीश।
नरोत्तम उत्तम तार नितार,
चराचर चिन्तनहार चितार[5] ॥१४॥
निरन्तर अन्तर में निज नाथ,
स्वयं धर ध्यांन धनन्तर साथ।
जरा रिपु भेषज के ढिग जाय,
महाजन जांमण मर्ण मिटाय ॥१५॥
वधा वपु जाहिर पथ्य विवेक,
अनर्गल बाहिर भीतर एक।

१—शरणागत दुखिया। २—वेद शास्त्र। ३—गौरव, बड़ाई। ४—अयोनि। ५—याद करना।

विनां दुखभंजन नीच विहार,
निरंजन अंजन बीच निहार ॥१६॥
अतिक्रम[1] विक्रम त्रिक्रम आस्य[2],
अछेक अनेकन अंक उपास्य।
बराबर दीस दिगंतर बाह्य,
अगोचर गोचर गीसि[3] अग्राह्य[4] ॥१७॥
अनामय[5] अव्यय[6] अक्षय आथ[7],
निरामय निर्भय नाथ अनाथ।
अनूप स्वरूप निरूप अलेख,
निरूपम भूप न रूप न रेख ॥१८॥
नृभै नद आस न आस निरास,
बस्यौ हरिराम अभै पद वास।
दुरासद[8] मारन आस दुकाल,
सुधा झड़ि बारह मास सुकाल ॥१६॥
सदा क्षणभंगुर जांण शरीर,
सखा सुखसागर सूं कर सीर[9]।
हिये धर नाम अमोलक हीर,

१—लांघना। २—मुख। ३—वाणी, सरस्वती। ४—जो ग्रहण करने न में आवे। ५—नीरोग। ६—अविनाशी। ७—धन। ८—कठिनता से वश में आने वाला। ९—चालू हिस्सा।

विश्वम्भर सम्बर[1] बांधव वीर ॥२०॥
तुरातुर[2] नीसरजा भवतीर,
विषे विष बीसरजा बरवीर ।
हमें गुरु वायक[3] मां बुधहार,
सभे निज नायक को सुध सार ॥२१॥
मनी मन मांह रकार मकार,
लगा धक धूंनन की ललकार ।
स्वभाविक ज्ञान गरीविय साज,
नमो पद राम गरीव नवाज ॥२२॥
पिता मह नामहिं नांम प्रचार,
अहर्निश[4] रांमहिं रांम उचार ।
महाशय आशय नासय मूढ,
गहो गुरु शब्द गिराशय गूढ ॥२३॥
गुरू गम अन्तर में गलतांन[5],
धर्‍यो हररांम निरन्तर ध्यान ।
तपी तपतें सुरता इकतार,
धपी रसनां रस अमृतधार ॥२४॥
बध्यो बल धी गल कंज[6] विकाश,
प्रभा परिपूरण प्रेम प्रकाश ।

१—सहारा । २—जल्दी जल्दी । ३—वचन । ४—रात-दिन ।
५—तल्लीन । ६—कमल ।

इदे हुय नांम हली[1] हमगीर[2],
सवी रग रोम खुली सुख सीर ॥२५॥
लग्यो मग मांह जलंधर लीण,
पग्यो पुरुषारथ मेरु प्रवीण।
युंही खट चक्कर भेद अघाव,
पक्के त्रिपुटी तुरिया[3] पद पाव ॥२६॥
अजीत लगी जिय जोग अगाध[4],
सुजीत लगीं धुन ध्यांन समाध।
समाधिय में सब साधन सिद्ध,
पराप्त[5] व्हे परब्रह्म प्रसिद्ध ॥२६॥
सिली[6] सुरता[7] घस सिद्धि[8] सँमंद्ध[9],
पिली[10] प्रभुता वस बुद्धि प्रवंद्ध।
हिली जुगती जस वार हजार,
मिली मुगती दश द्वार मंझार ॥२७॥
परीणत[11] स्वास उसास प्रभाव,
प्रिया प्रिय पास पलोटत[12] पाव।
रमैं रस रास विलास सुरंग,
परस्पर प्रीतम प्रीत प्रसंग ॥२८॥

---

१—चली। २—साथ वाली। ३—योग की चौथी अवस्था। ४—बेशुमार। ५—प्राप्त, पाना। ६—औजार तेज करने की पत्थर की पटरी। ७—ध्यान की वृत्ति। ८—मोक्ष। ९—सम्बन्ध। १०—घुसी। ११—बदलना। १२—दाबना।

व्यथा विरहाग[१] वियोग विहाय,
सवागण[२] भाग संयोग सुहाय।
अनाग्रह[३] भुल्लित[४] आंन उपाय,
प्रफुल्लित ज्यूं पतनी पति पाय ॥२६॥
सही सुख जोत हि जोत समाय,
रही नहिं अन्तर में अँतराय।
करे निज हंस दुहूं निज केल,
मिल्यो परमातम आतम मेल ॥३०॥
तज्यो त्रिगुणातमको त्रक[५] तंग,
सज्यो निज स्वांमिय सेवक संग।
उदे हुए पूरब पुण्य अँकूर,
दुरी दुबधा[६] दुख दालद दूर ॥३१॥
समापत भोग न रोग न सोग,
जपन्त निकेवल केवल जोग।
प्रत्यागम[७] भो लिव भक्ति प्रदीप,
समागम सो शिव शक्ति समीप ॥३२॥
क्रतू[८] करुणा मय ध्रू[९] करतार,
भणों[१०] भवभाजन भू भरतार।

१—विरह की अग्नि। २—सौभाग्यवती। ३—विना अनुरोध। ४—भूला हुआ। ५—तर्क। ६—खींचतान। ७—पुन जन्म, ८—पुण्य। ९—निश्चल, ध्रुव। १०—कहना।

उधारक धारक लोक अशेष[1],
सुधारक तारक शेष विशेष ॥३३॥
स्वभाविक सास्वत स्वच्छ स्वरूप,
अनिच्छ अभिच्छ[2] प्रतच्छ अनूप।
अधोक्षज अक्षज आद न अन्त,
अखंड प्रचंड अनादि अनन्त ॥३४॥
अनन्त पराक्रम तेज अनन्त,
अनन्त हि वीरज ओज अनन्त।
महा बल सागर मेह मुदार[3],
उजागर[4] नागर[5] नेह उदार ॥३५॥
न गोचर[6] रूप न रंग न रेख,
अगोचर अमृत कूप अलेख।
थिरा[7] नभ[8] थावर[9] जंगम[10] थांन[11],
महा पद आपद[12] मांन अमांन[13] ॥३६॥
प्रभाकर[14] प्राणिय मातर[15] प्रांण,
विभाकर[16] वांणिय ते निरवांण[17]।

---

१—तमाम। २—यांचना रहित। ३—अगुआ। ४—प्रसिद्ध। ५—चतुर। ६—इन्द्रियों से जाननेयोग्य। ७—पृथ्वी। ८—आकाश। ९—न चलने वाले जीव। १०—चलने वाले जीव। ११—स्थान। १२—दुःख। १३—अपमान। १४—सूर्य्य। १५—मात्र; तमाम। १६—चन्द्रमा। १७—मोक्ष।

अचंभ लस्यो[1] परचे[2] घट एह.
बस्यो हरराम स्वदेश विदेह ॥३७॥
जठे[3] जम काल जरा नहिं जोर,
घुरे घट नाद[4] अनाहद घोर।
दुरास[5] दुमार[6] न आस[7] दुकाल,
सुधा[8] जल बारह मास सुकाल ॥३८॥
अनंग[9] न अंग उमंग[10] इलोल[11],
हरी पद संगम गंग हिलोल[12]।
निरालिय[13] नीति उदंगल[14] नांय,
मुनी किय मंगल जंगल मांय ॥३९॥
नमो हरिराम नमो निज नाम,
गुरू हरिराम नमो गृह गाम।
मही हरिराम नमो जिन मात,
पिता हरिराम नमो धिन पाथ[15] ॥४०॥
प्रभू हरिराम नमो बल पास,
विभू हरिराम नमो थल[16] बास।

---

१—शोभित हुआ। २—चमत्कार, परिचय। ३—जहाँ। ४—आवाज। ५—बुरी इच्छा। ६—पानी का अकाल। ७—पीड़ा। ८—अमृत। ९—कामदेव। १०—उत्साह। ११—बाद। १२—हिलोरे, धारा। १३—निराली। १४—उत्पात। १५—रास्ता। १६—रेगिस्तान।

नमो हरिराम नमो हरिराम,
हरोहर ब्रह्म समो हरिनाम ॥४१॥
अधा सुपने सुख संपति सोइ,
कृपा हरिराम बिना नहिं कोइ।
सुनूँ हरिराम गुनूँ[1] किय साफ,
महाप्रभु मांगत आगन माफ ॥४२॥
समै कुसमैं सुर सारत सार,
पुकारत आरत बंत[2] पुकार।
सुखी करिये अति आप समान,
दुखो शरणागत ऊमरदान ॥४३॥

---

## दयानन्द वन्दना

[ पद राग भैरव-ताल चरचरी ]

नमो स्वामी दयानन्द[3] दिव्य[4] ज्ञानदाता।
आर्य्य धर्म आप बिना हाथ नहीं आता ॥ नमो०टेर

---

१—कसूर। २—दुःखी। ३—इनका जन्म वि० सं० १८८१ ( सन् १८२४ ई० ) में काठियावाड़-गुजरात की मोरवी रियासत के टंकारा गांव में औदिच्य ब्राह्मण कृष्णजी ( अम्बाशंकर ) के घर हुआ। स्वामी शंकराचार्य ( सं० ८४४-८७६ वि० ) के बाद वेदों के महान प्रचारक यही माने जाते हैं। इन्होंने ही सर्व प्रथम सं० १९३२ चैत्र सुदि ५ शनिवार ( ता० १०-४-१८७५ ई० ) को बम्बई में और द्वि० ज्येष्ठ सुदि १४ रविवार सं० १९३४ ( ता० २४-६-१८७७ ई० ) को लाहौर में धार्मिक क्रान्तिकारी संस्था "आर्यसमाज" की स्थापना करके भारतवर्ष में हिन्दू संगठन की नींव जमाई। ४—चमत्कार पूर्ण।

वेद ध्वनी हाट बाट, दुष्टन के थाठ[1] दाठ[2],
कलियुग को काट. जुग मत्य ना सुझाता ॥नमो०१
कुल को बनतो कुठार. बंस को देतो बिगार,
चारन[3] वरन चारु[4], छार[5] में छिपाता ॥नमो०२

१—समूह, थोक। २—उपटना, दबाना। ३—राजपूताने में यह जाति राजपूतो को याचक है जो उनके यशको कविता रूप में प्रकट करती है और ख्यात (इतिहास) पीढियां भी बताती है। ये कुल चार हिस्सो में विभक्त है। (१) मारू, (२) काछेला या परजिया, (३) सोरठिया, और (४) तुम्बेल। देश भेद से ये नाम हुए है। मारवाड़ यानी राजपूताना. मालवा व सिंध मे रहनेवाले चारण "मारू चारण' कहलाते हैं, कच्छ देश के काछेला, सौराष्ट्र यानी काठियावाड़ के सोरठिया और ऐसे ही तुम्बेल जो जामनगर की तरफ बड़ी संख्या मे है। मारवाड़ में इनके एकसौ बीस गोत हैं इससे चारणो की बिरादरी बीसोतरा या बीसोत्रा भी कहलाती है। ये लोग अपने को देव ऋषि (देवयोनि) की सन्तान और पहिले स्वर्ग (वैकुण्ठ) ही मे रहना बताते है। महाभारत के अनुसार स्वर्ग से मुराद शायद हिमालय पार त्रिविष्टप (तिब्बत) और उसके पास के देश से हो और सम्भव है इनका असली स्थान वहां हो। मारवाड़ी भाषा की कविता जो डिंगल कहलाती है उसी मे ये लोग अपनी रचना करते हैं। डिंगल (असंस्कृत) बोली का साहित्य ८वीं सदी का मिलता है और ७वीं सदी के महाकवि बाण भट्ट के प्रसिद्ध "कादम्बरी" ग्रंथ में भी इस जाति का वर्णन है। ज्ञात होता है उस समय भी चारणों के गीत और ख्यात प्रचलित थे और इनकी संस्कृत के कवियो (ब्रह्मभट्टों) से प्रतिद्वन्द्विता होने लग गई थी (देखो नागरीप्रचारिणीपत्रिका भाग १ अंक २ पृ० २३१ नया संस्करण सं० १९७० वि०)। ४—अच्छा, सुन्दर। ५—राख।

व्याहृती गायत्री, वृनी, धारत नहीं धर्म धृती,[1]
श्रुती श्रो स्मृती सरब धूर में घसाता ॥नमो०३
बकतो मैं बाद बाद, बूझन करतो विवाद,
सीतलप्रसाद सर्ब जात को जिमाता ॥नमो०४
राधिका कृष्ण रास, वृन्दावन व्रजविलास,
गिनका गज अजामेल[2] गीध[3] पद गाता ॥नमो०५
राम नाम रंग रिल,[4] कामनि कुसंग किल,
मोडन[5] के संग मिल, माजनो[6] गमाता ॥नमो०६
छत्री कुल धर्म छेक, कायर कर देत केक[7] ,
टारत[8] नहिं एक टेक, पाव को पुजाता ॥ नमो०७
भामनि[9] निज छोड़ भोग, परदारा मनका प्रयोग,
जानता नहिं जुगति जोग जन्म हार जाता ॥नमो०८
कुलको वह स्वधीन और ठगके अधीन,
ऊमरदान महादीन लालस[10] लुट जाता ॥ नमो०९

---

१—धीरज । २—एक पापी जिसकी भागवत में कथा है । ३—जटायु सं अर्थ । ४—मिलना । ५—बनावटी साधु । ६—प्रतिष्ठा । ७—कितने ही । ८—टालना । ९—स्त्री । १०—इस काव्य के रचयिता का यह गोत-अल्ल है ।

२

[ पद राग कालिंगड़ा-ताल दीपचन्दी ]

नहीं जग माला नीकी[1] रे,
जाला नहीं काटे जी की रे ॥ टेर ॥

धाड़ा[2] पाड़ कर रटके[3] धूरत भन पटके धरधूंस[4] ।
नटके[5] साधू बने निराला, सटके[6] माला सूंस ॥नहीं१
उर अन्तर में नहीं उजाला, ढाला ज्यांरा ढोर[7] ।
मिनखां[8] में फेरे ठग माला, चाला-गारा[9] चोर ॥नहीं२
ताला तोड़ करे मूँ काला, गाला[10] घाले[11] गूढ ।
भाला नेणां बाला[12] भोला, माला फेरे मूढ ॥नहीं०॥३॥
अपणी सरधा खोय अभागी, सपणी[13] आदत सोग ।
तपणी[14] पर बैठे तावड़िये,[15] जपणी[16] फेरण जोग॥४॥
परदारा सूँ फँस भी जावे, हँस भी जावे हेर ।
काम पड़े तब नस भी काटे, फेरे तसबी[17] फेर ॥नहीं॥५
धोला बुगला ध्यान लगावे, खावे मछियाँ खूब ।
पापी पल पल पाप कमावे, डबके जावे डूब ॥नहीं०॥६

१—अच्छी । २—डाका । ३—भागना । ४—जोरसे गिराना । ५—स्वांगी । ६—चट पट, तुरन्त । ७—पशु । ८—मनुष्यों । ९—चालाक । १०—खड्डा । ११—डालना । १२—अन-समझ बालक । १३—सर्पनी । १४—धूनी । १५—धूप । १६—माला । १७—माला ।

पाँच विषय सूँ इन्द्रिय पांचूं. जीत करो मन जेर।
मोज भरी मनवाली माला. फोज मुक्तरी फेर ॥नहीं॥७
दयानन्द स्वामी दरसायो. सुमरन मारग सार।
आठ पहर ऊमर उर अन्तर, लाग रही ललकार॥नहीं॥८

---

## दयानन्द री दया

### (गीत सावझड़ो)

अगहन मास कृतू[1] ग्यो आखो[2],
पो[3] त्रेताजुग वीतो पाखो[4]।
द्वापुर माघ महीनों दाखो,
रसा[5] सिधायो[6] आ चितराखो ॥१॥
हिम ते सिसहर रितू विहाई,
दह्यो वसन्त वात[7] दुखदाई।

---

१—सत्ययुग-हिन्दुओं की काल गणना के अनुसार ४ युग कृत, त्रेता, द्वापर और कलि हैं। सत्युग १७,२८,००० वर्ष का त्रेता १२,९६,००० वर्ष का द्वापर ८,६४,००० वर्ष का और कलियुग ४,३२,००० वर्ष का माना जाता है। तीन युग तो बीत चुके हैं और इस समय चौथा युग कलि का ५०३१वां वर्ष चल रहा है। सृष्टि संवत् (आर्य्यवत्सर) १,९६,०८,५३,०३१वां है। २—पूरा। ३—पौष मास। ४—पक्ष। ५—पाताल। ६—चला गया। ७—हवा।

ग्रीखम पावस सरद गहाई,
ए च्यारूं कलियुग में आई ॥२॥
मकर सक्रांयत बैठी मारी,
क्षत्रिन हित लागी अति खारी।
भू पर ब्राह्मण भये भिखारी,
हे प्रवेश करगी हतियारी ॥३॥
वेद दुसाला बालां बूढां,
राली कांमल[1] नांख्या[2] रूढां[3]।
ग्यांन पथरणों[4] धरियो गूढां,
मेली विद्या रजाई[5] मूढा[6] ॥४॥
लगतां फागण लूरां[7] लागी,
अड़े द्रोण[8] अरु द्रुपद[9] अभागी।
वीरां खाग[10] परस्पर वागी[11],
जिण सूं ज्वाल लड़ण री लागी ॥५॥

१—कम्बल। २—फैंकी, दूर डाली। ३—पुराने ढचरे वाले। ४—शैया में बिछाने का गदला। ५—रुईदार ओढ़ना, दोहर सिरख, लिहाफ जो जाड़े के दिनो मे ओढ़ने के काम में आती है। ६—मुँह पर, मूर्ख। ७—घूमरनाच। ८—यह भरद्वाज ऋषि के पुत्र और कौरव पाण्डवों के धनुर्विद्या के गुरु थे। ९—उत्तर पांचाल (रुहेलखण्ड) देश का चन्द्रवंशी राजा द्रुपद, जिसकी पुत्री द्रोपदी को स्वयम्बर सभा में मछली भेद करके अर्जुन ले आया था। १०—तलवार। ११—चलाई, चली।

भिड़े भीम[1] अर्जुण[2] कुरु[3] भारत,
गेहर-डांडियां[4] रम कुल गारत।
मरथो सुयोधन[5] गो भक मारत,
आर्य्यवर्त्त को करगो आरत ॥६॥
राज कर्म में पड़गी रोली,
मनू[6] मरम मरजादा मोली[7]।
भड़ी सरम फुलां री भोली.
हुयगी परम धर्म की होली ॥७॥
अस्त्र गुलाब अबीर उडायो,
सस्त्र पिचरका छिब सरसाया।
वीर नाद सोइ चंग बजायो,
रंग फाग सम जंग रचायो ॥८॥

१—चन्द्र वंशी राजा पाण्डु का क्षेत्रज पुत्र जो अत्यन्त बलवान था। ये दूसरा पाण्डव था। मल्लयुद्ध में इसकी बराबरी कोई नहीं कर सकता था। इससे दुर्योधन सदा भीम से जला करता था। २—यह तीसरा पाण्डव था। इसके बराबर धनुर्विद्या के पण्डित उस जमाने में कम लोग थे। महाभारत के युद्ध में स्वयं श्रीकृष्ण इसका सारथि था। इसके चार रानियाँ थीं। द्रौपदी, सुभद्रा, चित्राङ्गदा और पाताल देश (अमेरिका) की कौरव्य नामक नाग की पुत्री उलूपी।३—दिल्ली के पास थानेश्वर का मैदान जहाँ कौरव पाण्डवों का युद्ध आज (विक्रमी संवत् १९८६) से ५०३१ वर्ष पहले हुआ था। ४—रास के ढग पर एक नाच। ५—यह अन्ध राजा धृतराष्ट्र का ज्येष्ठ पुत्र था। जो महाभारत युद्ध में कौरव दल का नेता था। ६—मनु महाराज। ७—मन्द।

चलतां चेत बांम—मग[1] चाल्यो,
घाव सधर[2] बेदां पर घाल्यो।
अश्वालम्ब[3] गवालम्ब[4] आल्यो,
झटके गधो सीतला[5] झाल्यो ॥६॥
जैन बांम मचिया बडजोरां,
गहरे सुर आई गिणगोरां[6] ।
छित पर मिल मिल छोरयां छोरां,
करदी सांभी च्यारूं कोरां ॥१०॥
चोरां जुगती कुगती कीनीं,
भोग भोगणों घण[7] सुख भीनीं।
कपटी दरसण मूरत कीनीं,
दिव्य धर्म बोलावणि[8] दीनीं ॥११॥

---

१—बाममार्ग, कूंडापंथ । २—गहरा । ३—घोड़ो का आधार । ४—गौ सेवा । ५—चेचक, शीतला माता। ६—राजपूताने का एक बड़ा त्यौहार जो चैत्र सुदि ३ को मनाया जाता है। ये त्यौहार ईश्वर (महादेव) और गौरी (पार्वती) के गौने (मुकलावा) का सूचक है, या शायद मुद्रा राक्षस आदि नाटकों में "वसन्तोत्सव" के नाम से जो उत्सव वर्णित है उसीने "गणगौर" का रूप धारण कर लिया हो। (देखो इतिहासवेत्ता कुँवर जगदीशसिंह गहलोत द्वारा सम्पादित "मारवाड़ के ग्रामगीत" पृ० ५७)। ७—खो। ८—बंद करना, गणगौरत्यौंहार के बाद ईश्वर व गौरी की काठ मूर्तियों को वापिस घर भीतर रखने के उत्सव को "बोलावनी" कहते हैं।

वैसाखां में विलखा वांमी,'
हुयगा सवला जैन[1] विरामी[2] ।

---

१—हिन्दुओं के २४ अवतारों में जो ऋषभदेव हैं वे जैन-धर्म के प्रथम तीर्थङ्कर ( महान पुरुष ) हैं और महावीर स्वामी उनके अन्तिम ( २४ वें ) तीर्थंकर थे। वेद का "अहिंसा परमो धर्म" वाक्य इस मत का मूल मंत्र है। इसके अधिक अनुयायी कभी नहीं हुए और न भारतवर्ष के बाहर इसका प्रचार हुआ। जर्मन विद्वान् डा० जैकोवी ने पार्श्वनाथ तीर्थङ्कर को ही जैनधर्म का मूल जन्मदाता माना है जो ईसामसीह से पूर्व ८ वीं सदीमें हुए हैं। इसमें दिगम्बर और श्वेताम्बर दो सम्प्रदाय हैं। श्वेताम्बर सम्प्रदाय के स्थानकवासी ( बाईस टोला—ढूंढिया ) और तेरह पन्थी लोग मूर्ति को नहीं पूजते हैं। जब जैन यति ( साधु ) गृहस्थों के से कार्य करने लग गये तब अहमदाबाद के लूँकाशाह जैन ने उनमें से फटकर १५ वीं शताब्दी में यह बाईस टोला पंथ चलाया। इस शाखा के प्रचारक साधु २२ होने से ही यह नाम पड़ा है। इस पंथ के साधु मुँह पर मूँमती ( पट्टी ) बाँधे रहते हैं। इसी २२ टोला पंथ से अलग होकर सं० १८१७ आषाढ़ सुदि १५ शनिवार ( २८-६-१७६० ई० ) को कंटालिया के भीकमजी वैश्य ने यह तेरह पंथ चलाया है, जिसके उपदेश निराले ही हैं। ( देखो मर्दुमशुमारी राज मारवाड़ सन १८९१ ई० के वक्त में बना सरकारी "मारवाड़ की कौमों का इतिहास" तीसरा हिस्सा पृष्ठ २६० और जैन-पथ प्रदर्शक पत्र वर्ष १२ संख्या ४० पृष्ठ ७ सन् १९३० ई० आगरा )। २—विश्राम।

आखातीजां घणों अमांमी,
सिद्ध जन्मियो शंकर[1] स्वामी ॥१२॥
वेद धर्म सद् सुकन[2] बतायो,
अमल[3] नयो वेदान्त अचायो।
प्रीत नीत गलवांणी[4] पायो,
खण्डण जैन खीचड़ो[5] खायो ॥१३॥
शंकर बेगो[6] गयो सिधाई,
परजा दुखी घणीं पिछताई।
मारग लूवाँ[7] लपट मचाई,
अब ऊपर तिस[8] मारी आई ॥१४॥
तपै भूम अम्मर[9] हुय ताता[10],
मुरझाई भगती पितु माता।
बागी[11] झाट[12] पिछम दिस बाता,
वंक[13] हुवो सब देस विंघाता ॥१५॥

१—इनका जन्म दक्षिण के जिला मालाबार के गाँव कालपी में वि० सं० ८४४ (स० ७८७ ई०) में नाम्बूद्री ब्राह्मण कुल में हुआ था। बड़े बड़े उत्कट जैन व बौद्ध विद्वान् इनकी विद्वत्ता के सामने न ठहर सके और चारों तरफ वैदिक धर्म गूंज उठा। सं० ८७६ विक्रमी में केदारनाथ पर्वत के समीप ३२ वर्ष की आयु में इनका स्वर्गवास हुआ। २—शकुन, वर्ष का भविष्य देखना। ३—अफीम। ४—गुड़ की राब। ५—खिचड़ी। ६—जल्दी। ७—लूएँ, गर्म हवा। ८—प्यास। ९—आकाश। १०—गर्म। ११—चली। १२—झपट। १३—उल्टा।

तर[1] धर सूका नदी तड़ागा,
लाज धर्म विद्या मग लागा।
आरज[2] हंसा उडगा आगा[3],
कपटी दादर[4] रहगा कागा[5] ॥१६॥
संप[6] सु झरणां गया सुकाई,
लोक लोक सुभरीत लुकाई।
झप्य अंगमल अम्ब झुकाई,
कोचर[7] कंठ कुसम्प कुकाई ॥१७॥
सील सन्तोष शूरता सारा,
तूटण लग दिवस में तारा।
खूटा नीर निवांणां[8] खारा,
चोपायां घर मिले न चारा ॥१८॥
भूमि मांझ धसगो जस भोगो,
साच सु हस्ती ससके सोगी।
दांन ऊँट रे लागी दोगी,[9]
जांण अजांण सोइ थाको जोगी ॥१९॥
जाचक हिरण तिसाया[10] जावे,
पुन्न नीर सुपनें नहिं पावे।

---

१—वृक्ष । २—आर्य्य धर्म्म (वैदिक)। ३—दूर । ४—मैंढक । ५—कौआ । ६—मेल, एकता । ७—पक्षी विशेष जो उल्लू के बच्चे जैसा होता है । ८—जलाशय । ९—पीड़ा । १०—प्यासे ।

धर जिग्यासू दस दिस धावे,
मृग त्रिसणां गुरु लख मुरझावे ॥२०॥
चौर गुरू बिच्छू चटकावे,
ग्यांन राव[1] विरला गटकावे।
भेक छाछ कारण भटकावे,
लुचा वागल[2] ज्यूँ लटकावे ॥२१॥
पंखें सम सज्जन कोई पावे,
हेत प्रीत सोई पवन हलावे।
छिमा गुलाब नीर छिड़कावे,
पितु वट[3] छाया कोईक पावे ॥२२॥
सन्त संगत सुर बाग सुकायो,
मिले कहूँ बलियो[4] मुरझायो।
ठंडो जल नहिं ठरे ठरायो,
भूले ज्ञांन सुख्यों मन भायो ॥२३॥
आई उमड अविद्या आंधी,
च्यार वर्ण चडगी चख चांधी।
विरचा[5] धजा तूटगी बांधी,
सदाचार री सँधे न सांधी[6] ॥२४॥

---

१—रबड़ी २—एक पक्षी जो उल्टा लटकता है। ३—बरगद वृक्ष। ४—जला हुआ। ५—वृक्ष। ६—जोड़ी हुई।

कविजन वृन्द[1] कँवल कुमलाया,
गीत कुकवि जणु स्यालां[2] गाया।
मूरख भगतां[3] सोर मचाया,
काली रात जरख[4] कुरलाया[5] ॥२५॥
ओ ऊपर ऊनालो[6] आयो,
दीन जनां दोरो[7] दरसायो।
पांणी ज्ञान कोई नहिं पायो,
कूके लोक हुवो अति कायो[8] ॥२६॥
उर अन्तर में करुणां आई,
सारे देस करण सुख दाई।
मिन्दर तीर्थ पोवां[9] मंडाई,
खर पावे खारो जल खाई ॥२७॥
च्यार सम्प्रदा जिण हित चाली,
प्रगट हुई ज्यूं झांझी पाली।
महिला नीर भरण नें म्हाली,
खारो जल ऊंडो तल खाली ॥२८॥

---

१—टोला। २—सियार, गीदड़। ३—भक्त। ४—गदहा के कद का एक जंगली जानवर। ५—चिल्लाना। ६—उष्ण काल, गर्मी के दिन। ७—कठिन। ८—तंग होना। ९—प्याऊएँ।

वल्लभ[1] कूप खिणायो[2] बेड़ो,[3]
भरियो नीर भिरावो भेड़ो।
नींबे[4] तलो निकाल्यो नेड़ो,[5]
जिण रो आव[6] नांव रें जेड़ो[7] ॥२६॥

१—इनका जन्म वि० सं० १५३५ बैसाख बदि ११ सोमवार (ता० ३०-३-१४७८ ई०) को चंपारन-सारन के पास चौंरा गाँव मे हुआ, जब इनके पिता तैलंग ब्राह्मण (लक्ष्मणभट्ट) दक्षिण से काशी में जा बसे थे। ये श्रीकृष्ण को विष्णु का अवतार मानते थे। इस मत के अनुयायी अधिकांश भाटिया हैं। जैसलमेर में यादव वंशी राजा भाटी सं० ६८० वि० के आस पास हुआ है। उसके वशधर यादव के बजाय "भाटी राजपूत" कहलाये। शायद इन्हीं भाटी राजपूतों मे से मुसलमानी काल में भाटिया वैश्य बने है। वल्लभ स्वामी के दो पुत्र थे, गोपीनाथ और विट्ठलनाथ। गोपीनाथ का वंश नही चला। गोस्वामी विट्ठलनाथ के ७ पुत्र—गिरधर, गोविंद, बालकृष्ण, गोकलनाथ, रघुनाथ, यदुनाथ और घनश्याम थे। जिन से ७ गादियें हुई और इनके वंशधर गोकुलिये गुसाँई हैं। वल्लभाचार्य का देहान्त काशी में सं० १५८७ आषाढ़ बदि २ रविवार (ता० १२-६-१५३० ई०) को हुआ था। २—खुदाया। ३—दो घड़े, दुहरा। ४—ये १६वीं शताब्दी के अंतिम भाग मे हुये हैं। वैष्णवों की चौथी सम्प्रदाय के यह जन्मदाता थे। इनके केशव और हरिव्यास नामक दो शिष्य थे। ५—नजदीक। ६—पानी। ७—जैसा।

माधव[1] साधन अरठ मंडायो,
खारो मुख ले घणो खिडायो[2]।
छाक[3] पियो जिण पेट छुडायो,
भारी पाणी जन्म भंडायो ॥३०॥
शंकर सागर हुयगो सुरड़ा,[4]
करण मिले नहिं पांणी कुरड़ा[5]।
चोभ[6] मांय ठहरे नहिं चुरड़ा[7]
जिण री पाल़ पड़े दस दुरड़ा[8] ॥३१॥
दस-नांमी[9] दस हूँ दिस दोड़े,

१—वेदों के भाष्यकर्त्ता सायणाचार्य के बड़े भाई जो दक्षिण में पम्पा नगरी में जन्मे थे। ये विजयनगर के राजा बुक्कराय के कुलगुरु व मुख्य मंत्री थे। सं० १३६० वि० में इन्होंने संन्यास लिया। ६० वर्ष की आयु में ये स्वर्ग को सिधारे। इन्होंने पाराशर संहिता का भाष्य लिखा और वैष्णवों की दूसरी सम्प्रदाय चलाई थी। २—चलायो। ३—खुश होकर ४—वेशर्म। ५—कुल्ले। ६—तालाव का वीचला भाग। ७—चुल्लू। ८—खड्डे। ९—ये संन्यासियों का एक भेद है। इस फिर्के में भी १० भेद और हैं। जो जिस भेद का होता है वह अपने नाम के अन्त में उस भेद का सूचक तीर्थ, आश्रम, वन, आरन्य, गिरी, पर्वत, सागर, सरस्वती, भारती, और पुरी शब्द जोड़ लेता है। इस १० भेदों के संन्यासी गुसाँई, स्वामी, महापुरुष और अतीव भी कहलाते हैं। यह सब शिवजी को मानते हैं। घरवारी और नागे दोनों यह होते हैं। संन्यास आश्रम की पुरानी लीक पीटने को गृहस्थ भी अपने मुर्दे को गाड़ते हैं। और सिखासूत्र भी नहीं रखते।

थल खोसे[1] धापे नहिं थोड़े ।
मोसे[2] परजा वेगे[3] मोड़े,[4]
ग्यान ध्यान सब धस्यो गपोड़े ॥३२॥
रामांनुज[5] रिद्[6] गुपत रखावे,
सिड़ियो[7] नीर वास सरसावे[8] ।
मांहिं सिंवाल[9] जाल नहिं मावे,
पैसे बिन छांटो[10] नहिं पावे ॥३३॥
महावीर[11] गोतम[12] मुख मोड़ी,
चौतीणों[13] खिणियो मिण चौड़ी ।

---

१—छीनना । २—फँफेड़े । ३—जल्दी । ४—देर से । ५—इनका जन्म मद्रास ( दक्षिण ) से २६ मील की दूरी पर गाँव परम्बधुरम ( जिला चंगलपट ) में सं० १०७४ वि० मे हुआ । इनके पूर्वज पहले क्षत्रिय थे बाद मे ब्राह्मण होगये । इन्होंने भक्ति मार्ग और वैष्णव पन्थ का प्रचार किया । पद्म पुराण में जिन चार प्रसिद्ध सम्प्रदायो का नाम लिखा है; उस मे पहली सम्प्रदाय ( रामानुज ) के यही जन्मदाता थे । इनका देहान्त स० ११६४ वि० मे हुआ है । ६—जलाशय । ७—सड़ा हुआ । ८—फैलाव । ९—काई, जल-मैल, नील । १०—बूँद । ११—जैनियों के अन्तिम ( २४वें ) तीर्थङ्कर ( महापुरुष ) थे । जैन ग्रन्थों में इनको सात धनुप लम्बे लिखा है । इनका जन्म ईसा मसीह के छः सौ वर्ष पूर्व ( B C. ) माना जाता है । ७२ वर्ष की आयु में इनकी मृत्यु हुई । १२—भगवान् महावीर तीर्थङ्कर के बड़े शिष्य । १३—जिस कुएँ में एक साथ बैलों की चार जोड़ियों से पानी खींचा जा सकता हो ।

जैनी खाड चिड़ी पट जोड़ी,
मोत हुवे सो जाय मकोड़ी[1] ॥३४॥
बापी[2] पाव कबीर बणाई,
चोखी ईंटां पकी चणाई।
मूरख मिल ना रखी मणाई,[3]
घुस खर गिंडक पियो घणांई ॥३५॥
पालर[4] ठंडो जांभ[5] पायो,
स्वाद अनोखो घणों सरायो।
दया करी निज ताल दिखायो,
गया पाडिया जल गिदलायो[6] ॥३६॥

१—मकड़ी, कीट विशेष। २—बावड़ी। ३—कमी। ४—वर्षा का पानी। ५—इनका जन्म सं० १५०८ भादो बदी ८ शुक्रवार (तारीख २०-८-१४५१ ई०) को बीकानेर राज्य के गाँव पीपासर मे परमार राजपूत कुल में हुआ था। इनके पिता का नाम लोट्ठ था। सं० १५४२ मे पशु चराना छोड़ यह जनता को उपदेश देने लगे; और जाट, माली, गूजर आदि कृषक जातियो को अपने २६ उपदेश ग्रहण करा उनकी स्वतत्र नई जाति "बिसनोई" नाम से प्रसिद्ध कर दी। बिसनोई मादक वस्तुओ (तमाखू आदि) को छूना महा पाप समझते हैं, और इनमे से यदि कोई स्त्री पुरुप मुसलमान आदि हो जाता है तो उसे जांभाजी का प्याला (चरणामृत) पिला कर यज्ञ से शुद्ध कर लेते हैं और फिर उसके साथ कोई परहेज नहीं रखते। जांभाजी का स्वर्गवास मगसिर बदी ८ सं० १५८३ रविवार (ता० २८-१०-१५२६ ई०) को हुआ। ६—गन्दा किया।

दीन लोक ठहर्‌या कछु देरी,
घर हित घणी आनंद री घेरी।
फिरगो रतनागर[1] चहुँ फेरी,
विचरी वासा मीठी वेरी ॥३७॥
नानग सरवर भरियो नीको,
झुके लोग पीवण दे झीको।
ठगबाजी गादी रो ठीको,
फेर सिकां[2] कर दीनों फीको ॥३८॥
हरीदास रो नासज हूणों,
दादू[3] रो सारां सूं दूणों।

---

१—( रत्नाकर ) समुद्र । २—सिक्ख लोग । ३—ये जयपुर राज्य के गांव नराणे के पिजारे थे। इनका जन्म सं० १६०१ वि० फागुण सुदि ८ ( गुरुवार १६-२-१५४५ ई० ) को और देहान्त सं० १६६० ज्येष्ठ सुदि ८ रविवार ( ता० ८ मई १६०३ ई० ) को हुआ था। ये मूर्ति पूजा, मन्दिर और मसजिद का विरोध करते थे। इनके पंथ के साधु दादूपंथी कहलाते है, जो घरबारी और नहग दोनों हैं। नहंग दादू-पंथियों की पहले जयपुर राज्य मे बड़ी सेना थी जो कई युद्धों में अच्छी लड़ी थीं। ( देखो फारसी किताब "दबिस्तानुल मजाहिब" और "मारवाड़ मर्दुमशुमारी रिपोर्ट" सन् १८६१ ई० पृ० २६० )

सन्तदास[1] रो हुयगो सूंनों,
आंतो पाणी पायो ऊंनों[2] ॥३९॥
रामचरण[3] पो[4] ऊपर रहियो,
सीत घांम[5] अपणें सिर सहियो।
कंठ सुं पांणी पांणी कहियो,
विललां भांग पिलायर[6] वहियो ॥४०॥
आछ रामदे पीवण अटकी,
दूभां नाभे[7] घाली भटकी।

---

१—ये रामस्नेही साधु छोटा नारायणदास के शिष्य थे। इनकी गादी मेवाड़ राज्य के गांव दांतड़ा मे है। इनका स्वर्गवास सं० १८०६ वि० में हुआ। २—गर्म। ३—इनका जन्म जयपुर मे बीजावर्गी वैश्य कुल में सं० १७७६ भादों सुदि १४ सोमवार (ता० १७-८-१७१९ ई०) को हुआ। सं० १८०८ वि० में ये साधु संतदास के शिष्य कृपाराम के चेले होकर शाहपुरा (मेवाड़) में जा बैठे। सं० १८५५ वैशाख में यह रामशरण हुए। इसके भेष के साधु "शाहपुरे के रामस्नेही" कहलाते है। ४—प्याऊ। ५—धूप। ६—पिलाकर। ७—ये जाति के डोम (डूम-ढोली) थे और सं० १५४० में जन्मे थे। ये पहले अन्धे हो गये थे। अतः जयपुर की गलता गादी के महन्त अग्रदास ने इन्हें किसी गांव या जंगल से ६-७ वर्ष की आयु मे जयपुर में ले आये। इलाज होने पर इनके नेत्र ठीक होगये। ये भक्त और कवि थे। इनका लिखा ग्रन्थ "भक्तमाल" है जिसमे भक्तो की विचित्र कथा है।

मीरां[1] फोड़ गई जल मटकी,
पापी अेड़ बोबदे पटकी ॥४१॥

---

१—यह देवी मेड़ता के स्वतन्त्र नरेश राव दूदाजी राठोड़ की पौत्री और रतनसिंह की इकलौती पुत्री थी। ये सं० १४९८ वि० में कुड़की गाँव मे जन्मी थी और सं० १५१६ मे मेवाड़ के प्रतापी महाराणा साँगा के ज्येष्ठ पुत्र भोजराज को व्याही गई थी। परन्तु सं० १५१८ व १५२३ के बीच किसी समय विधवा होगई। विद्वानो ने इसकी मृत्यु सं० १६०३ वि० मे होना माना है परन्तु सं० १६०३ के वाद भी इसके जीवित रहने का पता लगता है। इस भक्तशिरोमणि देवी के बनाये हुए ईश्वर भक्ति के सैकड़ो भजन भारतवर्ष भर मे प्रसिद्ध हैं। मीराँबाई के गुरु सुप्रसिद्ध महात्मा रैदासजी थे जैसा कि मीराँ के भजनों से भी स्पष्ट है। "गुरु मिलियां रैदास जी, दीन्ही ज्ञान की गुटकी" और कहा है "मीरां ने गोविन्द मिल्या जी, गुरू मिलिया रैदास"। तपस्वी रैदास जी महाराज जाति के चमार थे। मीरां के विद्यागुरु गुर्जर गौड़ ब्राह्मण व्यास गजाधर, कांटिया तिवारी गोत्र का था इसके वंशजों के पास १ हजार बीघा पीवल जमीन, ५०००) वार्षिक आय की मेवाड़ के कस्बापुर और मांडल में मय दानपत्र के है। गजाधर के वंशधरों के करीब ४० घर, ठिकाणा रूपाहेली और बदनोर में भी हैं। साधु सन्तां की एक पुरानी साखी है—

हुवो घने सुं दादू वधता, दादू सूं करमां दुरस।
करमां सिरे कबीर नामदे, सारांसूं मीरां सरस ॥

इण पर पड़गी रात अजांणी,
पीवण नें घट में नहीं पांणी।
तिरिया पुरुषां खांचा तांणी,
प्यासां मरता विलखा प्रांणी ॥४२॥
हिया माझ उठे घण हूकां,
च्यार-वर्ण अपणों मग चूकां।
सास तिसां मरतां कंठ सूका,
ढेढ[1] घरे खेड़ापे ढूका ॥४३॥
भवण[2] कवण रो हे रे भाई,
जीव तिसां मरतां रो जाई।

---

इसमें अलंकार कर्म है और वर्णनीय मीरांबाई है। उसकी भक्ति की महिमा कवि ने इस प्रकार की है कि "धना हरिभक्त जाति का जाट था सो उसने तो भक्ति रूप कपास बोया। दादू जाति का पिंजारा ( धुनिया ) था सो उसने भक्तरूप कपास साफ किया। कर्मा जाटनी थी सो उसने कात कर सूत निकाला। कबीर जुलाहा था उसने बुना। नामदेव छीपा था उसने रंगा। ऐसे भक्त रूप चीर को मीरां ने ओढ़ा। इसलिए वह सबसे श्रेष्ठ है।" अधिक हाल के लिए देखो कुँ० जगदीशसिंह गहलोत लिखित भक्त मीरांबाई का सचित्र बड़ा जीवन चरित्र जो छप रहा है। १—चमार जाति का मेघवाल 'नामक एक भेद जो भांवी, और बलाई भी कहलाते हैं। गुजरात में इन्हे ढेढ कहते हैं। ये कपड़े भी बनाते हैं। २—भवन, घर।

पांणी तो हूँ देत पिलाई,
ठांव ढेढ रो हे ठकुराई ॥४४॥
ढेढ नांम सुण पाछा ढलि़या[1],
बांट आवता उण हिंज वलि़या[2]।
टालां अठी उठी नहिं टलि़या,
छली रामले पाछा छलि़या ॥४५॥
अगम[3] भोम सूं म्हे चल आया,
पूरां कारण ब्रह्म पठाया।
पोची जात हीण घर पाया,
लिछमी-बर[4] सूं प्राण लगाया ॥४६॥
भजन करूं सुमरूं भगवांनां,
बंस धर्म रो तजियो बांनां।
छित पर रहूँ जगत सूं छांनां,
दिव्य दृष्टि कोई लख सी दांनां॥४७॥
सता[5] समाध अगम घर सोऊं,
दस दिस रांम रमैयो दोऊं।
जगत भोग सपनां सम जोऊं,
हमहीं गाय सिंघ मैं होऊं॥४८॥

---

१—लौटे। २—पुनः फिरे। ३—कठिन, मोक्ष। ४—विष्णु। ५—सत्य।

सिमरूं जग पति सासो सासा,
तीन लोक जम मनें न त्रासा।
देह हमारी जग में दासा,
वसे जीव अमरापुर[1] वासा ॥४६॥
जात पांत सपनें सम जांणूं,
पाप पुण्य नहिं एक पिछांणूं।
वपु[2] तो म्यांन समांन बखांणूं,
सार[3] सनांन[4] जीव सेनांणूं ॥५०॥
बात मांनली लम्पै बांढां,
नीत बिगाड़ी निलजां नांढां[5]।
मिलगी जोड़ी जांनां[6] मांढां,[7]
ढेढ कह्यो ज्यूं सुणियो ढांढां[8] ॥५१॥
लीण[9] अलीण[10] गली नहिं लाधी,[11]
बुध विन जगत बूडगी[12] बाधी[13]।
अकल हिया री रह गई आधी,
खोपी में खेड़ापे खाधी ॥५२॥
चाह नीर मिलगो चित चायो,
हेर भलो हुवो हित हरखायो।

---

१—स्वर्ग। २—शरीर। ३—लोहा। ४—शस्त्र। ५—मूर्ख। ६—वर पक्ष मंडली, बरात। ७—कन्या पक्ष वाले। ८—पशुओं। ९—ग्रहण करने योग्य। १०—ग्रहण न करने योग्य। ११—मिली। १२—डूब गई। १३—सारी, कुल।

पेला उंण मीठो जल पायो,
तारां सूं अेंठो[1] खल[2] लायो ॥५३॥
ढीलो मूंडो मेले ढेरा[3]
टिकगा पांणी पीवण टेरा[4] ।
डलां[5] उठे कर दीधा डेरा,
चाटे हिलगा चाटण चेरा ॥५४॥
सद् विद्या विन राह न सूझे,
उर अन्तर में जीव असूझे।
बीजां[6] नैं फिर फिर मग बूजे,
दूजा घाले मारग दूजे ॥५५॥
लम्पट हुयगो थल जल साई,
लम्पट हुयगा लोग लुगाई ।
कम्पत लोली डाल सुकाई,
चम्पत हुयगी सब चतुराई ॥५६॥
इतरे लाभ बथूलो[7] आवे,
कहर क्रोध डंडूल कहावे,
छित पर कांम धुन्ध नभ छावे।
पात्र विवेक निजर नहिं पावे ॥५७॥

---

१—जूठन । २—दुष्ट । ३—मूर्ख । ४—डफोल । ५—डफोल । ६—दूसरे । ७—हवा का गोटा ।

चाह करीर[1] कली नृप चटके,
भँवर छेल वेश्या घर भटके।
पत महुआ सम दानीं पटके,
क्षत्रिय वंश बांस मिल खटके ॥५८॥
वीर पुरुष निज प्राण बिहावे,
जिण ऊभां निज धर्म न जावे,
मांस मिले नह तो मर जावे ।
खूटो सिंघ घास नहिं खावे ॥५९॥
अन्त असाड दयानन्द आयो,[2]
छोणी[3] ज्ञान घुमड घण छायो।

---

१—एक पौधा विशेष । २—जोधपुर नरेश महाराजा श्री जसवंतसिंहजी साहब ने जब स्वलिखित खास रुक्का महाराणा साहब उदयपुर को भेजकर स्वामी दयानन्द को अपने यहां बुलाया तब उन्हे शाहपुरा (मेवाड़) से ले आने के लिए राज्य की ओर से इस काव्य के रचयिता कविवर उमरदान लालस और महाकवि चन्द बरदाई के वंशधर ब्रह्मभट्ट नेनूराम भेजे गये थे। संवत् १९४० की ज्येष्ठ बदी ८ (ता० २९-५-१८८३ ई०) को स्वामीजी जोधपुर पहुँचे और इसी दिन जोधपुर नरेश व राज्य के प्रधान मंत्री महाराज कर्नल प्रतापसिंह स्वामीजी की सेवा मे उपस्थित हुए । Vide Maharaja Sir Pratap's Autobiography Chapter XXX. Mss. Page 310. ३—जमीन ।

सावण हरिकर[1] सुख सरसायो,
भादो अम्मृत झड़ बरसायो ॥६०॥
बहे व्याख्यान वल़ोवल[2] वाल़ा[3],
नीर निवाण[4] ताल नद नाल़ा ।
पड़े प्रेम घर घर परनाल़ा,
जुगती जल़ मेटी त्रिस ज्वाल़ा ॥६१॥
थिर आसोज बेद मग थाटो[5],
लम्पट बालि रावण[6] कुल़ लाटो[7] ।
भँवँताँ कर्म जोग पड़ भाटो[8],
वातो में मचगो कल़ल़ाटो[9] ॥६२॥

---

१—हरियाली । २—जोर से चलना । ३—नालें । ४—तालाव ५—ठहरा । ६ यह लंका का राजा और ब्राह्मण विश्रवा का पुत्र था । वेदपाठी होते हुए भी रावण का चरित्र महानिन्दित था । इसी से यह भगवान् रामचन्द्र द्वारा ( विभीषण के सिवाय ) सकुटुम्ब मारा गया । ७—दमन किया । ८—पत्थर । ६—हाहाकार । वातो-जोधपुर नरेश के अनुरोध से स्वामी दयानन्द पांच मास तक ज़ोधपुर मे हज़ारो की उपस्थिति मे वेदोपदेश करते रहे। देश के मंदभाग्यता से यहाँ की प्रसिद्ध वेश्या नन्हीं भगतन ने अपने एक विशेष कृपापात्र ( पापी पुरुष ) को लालच देकर उसके द्वारा स्वामीजी के ब्राह्मण रसोईए कलिया या कल्लाजी जगन्नाथ को वहकाया और दूध मे विष घोलकर आश्विन बदी १२ शनिवार ( २९ सितम्बर ) की रात को स्वामीजी को पिला-

# दयानन्द-दर्शन

## लावनी

कित गयो कलानिधि[1] हिय कुमदनि[2] हितकारी। टेर॥
आर्य्यन को स्वामी दयानन्द उपकारी।
गौ ब्राह्मण[3] की गरहा गरहित गोस्वामी,

---

दिया। इससे यह निर्भीक ऋषि कार्तिक बदी ३० (ता० १० अक्टूबर) की रात को अजमेर नगर मे "ओ३म्" शब्द के साथ यह कहते हुए कि "ईश्वर तेरी इच्छा पूर्ण हो" परमेश्वर की गोद मे जा बैठे। इस घटना से भारतवर्ष भर में हाहाकार मच गया। (देखो जोधपुर के वयोवृद्ध रावराजा तेजसिह राष्ट्रवर लिखित "ऋषि दयानन्द को विष ही दिया गया" नामक लेख 'आर्य मार्त्तण्ड' साप्ताहिक अजमेर भाग ३ अंक ५ तारीख ३१ मार्च १६२५ ई० पृष्ठ ५)।

१—चन्द्रमा। २—चॉद को देख कर खिलने वाला कमल। ३—शिला लेखों आदि से ज्ञात होता है कि विक्रम संवत् की बारहवीं शताब्दी के आस-पास तक ब्राह्मणों मे न तो जातियाँ थी और न पंच गौड़ और पंच द्रविड़ के दो मुख्य भेद थे। सब ब्राह्मण "ब्राह्मण" कहलाते थे। सं० १२०० के बाद सम्भवत मांसाहार और अन्नाहार के कारण यह भद हुआ और पीछे नगरो, देशो आदि के नाम से ब्राह्मणों की भिन्न-भिन्न जातियाँ हुईं। जैसे नागर ब्राह्मण, गौड़ ब्राह्मण, श्रीमाली ब्राह्मण, पुष्करणे ब्राह्मण, जांगिड़ ब्राह्मण, मैथिल ब्राह्मण, दाहिमा ब्राह्मण इत्यादि। (देखो वयोवृद्ध महामहोपाध्याय रायबहादुर पं० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा, अजमेर कृत "मध्यकालीन भारतीय संस्कृति" पृष्ठ ४३-४४ और पूने के रावबहादुर सी० वी० वैद्य कृत "हिस्ट्री आफ मिडिएवल इंडिया" जिल्द २ पृ० ३७५-८१)

करुणानिधान करुणामय नित निसकामी[1]।
इस आर्य्यावर्त्त को रक्षक अन्तर्यामी,
निज आज्ञापालन भेज दियो घन[2] नामी ॥

दोहा

उदर ब्राह्मणी अवतर्‍यो, पद सन्यासी पाय।
चतुर नराँ चित में चढ्यो, दयानन्द गुरु दाय[3]॥
आनन्द-कन्द[4] जगवन्द चन्द उजियारी ॥आर्यन०॥ १

गुजरात देश में जन्म लियो गुणग्राही,
अवधीच[5] वंश बिच अंशुमान[6] उमगाही[7]।
आठवें वर्ष उपनयन भयो अवगाही[8],
चुप बालकाल में विद्या चित से चाही ॥

---

१—त्यागी। २—बहुत। ३—पसन्द। ४—जड़, मूल। ५—गुजरात के सोलंकी राजा मूलराज (सं० ९९८-१०५२ वि०) ने सिद्धपुर मे "रुद्रमहालय" नामक बड़ा शिव मन्दिर बनवाया और उसकी प्रतिष्ठा के वक्त कुरुक्षेत्र, कन्नौज आदि उत्तरी प्रदेशों के ब्राह्मणो को बुला कर उनको वहीं रक्खा। वे उत्तर (उदीची) से आने के कारण "औदीच्य" कहलाये। गुजरात में बसने के बाद इनकी गणना पंचद्रविड़ों में हो गई परन्तु वास्तव में ये उत्तर के गौड़ ही हैं। मारवाड़ में जो गोरवाल ब्राह्मण जाति है वह औदिच्य ही है। गोल गांव में बसने से वे "गोरवाल" कहलाने लग गये। ६—सूर्य्य। ७—हर्षित होना। ८—बीतने बाद।

दोहा ।

धन्य मात-पितु धन्यघर, नाम धन्य निरधार ।
शरणाया[1] साधार[2] सुत, आतम को आधार ॥
जस छायो जायो आयो आँख अगारी[3] ॥आर्य्यन० ॥२॥
शिवरात्री मैं शिव दरशण गयो सुकेरो,
अवलोके आखू[4] शिव जब हुओ उजेरो ।

---

१—शरणागतो को । २—सहारा देने वाला । ३—आगे । ४—चूहा । स्वामी दयानन्द का जन्म-नाम मूलशंकर था । सं० १८९४ की शिवरात्री ( ता० ८-२-१८३८ ई० गुरुवार ) को अपने पिता के साथ शिव-पूजन मे लगे हुए मूलशंकर ने एक चूहे को शिव मूर्त्ति से चावल खाते और ऊपर दौड़ते हुए देखकर विचारा कि "जो शिव अपने ऊपर से एक तुच्छ मूसे ( चूहे ) को नही हटा सका, वह संसार का कल्याणकारक स्वामी नहीं हो सकता ।" इस विचार ने न केवल मूलशंकर को दयानन्द बनाया बल्कि भारतवर्ष के धार्मिक, सामाजिक और पोलिटिकल—राजनैतिक इतिहास मे परिवर्त्तन कर दिया । सं० १९१७ की कार्तिक सुदी २ बुधवार ( ता० १४-११-१८६० ई० ) से मथुरा मे प्रज्ञाचक्षु विद्वान स्वामी विरजानन्द सरस्वती ( पंजाब के सारस्वत ब्राह्मण ) मे वेद विद्या पढ़कर गुरु की आज्ञा से दयानन्द ने वैसाख सं० १९२० वि० ( अप्रैल १८६३ ई० ) से वेद प्रचार और बड़े बड़े विद्वानो से शास्त्रार्थ करना शुरू किया । और वेदो को-जिनका नाम भी शायद विरले ही विद्वान् जानते थे—उनको जर्मनी से मँगवाकर सत्य वैज्ञानिक

यह अँधाधुन्ध परिपाटी महा अँधेरो,
घर त्याग नोसरयो घनानन्द[1] को घेरो[2] ॥

दोहा

नैष्ठिक[3] ब्रह्मचारी निपुण. भयो सन्यासी भूर।
इकदम आर्यावर्त्त को दुख कीनो सब दूर ॥
अति उत्तम आयु अपनी आय उधारी[4] ॥आर्यन०॥३॥
उद्धारक आर्यावर्त्त घोर अगवानी,
गुरु बिरजानन्द[5] समीप गयो ब्रह्म ज्ञानी ।
प्रभु पाणिनीय व्याकरण प्रमाण प्रमानी,
पढ़ महाभाष्य अभ्यास पिछान पिछानी ॥

और आध्यात्मिक भाष्य करके सायण, महीधर आदि के असंभव अशुद्ध अश्लील अर्थों से लोगो को बचाया । जिससे वेदों का महत्व फिर से चमक उठा और इसे ईश्वरीय ज्ञान और सर्व संसार के धर्मों का आदि श्रोत ( Fountain-head "वेदोऽखिलो धर्म मूलम्" ) होने का लोगो को निश्चय हो गया। इसीसे स्वामीजी कृत ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका ग्रंथ, कलकत्ता, प्रयाग आदि के विश्वविद्यालयो (यूनिवर्सिटिज) मे एम. ए, बी. ए, कोर्स तक में पढ़ाया जाता है। १—अत्यन्त आनन्द। २—झुण्ड। ३—अखण्ड। ४— सुधारी। ५—स्वामी दयानन्द के गुरु जो प्रज्ञाचक्षु (अन्धे) थे।

दोहा

पद पदार्थ सम्बन्ध पुनि, प्रत्यय आगम लोप ।
आरस[1] पोरस[2] शुभ अशुभ, ग्रन्थ हृदय धर गोप[3] ॥
बेदन की बेदन[4] भेदन भली बिचारो ॥ आर्यन० ॥४
बेदोपबेद ब्राह्मण बिधि युक्त बिभ्यासे[5] ,
आगम रु निगम व्याख्यान बिधान अभ्यासे ।
पंडित हुय सत्यासत्य प्रमान प्रकासे,
निज बल तें नित्यानित्य निदान[6] निकासे ॥

दोहा

सांगोपांग[7] हि स्वर सहित, अक्षर शुद्ध उच्चार ।
श्रोत[8] स्मार्त[9] सुधार किये, आर्यावर्त्त उधार ॥
वेदों[10] को व्याख्या बिमल करी बलिहारो ॥ आर्यन० ॥५
गोतम सो गरवो[11] न्याय माझ निरधार्‌यो,
बेदान्त शास्त्र बिच बेदव्यास सम सार्‌यो ।

---

१—ऋषि रचित । २—मनुष्य रचित । ३—गुप्त । ४—पीड़ा । ५—प्रकटे । ६—तात्पर्य, सिद्धान्त । ७—पूरा, यथार्थ । ८—वेदधर्मी । ९—स्मृति अनुसार चलने वाले । १०—वेद चार हैं—ऋग्वेद, सामवेद, यजुर्वेद और अथर्ववेद । वेद शब्द का अर्थ है "ज्ञान" या जानना । वेदों को हिन्दू (आर्य) जाति सबसे प्राचीन ग्रथ ही नहीं मानती बल्कि इनको अनादि काल से मानती है । यूरोपीय विद्वानों की धारणा है कि वेद ईसामसीह के जन्म से आठ हजार वर्ष पहले रचे गये थे और संसार भर मे ऋग्वेद से प्राचीन कोई ग्रन्थ नहीं है । ११—गहरा ।

वैशेषिक में कणा[1] मुक सो वल विस्तार्यो.
पातंजलि पाठ पतंजलि[2] जेम प्रचार्यो ॥

दोहा

सांख्य शास्त्र में कपिल[3] सम, सृष्टिक्रम समझाय।
मीमांसा में जैमिनी,[4] करमकांड[5] करवाय ॥

षटशास्त्रन शिक्षा, शिक्षासहित सुधारी ॥ आ० ॥६॥
सत बक्ता श्रद्धाशील समीक्षक[6] शूरो[7],
पुरुषारथ पूरण प्रेम प्रतिज्ञा पूरो।
दुर्व्यसन दुराग्रह[8] दूषण सों दृढ़ दूरो,
अनभंग[9] उतंग[10] उमग न अंग अधूरो ॥

दोहा

जग जीतन की जोव में जगी अखंडित जोति।
दयानंद दिगविजय किय, अपने बल उद्योति ॥
गंभीर गिरा[11] गुणहीण गाढ गब[12] गारी ॥आ०॥७॥

---

१—आर्यों के पदार्थ विज्ञान ( वैशेषिक दर्शन ) के निर्माता। २—इन्होंने ऋषि पाणिनी ( ६०० ई० पूर्व ) के सूत्रों पर भाष्य बनाया है। विद्वानों ने ऋषि पतंजली का समय ईसामसीह के १८० वर्ष पूर्व माना है। ३—इनका बनाया सांख्य शास्त्र षड्दर्शन की श्रेणी में माना जाता है। इसमे प्रकृति और पुरुष का निरूपण है। ४—इनके बनाये दर्शन शास्त्र का नाम पूर्व मीमांसा है जिसे "जैमिनि दर्शन" भी कहते हैं। यह कृष्ण द्वैपायन ( वेदव्यास ) के शिष्य थे। इनके पुत्र सुमन्तु और सुत्थान ने वेद की संहिताये रची है। ५—संस्कार, क्रियायें। ६—आलोचक, जाच के साथ हूबहू दर्शाने वाला। ७—वीर। ८—खोटी, रूढ़ी। ९—अटूट। १०—ऊँची। ११—वाणी। १२—घमंड।

पल भर पुराणं सामैं डटणे[1] नहिँ पाई,
जैनन की जड़ता जड़ तैं गरज[2] गमाई।
बायबिल[3] कर बटका[4] बटका बिहँस[5] बगाई[6],

१—ठहरना। २—गर्जना करके। ३—यह ईसाइयों की धर्म पुस्तक है। बाइबिल के मायने पुस्तक के हैं। इसके दो हिस्से है—एक नया और दूसरा पुराना। कुल १२ पुस्तकें है जिन हरेक को "इनजील" कहते हैं और कुल पुस्तक को बाइबिल। इस पुस्तक में हजरत ईसा मसीह ( जीसस् क्राइस्ट ) के उपदेशो का संग्रह है जिनको ईसा के देहान्त के बाद उनके चेलो ने संग्रह किया। ईसा मसीह के १२ मच्छेरे चेले थे। ईसा का जन्म अब से करीब दो हजार वर्ष पूर्व पारस देश मे जोरडिया शहर के पास बैथलम ग्राम में हुआ। इसकी माता मरियम कुमारी थी जिसकी सगाई यूसफ नाम के बढ़ई ( खाती-सुतार ) से हुई थी। कंवारी ( अविवाहिता ) के गर्भ से ही ईसामसीह पैदा हुए। जैरूसलम के यहूदी राजा ने ईसा के उपदेशों का विरोध कर उसे सूली पर चढ़ा दिया। ईसाई मत का कोई नया सिद्धान्त नहीं है। ये मत बौद्ध धर्म और यहूदी मत के आधार पर बना है। ईसामसीह की शिक्षा-दीक्षा भारत-वर्ष व तिब्बत मे बौद्धों के मठों से हुई थी। इसी ईसामसीह के जन्म ( वि० सं० ५७ फागुण वदि ३ शनौ ) से ईसवी सन् ( ता० १ जनवरी सन् १ ई० ) प्रारम्भ माना जाता है जो रोम ( इटली ) के एक विद्वान् पादरी ने चलाया था। इस मत में कई फिर्के हैं जिन मे रोमन कैथलिक ( मूर्तिपूजक ) और प्रोटेस्टेन्ट ( मूर्ति विरोधी ) मुख्य है। ४—टुकड़ा। ५—हँस करके। ६—फैंकदी।

अटबट[1] कुरान[2] की छान रु छार उड़ाई ॥

१—ऊटपटांग । २—मुसलमानो का मुख्य धर्मग्रन्थ "कुरान' जिसका अर्थ है–पढ़ना, एकत्र करना। ये पुस्तक मुसलमान लोग खुदा से फरिश्ते जब्रील के जरिये मुहम्मद साहब पर मक्के और मदीने मे उतरी हुई मानते है। हजरत मुहम्मद पढ़े लिखे बिलकुल नहीं थे परन्तु देशाटन व सत्संग से अनुभवी होगये थे। इनका जन्म वि० सं० ६२७ (ई० स० ५७०) में मक्के के पुजारियो के घराने में हुआ। उस समय मक्का मे मूर्ति-पूजा का बड़ा जोर था। मुहम्मद ने ईश्वर के एक होने तथा केवल उसी की उपासना करने का प्रचार और मूर्ति का खंडन किया। अरब लोगो ने उनका कट्टर विरोध किया, परन्तु वे अपने मार्ग पर अटल रहे। विरोधियो ने उन्हे इतना सताया कि सं० ६७६ मे वे तुरन्त मक्का छोड़कर मदीने चले गये। इसी समय (यानी वि० सं० ६७६ सावण सुदि २ बुध ता० १५-७-६२२ ई०) से मुसलमानी संवत् (हिजरी सन १ ता० १ मोहर्रम) का आरम्भ होता है। कुरान मे पैगम्बर मुहम्मद साहब की जीवनी है और इसके सिद्धान्त व कथाएँ पारसी, यहूदी और ईसाई मत से मिलती-जुलती है। ये पुस्तक मुहम्मद के जीवन काल मे नहीं बनी। मुहम्मद के मुँह से सुनी सुनाई आयतो (वाक्यो) को उनके समकालीन लोगो ने बाद मे लिख डाली। मुहम्मद ने अपने प्रचार के लिए १२ मनुष्यों की एक टोली बनाई। सं० ६८६ (ई० स० ६३२) मे ६३ वर्ष की आयु मे मुहम्मद साहब का देहान्त हो गया। खलीफा अबूबकर (सं० ६८६-६६१ वि०) ने कुरान के जुदे जुदे हिस्सो को एक किताब के रूप मे लाने की योजना की। अबू के मरने पर जब कुरान मे गड़बड़

### दोहा

एकहि वेद अनादि है, आधुनीक[1] है अन्य[2]।
धर्म धुरन्धर धीरधर धन्य धन्य तूँ धन्य ॥

वसुधा[3] बिच बंके[4] बंकी[5] बान बिथारी[6] ॥आ०॥८

पाखंड खंड द्व दंड अखंड[7] पुजायो,
धरनी तल को बल बंड[8] प्रचंड धुजायो[9]।
छल छंद[10] बिनंडन[11] दंड बिनंड छुड़ायो,
आर्यन कुल-मंडन मंड अफंड[12] उड़ायो ॥

---

होने का सुना तो खलीफा उस्मान ने अबूबकर वाली प्रति में एक प्रति ठीक कराई और बाकी सब प्रतियाँ कुरान की जला दी गईं। अतः खलीफा उस्मान का ही ठीक कराया हुआ कुरान अब सारे संसार में चालू है और कुछ लोगों के सिवा, बाकी सब इसको सम्पूर्ण "कुरान शरीफ" मानते हैं। इसमें ११४ सूरतें (अध्याय), कुल अक्षर ३,२३,६७१ हैं। कई सारे का सारा "कुरान" कंठस्थ कर लेते हैं जो "हाफिज" कहलाते हैं। मुसलमानी धर्म्म में ७२ सम्प्रदाय (फिरके) हैं जिसमें "सुन्नी" और "शिया" मुख्य हैं। सुन्नी मुसलमानों का कहना है कि कोई शिया मुसलमान न आज तक हाफिज हुआ है और न आयन्दा में हो सकेगा। १—नये, आजकल के। २—दूसरे। ३—पृथ्वी। ४—बांका। ५—शानदार। ६—फैलाई। ७—एक ईश्वर। ८—जोरदार। ९—हिलाया। १०—छांटना। ११—पाखंडी। १२—स्वांग।

## दोहा

वरणाश्रम[1] की विवस्था[2] बाँधी बड़े विचार।
कंठी तिलक उथाप[3] किय, आदि[4] धर्म आचार॥
कुपि[5] नास्तिककों किये, आस्तिक कर किलकारी[6]।आ।।६

१—हिन्दुओं के चारवर्ण—ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र। प्राचीन काल में वर्ण व्यवस्था गुण-कर्मानुसार होती थी। आपस में खानपान में कोई रोकटोक नहीं थी। हाँ, शुद्धता का विचार अवश्य रखा जाता था। गुप्तवंश के क्षत्रिय राजाओं के राज्यकाल ( अर्थात् ईसामसीह की ७वीं-आठवीं शताब्दी ) में वैदिक धर्म में बड़ी उथलपुथल होकर अनेक मतमतान्तर बढ़ गये व पुराने रीत-रस्मों में गड़बड़ होने से आर्य्य ( हिन्दु ) जाति के टुकड़े-टुकड़े होने लग गये। देश भेद, धन्दे और मतभेद से ४ वर्णों के स्थान में सैकड़ों जातियाँ हो गईं और परस्पर विवाह सम्बन्ध की बात तो दूर रही, खाने पीने में भी बड़ा भेद हो गया। होते-होते आज हिन्दू समाज में २,३७८ जातियाँ हो गईं। कई जातियां तो ऐसी हैं कि उनकी संख्या १५ खानदान से अधिक नहीं है और उन्हीं १५ घरों में उनका विवाह आदि सम्बन्ध होता है। ( देखो डाक्टर श्रीधर वी० केतकर कृत "दी हिस्ट्री आफ कास्ट इन इण्डिया" पृ० ५-७ और आर० सी० दत्त कृत एन्सिएंट हिस्ट्री आफ इण्डिया )। २—व्यवस्था, प्रबंध। ३—मना करना। ४—सनातन, प्राचीन। ५—क्रोध करके। ६—ललकार।

अबिणासी[1] को हलकारो जगमें आयो,
लोकन में शक्ति अलौकिक लारै लायो।
श्रुति समाचार को सार पुकार सुनायो,
धर्मी सुख धार अधर्मी सीस धुनायो[2] ॥

दोहा

काशी की हाँसी करी, लाँबी दे ललकार।
पिञ्जन[3] पाखे[4] तूल[5] तिम, उड़ते फिरे अगार[6] ॥
हा भारतवर्ष-केसरी अरी[7] भयकारी॥आर्य्य०॥१०॥
भय ध्वंस संयमी[8] बक[9] प्रशंसा भारी,
मुख आगे छिपते फिरते मांसाहारी।
कलियुग में दूजो प्रगट भयो कँसहारी,
थिर[10] हंस[11] बंस अवतंस[12] कीर्ति किय धारी॥

---

१—ईश्वर। २—हिलाना। ३—पिंजारे का औजार। ४—पास। ५—रुई। ६—आगे। ७—शत्रु। ८—साधु। ९—बाकी। १०—स्थिर। ११—सूर्य। १२—भूषण।

दोहा

मेद-पाट[1] मेवाड़-मणि, सज्जन[2] राण सधीर।
यावदार्य्य[3] कुलकमलको, बन्यो दिवाकर[4] वीर॥
हा परमहंस निज हंस हंस द्युतिहारी[5] आर्य्य०॥११॥
सन उन्नीसौ चालीस छोह[6] छक छायौ,
इत जेठ महीनें जेठ तिमर[7] हर आयो।

---

१—मेवाड़, उदयपुर राज्य। मेद अर्थात् मेव या मेर जाति का अधिकार रहने से इस भूमि का नाम मेदपाट (मेवाड़) पड़ा। कई विद्वान् मेर (मेव, मेद) लोगों की गणना हूणों में करते हैं परन्तु शाकद्वीपी ब्राह्मण (सेवग, भोजक या मग) लोगों की तरह ये अपना निकास ईरान की तरफ़ के शाकद्वीप (शकस्तानं) से बतलाते हैं। (देखो वयोवृद्ध महामहोपाध्याय रायबहादुर पं० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा कृत "उदयपुर राज्यका इतिहास" पृष्ठ १ सं० १९८५ वि०)। २—महाराणा सज्जनसिंह जो सं० १९१६ आषाढ़ सुदी ६ को जन्मे, सं० १९३१ में राजसिंहासन् पर बैठे और सं० १९४१ पौष सुदी ६ को स्वर्ग सिधारे। ये बड़े विद्यानुरागी और विद्वानों के गुणग्राहक थे। ३—पृथ्वीभर के आर्य्य (हिन्दू)। ४—सूर्य्य। ५—कान्ति को फीका करने वाला। ६—प्रेम। ७—अन्धेरा।

मरुधराधीश[1] मिलि जशवंत मोद[2] जतायो,
बस चार मास आसन अम्मृत बरसायो।

दोहा

सब विधि की सेवा सधी[3], आदर भयो अमाप[4],
माननीय गुरु मानियो, परतापी परताप[5] ॥
नहिं रही कसर इक आध नैन निरधारी॥आर्य्य०॥१२॥
चित बिपदा बारधि[6] पार करन को चाहो,
अदबिच में आती नाव भँवर में आई।
दुरभागिन को हा दैव भयो दुखदाई,
धन पोल[7] पहूँच्यो धारधूस[8] ले भाई ॥

दोहा

बड़ी बड़ी आसा बही, हुई निरासा हेर।
बिखम[9] दासके वेव[10]तें, गिरयो रसा[11] गिरि[12]मेर[13]॥
धर हरयो भरयो निग्रोध[14]गिरयो जसधारी।आ०।१३

---

१—मारवाड़ (जोधपुर) के महाराजा जसवंतसिंह जिन्होंने सं० १६४० वि० में खास पत्र भेजकर दयानन्द सरस्वती को अपने यहाँ बुलाकर धर्मोपदेश कराया। २—आनन्द। ३—बनी। ४—बेशुमार। ५—जोधपुर के प्रधान मंत्री व तत्कालीन नरेश के छोटे भाई कर्नल महाराज प्रतापसिंह बहादुर। ६—समुद्र। ७—फाटक, दरवाजा। ८—डाकुओं की मंडली। ९—उल्टे। १०—भाग्य। ११—पृथ्वी। १२—पहाड़। १३—मेरु पर्वत। १४—वट वृक्ष।

# जसवंत[1] जस जलद[2]

## कवित्त

**मारवार मौर[3] या असार भव पार भयो,**
**ताही निस तार विसतार हत्ता हत्तालों।**

---

१—इनका जन्म सं० १८९४ आसोज सुदि ८ (ता० ७-१०-१८३७ ई०) को अहमदनगर (महीकांठा—गुजरात) में हुआ और सं० १९२९ फाल्गुण सुदि ३ को अपने स्वर्गीय पिता महाराजा तख्तसिंह के उत्तराधिकारी हुए तथा सं० १९५२ कार्तिक बदि ८ (ई० १८९५ ता० ११ अक्टूबर) को स्वर्ग सिधारे। ये नरेश बड़े उदार चित्त, मिलनसार और बुद्धिमान थे। इनको कसरत का बड़ा शौक़ था। अनेक राजा महाराजा आदि आपसे मिलने और जोधपुर देखने को आये थे। आपका अतिथि सत्कार प्रशंसनीय था। इनका समाधि स्थान (थड़ा) संगमरमर का बना हुआ जोधपुर में देखने योग्य है। जोधपुर के राठोड़ राजवंश व जागीरदारों का इतिहास तैयार करने के लिए आपने सं० १९४४ माघ सुदि ७ शुक्रवार (२०-१-१८८८ ई०) को राज्य का "तवारीख महकमा" स्थापित किया। इस महकमे को क़ायम हुए कितने ही वर्ष हुए और दो अढ़ाई लाख रुपये खर्च होचुके है परन्तु अब तक उसके प्रयत्न रूप कोई ऐतिहासिक ग्रन्थ नहीं रचा गया। महाराजा साहब को सन्तान में एक महाराज कुमार (सरदारसिंह जी) और दो रावराजा थे। (देखो "मारवाड़ राज्यका इतिहास" दूसरी आवृत्ति पृ० ३२६ सन् १९२५ ई०)।
२—बादल, घटा। ३—मुकुट।

जागी प्रजा सधर[1] खरागी अनुरागी जिन्हें,
खबर अभागी आनलागी लोह तत्ता[2] लों।
हाहा श्री हुजूर पुरनूर जसवंत जी, सी,
प्यारे दुखपूर प्रज्ञा[3] है बघूर[4] पत्तालों।
हिंदुस्थान की जबान धर्मस्थान धजा तूटी,
करुना निधान फूटी कूक कलकत्ता लों ॥१॥
सुन्यो खास गयो सूक हिय में उठै है हूक[5],
कूक कूक थाके चूक चित में चढै नहीं।
अति अकुलावैं त्यों तुलावैं जसवंत जोर,
महिमा महीपन की मन में मढै नहीं।
जोलों सिरदारसिंह राज अभिसेस पत्र,
पितु सी प्रसंसा प्रजा पालक पढै नहीं।
कुढ कुढ काया तोलों कल्पना बढ़ै हैं केती,
कृपासिंधु करक[6] करेजै की कढै नहीं ॥२॥
आयां आन[7] देतो सनमान खान पान देता,
थान देतो दान देतो जानदेतो[8] जीसे ना।

---

१—पतिव्रती, सौभाग्यवती। २—गर्म। ३—बुद्धि। ४—हवा का वधूला। ५—पीड़ा। ६—खटकन। ७—इज्जत। ८—जाने देता।

राजा महाराजा रावराजा[1] कविराजा केते,
एक न ममाजा ऐसो उरतें[2] असीसे ना।
महिमा महीस[3] तें सईस[4] लौं सुनी है मुख,
मारू[5] धराधीस[6] की रहीस[7] सुन रीसे ना।

---

१—जोधपुर के राजाओं मे यह चाल ठेठ से चली आती है कि चाहे जिस जाति की परस्त्री को पॉव में सोने का गहना पहिना कर उसे जब वे परदे मे ( उपपत्नि रूप ) रख लेते हैं तब वह "पड़दायत" नाम से कहलाती है और उसके असली नाम के साथ आदर-सूचक "रायजी" शब्द जोड़ दिया जाता है। जिस पड़दायत पर उसके पति का विशेप प्यार होता है वह "पासवान" कहलाती है। रानियों मे जैसे "महारानी" का उच्च पद होता है वैसे ही पड़दायतो मे पासवान का होता है। इन पड़दायतो व पासवानो से जो पुत्र उत्पन्न होते है वे "भाबा" कहलाते थे। परन्तु सं० १९१९ भादो बदि १० ( ई० १८६३ ता० २२ सितम्बर ) से वे तीन पीढ़ी तक रावराजा कहलाते हैं। ( देखो "नागरी प्रचारिणी पत्रिका भाग १ अक २ सं० १९७७ पृष्ठ १७४ सुप्रसिद्ध इतिहासवेत्ता मुन्शी देवीप्रसाद मुंसिफ, ऐसिस्टेन्ट सुपरिन्टेन्डेन्ट महकमे तवारीख जोधपुर का लेख" और "चीफ्स ऐन्ड लीडिंग फेमेलिज इन राजपूताना, पाँचवाँ संस्करण सन् १९२४ ई० पृष्ठ १९ जोधपुर राजवश चेप्टर २" तथा पँवार नारायणसिंह महामंत्री कृत रावणा-राजपूत दर्शन द्वितीयावृत्ति सन् १९२६ ई० पृष्ठ २७ )। २-हृदय से। ३—राजा। ४—घोड़े का नौकर, सईस। ५—मारवाड़। ६—भूमिपति, राजा। ७—राजवी।

ज़ेर[1] जिय जोयो जसवंत गिर मेर[2] जैसो,
हेर हेर हार्यो हाहा दूजो फेर दीसे ना ॥३॥
रैत[3] रिछपाल और दीनन दयाल देख्यो,
मोट[4] महिपाल पन मनमें मन्यो नहीं।
अपनो सु अपनो परायो सो परायो पेख्यो,
दगा देन दिल जाको स्वपने सन्यो[5] नहीं।
सिथल मरुस्थल के निबल निभान-हारो[6],
सबल सदीव सत्व विहल[7] बन्यो नहीं।
सोधा सुधाकर[8] सों अक्रोधा[9] अविरोधा[10] एक,
जोधा जसवंत जैसौ जननी जन्यो नहीं ॥४॥
ज्वाल[11] जैसो जुलम कुटंबीद्रोह काल कैसौ,
भाल जैसो भिच्छुक[12] भदासा[13] भेव[14] भगतौ[15]।
आदर अमी[16] सो अनआदर जहर जैसो,
कादर[17] कहर कैसो जीव मांय जगतो[18],
वैभव[19] विशाल जसवंत नरपाल वाह।
मिंदर के अंदर पुरंदर[20] लां पगतौ[21]।

---

१—गिरा हुआ। २—मेरु-पहाड़। ३—प्रजा। ४—गर्व। ५—सुना, सटा। ६—निबाहने वाला। ७—कायर। ८—चन्द्रमा। ९—विना क्रोध। १०—विना विरोध। ११—आग की लपट। १२—माँगने वाला, मँगता। १३—भद्दा। १४—भेद, भाव। १५—भाग जाता। १६—अमृत। १७—कायर। १८—जाना जाता। १९—सम्पत्ति। २०—इन्द्र। २१—दीखता।

दैनों जाकों दाख जैसौ लेनों लाख लाख जैसौ,
आक सो अदेनों[1] लोभ लून जैसौ लगतौ॥५॥
वंस-वाट[2] बैन-वारो[3] दान छौल दैनवारौ,
लैनवारौ लोभ लव लेस न लगारौ[4] भौ।
दीरघ दुधारो दुख दारद[5] दलन हारौ,
भूप जसवंत को भरोसौ उर भारो[6] भौ।
घटना[7] घटारौ[8] बर[9] बंडता[10] घमंड वारौ,
भूरि[11] भुजदंड[12] वारौ एक उनिहारो[13] भौ।
सज्जन सुखारौ सोइ दुज्जन दुखारौ दृढ़,
सबको सहारौ तखतेस कौ दुलारौ[14] भौ॥६॥
भूपन में भूप औ अनूप रूप रूपन में,
सुन्दर स्वरूपन में साहस[15] सुरेश[16] कौ।
मांन[17] मिट जातौ मोटों[18] हट[19] हट जातौ हेर[20],
दान दट जातौ दुःख देसको विदेस कौ।
छम्या जाकी हीतें सब भेले भए छत्र धारी,
बलिहारी वातें वंस दीपतो दिनेश कौ।

---

१—कंजूसपना। २—रास्ता। ३—चलने वाला। ४—बिल्कुल, ज़रा भी। ५—दरिद्र। ६—बड़ा भारी। ७—चरित्र। ८—रचने वाला। ९—श्रेष्ठ। १०—जोरावरी। ११—बड़े। १२—बाहें, हाथ। १३—चेहरा। १४—लाड़ला, पुत्र। १५—समान। १६—इन्द्र। १७—गर्व। १८—बड़ों का। १९—हठ। २०—देख कर।

खैर[1] कौ खजाना खूटो मैर[2] को समंद फूटो,
आनंद कौ कंद तूटौ नंद तखतेस[3] कौ ॥७॥

---

१—दयादान। २—दया। ३—जोधपुर नरेश महाराजा मानसिंह को मोडासा ( ईडर राज्य ) के राठोड़ ज़ालमसिंह ने जालोर के घेरे के वक्त बड़ी सहायता दी थी। इससे महाराजा ने इसकी शाखा में होने से अहमदनगर के महाराज तख्तसिंह का गोद लेने को मृत्यु समय कहा। क्योंकि महाराजा के विवाहित रानियों से कोई पुत्र जीवित न था। उपपत्नियो से १० पुत्र ( रावराजा ) थे, परन्तु हिन्दू धर्म और राजपूताने के रीति-रिवाजो के मुताबिक वे गद्दी के अधिकारी नहीं हो सकते थे। इसलिये अहमदनगर ( मही‍कांठा गुजरात, से डेढ़ हजार सहचरों सहित आकर महाराज तख्तसिंह सं० १९०० मगसिर सुदि १० ( ता० १-१२-१८४३ ई० ) को जोधपुर की गद्दी पर बैठे। इनका जन्म सं० १८७६ जेठ सुदि १३ को और देहांत स०१९२९ माघ सुदि १५ बुधवार (ता० १२-२-१८७३ ई०) को हुआ। ये बड़े स्वाभिमानी नरेश थे। सं० १९२७ कार्तिक बदि १३ को जब वाइसराय लार्ड मेयो ने अजमेर मे राजकुमार कालेज खोलने को दरबार किया और वहाँ महाराजा तख्तसिंहजी को उदयपुर नरेश के बाद दूसरी बैठक न देकर तीसरी बैठक देना तय हुआ तो ये दरबार मे शरीक न हुए और बड़े लाट से मुलाकात बिना किये ही लौट गये। इससे वाइसराय ने इनकी सलामी की तोपें १७ से १५ कर दी थीं। इनका इतिहास "तखत विनोद" नाम से ब्रह्मभट्ट ( भाट ) कविराजा बाघसिंह ( बाघजी ) के बनाने पर इन्होंने उसे सं० १९०८ वैशाख बदि १४ को "लाखपसाव"

उन्नीसो अराती[1] आयो बावनो विजाती[2] बैठो,
कातो बद[3] काल काती आठां दिन आनको।
घाती वार सुकर[4] सुडुकर[5] लगाई घाती,
जबैं याद आती ना सुहाती है जहान को।
चार बजे पूरे पैंतीस मिन्ट ख्याती गुन,
तज्यो जसवंत तन थिरा[6] सुख थान को।
छाती नां समाती दब जाती जोय जीव जर्‍यो,
हिंद पच्छ पाती पर्‍यो नाती[7] नृप मांन[8]को ॥८॥

(लख प्रशाद) पुरस्कार और ताम्रपत्र से दो गाँव दिये। (देखो महामहोपाध्याय पं० हरप्रसाद शास्त्री सी० आई० ई०, एम० ए० कृत "प्रिलिमिनरी रिपोर्ट आन दी आपरेशन इन सर्च आफ मेन्युस्क्रिप्टस आफ बार्डिक क्रानिकल्स" पृ० १२ कलकत्ता सन् १९१३ ई०)। १—शत्रु। २—दोगला, वर्णशंकर। ३—कृष्ण पक्ष, बुरा। ४—शुक्रवार। ५—कड़ी। ६—पृथ्वी। ७—पोता। ८—इनका जन्म सं० १८३९ माघ सुदि ११ (ता० १३ २-१७८३ ई०) को हुआ और जोधपुर की राजगद्दी पर सं० १८६० मगसिर वदि ७ (ता० ५-११-१८०३ ई० शनिवार) को बैठे। इन्हें अपने जीवन में शुरू से अन्त तक लगातार आपत्तियों का सामना करना पड़ा, परन्तु फिर भी ये विद्या, साहित्य, इतिहास, संगीत और कला-कौशल की उन्नति में दत्तचित्त रहे। ये स्वयं कवि और गान-विद्या तथा योग के अनुरागी थे, जैसा कि प्रसिद्ध है:—

जोध बसाई जोधपुर, ब्रज कीनी ब्रिजपाल।
लखनेऊ काशी दिली, मान करी नेपाल ॥

न्योतो दे बुलाए नृप पांनो दे जिमाए पांत,
भांतो[1] नहिं भायो पुत्र ब्याह में विफंद[2] को।
हांतो[3] कर जान्यो हस ऊंचो कर जान्यो हाथ,
नांतो[4] कर जान्यो नांहि निठुर-निकंद[5] को।

---

इन्होंने चित्रों और संस्कृत व भाषा की हस्त लिखित पुस्तकों का एक संग्रह करके जोधपुर के किले में "पुस्तक प्रकाश" नाम से एक पुस्तकालय सं० १८६१ पौष बदि १ (ता० १७-१२-१८०४ ई० सोमवार) को स्थापित किया था। कई वर्षों के परिश्रम से इन्होंने मारवाड़ के राजवंश की एक ख्यात सं० १८८२ वि० में बनवाई थी और इन महाराजा ने भाषा ग्रन्थ कविराजा महाकवि बांकीदास आसिया से पढ़े थे। बांकीदास बड़ा ही निर्भीक और सत्यवक्ता कवि था। महाराजा ने इस कवि को दो वार "लाख पसाव" पुरस्कार दिये, परन्तु खरी-खरी सुनाने पर तीन बार देश निकाला भी दिया। फिर भी महाराजा इस सच्चे कवि का बड़ा मान करते थे। बांकीदास का संग्रहित २८०० सौ "ऐतिहासिक बातों" का हस्त लिखित ग्रन्थ बड़े महत्त्व का है। सं० १८७४ में जब कनफटे नाथों के बजाय गोकुलिये गुसाँइयों से युवराज छत्रसिंह ने गुरुमंत्र सुना और आयस भीमनाथ आदि की प्रतिष्ठा में फर्क आया, तब कविराजा बाँकीदास ने एक सवैया कहा जिसका एक पद यह है—"मान को नन्द गोविन्द रटे तब गंड फटे कनफट्टन की" (देखो वीर विनोद मेवाड़ का वृहद् इतिहास, जोधपुर प्रकरण)। १—अन्तर। २—बखेड़ा। ३—"हाँ" करना। ४—"नाहीं", ना करना। ५—दुष्टों को मारने वाला।

वैसो जसवंत बली उरमयो[1] असाध्य[2] व्याधी[3],
मुरझ्यो मुखारविंद[4] मांगन[5] मलिंद[6] को।
राजलोक[7] रोतो रह्यो हाहाकार होतो रह्यो,
कोतो[8] कहां गयो परपोतो जयचंद[9] को ॥६॥

१—उलझा। २—लाइलाज। ३—पीड़ा। ४—मुख कमल, मुँह। ५—जाचक। ६ भौंरा। ७—रानियें, स्त्रियें। ८—कहां तो। ९—जोधपुर के महाराजा जो राठौड़ हैं, वे अपने को महाराजा जयचन्द्र के वंशज मानते है। इसी लिए प्राचीन ऐतिहासिक खोज के शुरू होने तक कन्नौज का राजा जयचन्द्र राठौड़ माना जाता था। परन्तु जब जयचन्द्र और उसके पूर्वजो के लगभग ७० ताम्रपत्र और शिलालेख मिल गये जिनमें कहीं उसके वंश का नाम "राठौड़" (राष्ट्रकूट) नहीं पाया गया। किन्तु सूर्यवंशी "गाहड़वाल" (गहरवार) लिखा हुआ मिला। तब से योरोपियन व भारतीय विद्वान् "राठौड़" और "गाहड़वाल" वंशों को अलग-अलग मानने लगे। राठोड़ो की करीब १०८ शाखाएँ ख्यातो (हस्त-लिखित मारवाड़ी ऐतिहासिक बहियों) मे मिलती हैं, परन्तु उनमें कहीं भी "गाहड़वाल" शाखा का नाम निशान तक नहीं है। ऐसे ही किसी शिलालेख, ताम्रपत्र, ऐतिहासिक संस्कृत काव्य, मुणहोत नैणसी की ख्यात तथा भाटों की अनेक पोथियो में से एक में भी कहीं गाहड़वाल (गहरवार) को राठोड़ों की शाखा नहीं लिखा है। इसलिए अब ऐतिहासिक विद्वानों का मत है कि गाहड़वाल और राठोड़ एक नहीं हैं और जोधपुर का राठोड़ राजवंश कन्नौज के गाहड़वाल राजा जयचन्द्र का वंशज नहीं है, बल्कि कन्नौज प्रान्तीय बदायूं नगर के राष्ट्रकूटो (लखनपाल) का वंशधर है। संयुक्त प्रान्त (यू० प०) मे गाहड़वाल और राठोड़ आपस मे विवाह सम्बन्ध भी अब तक करते है।

भाखैं केते भौरो संभु[1] आयो कैलाश भूति,
गरबो[2] गनेश गावैं खलु[3] ना खबरजू।
बलि हरचंद[4] चोलैं कलिको करन[5] केते,
विक्रम[6] वदान्य[7] वैसे उचरे अबर[8] जू।

१—शंकर। २—बड़ा, गौरव वाला। ३—निश्चय। ४—ये अयोध्या के सूर्यवंशी राजा के पुत्र थे। सत्यता के पालन मे इन्होंने बड़े-बड़े कष्ट उठाये. परन्तु अपने सिद्धान्त मे अटल रहे। ५—महाभारत युद्ध के प्रसिद्ध वीर और दुर्योधन के परम मित्र। यह राजा बड़ा दानी था। महाभारत मे इसका जन्म कुमारी कन्या कुन्ती के गर्भ से होना लिखा है। इसलिए ये पाँडवो के भाई थे। ६—लोग इन्हे उज्जैन का परमार राजा और विक्रम संवत् को चलाने वाला कहते है, परन्तु पुराने शिलालेखों, ताम्रपत्र और ऐतिहासिक पुस्तकों में इस विषय का कुछ भी वृत्तान्त नही मिलता है। यदि उज्जैन के मुञ्ज, भोज (सं० १०७८-१०९९ वि०) आदि परमार (पंवार) राजाओ के समय मे भी ऐसा मानते तो वे राजा अपने शिलालेखो आदि में वीर विक्रम के वंशज होने का गौरव प्रकट किये बिना कभी नही रहते। नई खोज से विद्वान्. सम्राट् चन्द्रगुप्त (दूसरे) को ही विक्रमादित्य मानते है। क्योंकि उस के विरुद (खिताब) विक्रम, विक्रमादित्य, सिंह विक्रम, अजित विक्रम आदि मिलते है। इस राजा का नाम इस संवत् के साथ जुड़ जाने से इसका नाम "विक्रम संवत्" हो गया हो। (देखो जॉन ऐलन सम्पादित "गुप्तो के सिक्कों की सूची")। ७—श्रेष्ठ। ८—दूसरे।

कहैं के कनैया कामदेव अवतार केते,
ऊमर उचारैं जीव जो थो सो जबरजू।
जरियैं ना मोहागिन धरियैं अब धीरज को.
मरियैं नां रोय सब करियैं सबरजू ॥१०॥
देख्यो जसवंत सुख सुख ना दिखायो दुःख,
चाह्यो जसवंत जाके चिंता नांहिं चितमें।
धेयो[1] जसवंत जोइ धरा धन धाम धारै,
सेयो जसवंत सोई संपत अमित[2] में।
आसा जसवंत राखी और के न आसावंत,
वासा[3] जसवंत वस्यौ वासना न वित[4] में।
जाने जसवंत जे जहान में अजाने नांहि,
माने जसवंत ने न छाने[5] रहे छिन[6] में॥११॥
वैदक विरुद्द[7] वाचै वेदान्ती बखाने वृत्ति[8],
शास्त्री सो सुजस सैली[9] रटता रहा करै।
श्रौत स्मार्त्त कार्य आर्य हव्यकव्य[10] श्रद्धा[11] सोभा,
च्यारों वर्णाश्रम ये चितमें चहा करै।
हाहा जसवंत मरु[12] नाथ के त्रिदिव[13] जातों,
नास्तिक निचोरै नीति आस्तिक अहा करे।

---

१—आराधना की। २—बेशुमार। ३—घर। ४—धन।
५—छुपे। ६—पृथ्वी। ७—यश। ८—स्वभाव। ९—रीति।
१०—श्राद्ध। ११-दृढ़भावना। १२—मारवाड़, मरुस्थल।
१३—स्वर्ग।

जैनी जस जपै जाको पुरानी[1] प्रसंसा पढ़ै,
क्रिसानी[2] कुरानी[3] कथा कीर्तन कहा करै॥१२॥
आर्य्यावर्त अखिल[4] मलाका[5] ऽस्साम[6] ब्रह्मा[7] ही में,
तिब्बत[8] में चीन[9] में कौचीन[10] में किनारै में।

---

१—पुराणों को मानने वाले, पौराणिक। २—ईसाई, क्रिस्टियन। ३—मुसलमान। भारतवर्ष में मुसलमान ७ करोड़ ८० लाख हैं। राजपूताने में १० लाख ७० हजार और मारवाड़ राज्य में १ लाख ६० हजार हैं। दिनोदिन इनकी गिनती बढ़ती जाती है। ४—तमाम, सारा। ५—पूर्वी प्रायद्वीप यानी इन्डोचीन के स्ट्रेटस सैटलमेन्ट का मलाका नामक टापू जो सिंगापुर वन्दरगाह के उत्तर पश्चिम में २४० मील पर है। ६—भारत मे उत्तर पूर्व बंगाल प्रान्त का एक भाग जिसका प्राचीन नाम कामरूप और अब "आसाम" है। ७—बंगाल प्रान्त के पूर्व का देश, विधाता, ईश्वर। ८—हिमालय के उत्तर के एक देश का नाम। इस तिब्बत (भोट) देश की उन्नति का समय ईशा की ७ वीं शताब्दी है। इसी वक्त वहाँ बौद्ध-धर्म का प्रचार हुआ और भारतीय भाषा के ३० अक्षर वहाँ की लिपि में लिये गये तथा "ल्हासा" नगर राजधानी बना। ९—भारत के उत्तर पूर्व का चीन देश। १०—दक्षिण भारत का एक देशी राज्य जो बड़ी उन्नति पर है।

अफ़गानि[१] बलोचिस्थान[२] अर्ब[३] में ईरान[४] ही में,
कासगार[५] खीवा[६] कंद[७] बलख[८] बुखारै[९] में।
नाम जसवंत जसधारी को न जाने कौन,
रूम[१०] मांहीं रूस[११] मांहीं राजे दरबारे में।

---

१—भारत का पड़ौसी राज्य अफगानिस्तान। इसकी राजधानी अब काबुल है। ८ वीं शताब्दी तक इस देश में हिन्दू राज्य था। २—भारत के पश्चिमोत्तर का देश जो अफगानिस्तान के दक्षिण में और भारतवर्ष के सिंध प्रान्त के पश्चिम में है। ३—एशिया महाद्वीप के दक्षिण-पश्चिम कोने पर यह देश है जहाँ मुहम्मद जन्मा था। ४—फारस देश, परसिया। ५—पूर्वी तुर्किस्तान का काशगर शहर। ६—पश्चिमी तुर्किस्तान मे एक शहर। ७—एक शहर का नाम। ८—पश्चिमी तुर्किस्तान का एक इलाका। ६—पश्चिमी तुर्किस्तान मे। १०—तुर्किस्तान (टर्की) का दूसरा नाम। ११—संसार का सब से बड़ा एक देश जो यूरोप और एशिया दोनो महाद्वीपों के उत्तरी भाग मे फैला हुआ है। और अब वहाँ प्रजातन्त्र राज्य है। इस देश मे बड़ी बड़ी नदियाँ और बड़े बड़े मैदान और जंगल हैं।

एसिया[१] में योरप[२] में एफ्रिका[३] ओसीनिया[४] में।
उभय अमेरिका[५] में भूमंडल भारै में ॥१३॥

१—पूर्वी गोलार्द्ध का पूर्वी भाग जो पृथ्वी के सब महाद्वीपो से विस्तार और आबादी में बड़ा है । इसमे १ अर्ब १ करोड़ तीस लाख आदमी निवास करते हैं । इस महाद्वीप मे भारतवर्ष, ईरान, अफगानिस्तान, ब्रह्मा, श्याम, तिब्बत, चीन, जापान, जावा-सुमात्रा, अरब, और तुर्किस्तान नामक देश हैं । यूरोप निवासी ( गोरे लोग ) अपने विस्तार के लिये दूसरे देशों मे जा बसे हैं परन्तु ऐशिया निवासी अपने ही देश मे गिनती बढ़ाते जाते हैं जिससे जीवनक्षेत्र दिनोदिन कठिन होता जाता है । परन्तु जब तक भारत स्वतन्त्र नही हो जाता तब तक विदेशो में जा बसना है भी आपत्तिजनक । २—पूर्वी गोलार्द्ध के वायव्य कोण का महाद्वीप । विस्तार मे यह सबसे छोटा है परन्तु विद्या, शक्ति, हुनर, योग्यता में सबसे बढ़कर। ठंडा देश होने से इसके निवासी गोरे रंग के हैं। आबादी ४७ करोड़ ५० लाख है। इसमे इङ्गलैंड ( विलायत ), स्काटलैंड, आयरलैंड, फ्रांस, जर्मनी, रूस, पोर्चुगाल, इटली, ग्रीस, आस्ट्रीया, होलैंड, बेलजियम, स्वीटजरलैंड, स्पेन आदि देश हैं । यहाँ के निवासी अपने को आर्य्य वंशज मानते है। ३—पूर्वी गोलार्द्ध का पश्चिमी हिस्सा। इसकी आबादी करीब २५ करोड़ है और रकबा एक करोड़ ५० लाख मील मुरब्बा है। ४—अमेरिका महाद्वीप में टापुओ के झुण्ड के एक प्रान्त का नाम है। ५—पश्चिमी गोलार्द्ध का महाद्वीप जिसका पता कोलम्बस साहब ने सन् १४९२ ई० की १२ अक्टूबर (वि० सं० १५४९ भादो बदि ७)

चित्र रामचंद्र को पवित्र पत्र प्रक्षित[१] को,
जान्यो मैं विचित्र ब्याज जैचंद[२] के खाता को।

शुक्रवार को लगाया था। ज्योतिषी अमेरीगो साहब ने पहले पहल इस नई दुनिया का हाल लिखा था इससे इसका नाम "अमेरिका" होगया। १७ वीं सदी मे अंग्रेजो की अच्छी बस्ती यहाँ बसी। क्षेत्रफल १ करोड़ ५५ लाख वर्गमील और आबादी १४ करोड़ है। ग्रामोफोन, सिनेमा, बिजली, आदि कई अद्भुत वस्तुओं की ईजाद यहां से हुई है। इस महाद्वीप का पुराना नाम 'पाताल देश" है और अर्जुन यहाँ ही व्याहा था। १—तृतीय पांडव अर्जुन का पौत्र और वीर अभिमन्यु का पुत्र राजा परीक्षित एक नागवंशी क्षत्रिय के हाथ से मारा गया था। २—कन्नौज के इस प्रतापी राजा का राज्य पांचाल देश (गंगा यमुना के बीच का दोआब) और काशी (बनारस) से परे तक फैला हुआ था। इसका राज्याभिषेक सं० १२२६ आषाढ़ सुदि ६ रविवार (ता० २१-६-११७० ई०) को हुआ और सवत् १२५० (हि० ५६०=ई० ११६३) मे ये चंदावल (इटावा) में सुलतान शहाबुद्दीन गौरी के साथ के युद्ध मे काम आया। इस का अपनी कन्या संयोगिता के स्वयंवर (विवाह) के लिये राजसूय यज्ञ करना और अन्तिम हिन्दू सम्राट् पृथ्वीराज चौहान का संयोगिता को हरण करना तथा इसके फलस्वरूप जयचन्द्र गाहड़वाल का विभीषण बन कर मुसलमानो को भारत पर चढ़ा लाना। ये सब बातें कपोल कल्पित है। इनका कोई ऐतिहासिक आधार नहीं है। यदि ये सब बातें सत्य होती तो इनका जिकर जयचन्द्र के शिलालेखो, ताम्रपत्रों, आदि मे अवश्य मिलता। न ये घटनाएँ पृथ्वीराज चौहान के समय मे बने "पृथ्वीराज विजय" में

पैमाना[1] प्रथू[2] को औ बयाना[3] बीर विक्रम को,
माना परवाना मान[4] दाना बलि दाता को।
नीराकर्न कर्न को सुचर्न चक्रवर्तिन को,
पर्न[5] कल्प-पोदा[6] को सु सार्टिफिक्ट[7] साता[8] को
दीनन को दाता जगत्राता[9] जसवंत जैसो,
खोसलीनो[10] वाता[11] क्यों नमूनो मांनधाता[12] को। ४
कुप्पा थो अमी[13] को जमीदारों को जहांन जानै,
सीतल समीर अरथीन[14] तन ताता को।

---

ही, न विक्रम की १४ वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में बने "हम्मीर महाकाव्य" में इनका कहीं भी जिक्र है। (देखो नागरी प्रचारिणी पत्रिका भाग १ अंक ४ में सुप्रसिद्ध ऐतिहासिक विद्वान् महामहोपाध्याय रायबहादुर गौरीशंकर ओझा का लेख पृष्ठ ४०६ माघ सं० १९७७ वि०, फरवरी सन् १९२१ ई०, तथा विद्याविनोद कुँ० जगदीशसिह गहलोत कृत "मारवाड़ राज्य का इतिहास" द्वितीयावृत्ति पृष्ठ ५७२ दिसम्बर सन् १९२५ ई० और "क्या जयचन्द्र देश-द्रोही था") पृष्ठ २। १—माप करने का यन्त्र। २—यह इक्ष्वाकु वंश का पाँचवाँ राजा था। जिसने अपने अश्वमेध यज्ञ में ब्राह्मण आदि को बड़ा दान दिया था। इसके पिता वेन को हरिवंश पुराण में बड़ा दुष्ट व दुराचारी लिखा है। ३—शाही। ४—जोधपुर नरेश मानसिंह। ५—पत्ता। ६—कल्पवृक्ष। ७—प्रमाणपत्र। ८-शान्ति। ९—रखवाला, रक्षक। १०—छीन लिया। ११—विधाता। १२—यह सूर्यवंशी राजा युवनाश्व का पुत्र और बड़ा दानी राजा था। इसकी रानी शशिमती राजा शशिबिन्दु की पुत्री थी। १३—अमृत। १४—इच्छुकों का।

गल्ला[1] सुभगाथा को पवित्रता को पल्ला[2] थो वो,
अल्ला थो मुसल्लावों को मल्ला थन माता को।
अत्र थो प्रसिद्ध आतपत्र[3] मात्र आर्य्यन को,
छत्र छत्रधारिन नछत्र सुख साता को।
जाता रहा लेके वो अमोल रत्न दाता जसू[4],
पोल में विधाता पायो मोल मांनधाता को ॥१५॥
विक्टोरिया[5] ईश्वरी के दाता वैसराय[6] आवैं,
दान कानून दैंन सर्व सुख सत्ता को।

१—संग्रह। २—वर्त्तन, पलड़ा। ३—छाता, छत्र। ४—महाराजा जसवन्तसिंह। ५—इङ्गलंड की महारानी और भारतवर्ष की राजराजेश्वरी विक्टोरिया जिसने सं १९१४ वि० के गदर के बाद अँग्रेज बनियो की ईस्ट इण्डिया कम्पनी का अन्त कर भारत के राज-काज की डोरी अपने हाथ मे सँभाली। ता० १ नवम्बर सन् १८५८ ई० को इस दयालु रानी ने अपने घोषणा पत्र में भारतवासियों को वचन दिया था कि "मेरे राज्य मे सारी प्रजा के साथ एकसा वर्त्ताव होगा, कोई अपनी जाति, धर्म अथवा रंग के कारण किसी ओहदे से वंचित नहीं किया जायगा और सरकार किसी के धर्म-सम्बन्धी मामलों मे दस्तनदाजी न करेगी"। इसका लोगों पर बड़ा असर पड़ा और महारानी की उदारता की सर्वत्र प्रशंसा होने लगी। इसी पत्र में देशी राजाओ को गोद लेने की आज्ञा दी गई। कानून-कायदे ठीक किये गये और जाव्ता दीवानी, ताजीरात हिन्द और जाव्ता फौजदारी बन कर सारे भारत मे चालू किये गये। २२ जनवरी सन् १९०१ ई० को ८२ वर्ष की आयु में इस महारानी का स्वर्गवास हुआ। ये भारतीय प्रजा के सुख दुःख का बड़ा ध्यान रखती थीं। ६—बड़ा लाट।

मांनधाता रामचंद्र धर्मराज[1] विक्रम से,
लिबरल[2] पधारे लार्ड, मेट उनमत्ता को।
लेट लार्ड भूप जसवंत को रिटायर[3] भो,
पार्लीयमैन्ट[4] परलोक पूगौ पत्ता को।
कंसरवेटिव[5] कलीकाल पारटी[6] प्रबल या में,
कौन लाठ ह्वैहैं देखैं कीर्ति कलकत्ता को ॥१६॥

२

[ सवैया ]

होय कृपाल कृपा न करी हरि,
सो तुमको कलि काल सिखायो।
ऐसे अमोलक बालक को अह,
हा हमने नहिं लाड[7] लिखायो।
दे युवराजपनो सिरदार[8] कों,

---

१—युधिष्ठिर। २—उदार। ३—अवसर आन। ४—राज सभा। ५—संकीर्ण, ओछे। ६—मंडली, टोली। ७—प्यार, दुलार। ८—महाराजा जसवन्तसिंह के इकलौते औरस सुपुत्र प्रजाप्रिय महाराजा सरदारसिंह बहादुर। ये सं० १६३६ माघ सुदि १ को जन्मे और सं० १६५२ कार्तिक सुदि ७ को राजगद्दी पर बैठे, और ३१ वर्ष की आयु में सं० १६६७ चैत्र वदि ५ (ता० २०-३-१६११ ई०) को स्वर्गवास हुए। सं० १६५५ से इनके स्वर्गवास तक सब राज्य-काज इन

पाछे नहिं परलोक पिखायो[1]।
भो भगवंत भलो न करो दृग,
श्री जसवंत को अंत दिखायो ॥१॥
श्री जसवंत की सोची नहीं सुन,
पोची[2] करी परलोक पठायो।
क्यों कलिकाल के भिक्षुक पच्छिन,
को बट-प्राग[3] प्रलम्ब कटायो।

के प्रधान मंत्री काश्मीरी पं० सुखदेवप्रसाद काक के ही हाथ मे रहा। सं० १९६३ (सन् १९०५ ई० मे महाराजा साहब के कण्ठमाल ( Scrofula ) का रोग हो गया और ३-४ दफे चीरा लगाये जाने पर भी हर आपरेशन के बाद गाँठे फिर आने लगी। अन्त में अँग्रेजी इलाज से तंग आकर महाराजा ने देशी दवा कराने का विचारा। अतः कार्तिक सुदि ८ बृहस्पतिवार (ता० २५ नवम्बर १९०६ ई०) से आपने अपने गुरुवर ब्रह्मनिष्ठ महात्मा देवीदान संन्यासी से इलाज कराना शुरू किया और करीब डेढ़ मास मे रोग सदा के लिए जड़ से मिट गया। आप के ही अनुरोध से दूर जंगलों व एकान्त श्मशानों से आकर संन्यासीजी सं० १९६३ मगसिर वदि २ (ता० २१ नवम्बर) से जोधपुर शहर से ५ मील दूर के गाँव चौपासनी के पास पहाड़ों मे एक रमणीक एकान्त स्थान (देवीदान-देवस्थान) मे रहने लगे। (देखो इतिहासवेत्ता श्रीजगदीशसिंह गहलोत कृत "जीवन-चरित" महात्मा देवीदान संन्यासी पृष्ठ ७ सन् १९२१ ई० ) १—दिखलाया। २—बुरी। ३—प्रयाग का वट वृक्ष।

हाल अधीनन हीनन को हद,
दीनन को सुख द्वार ददायो ।
हाथन कों कहियें कहा हे हरि,
वातें अनाथन नाथ उठायो ॥२॥
पागयो तूं सु उठा गयो हा पुन,
सालम पोलम सोलमौं सोनो ।
हीन भये हम वा विन हा हिय,
छीन लयो तखतेस को छोनो[१] ।
रोनो है ये मन में निस वासर,
जाके जिसो जग होनो अहोनो[२] ।
हो गुनवंत जो राम लियो हर,
श्री जसवंत सो स्याम सलोनो ॥३
केस अस्वेत[३] हुते कछु कायक,
पूरी भई नहिं वेस[३] पिधायो ।
सेस[५] असेस[६] किते घर कारज,
ऐसी समे निज ध्वेस इधायो[७] ।
वा विधि पेस करी सुव्यथा वपु,
वो गुर लेलयो कान बिंधायो ।

---

१—बच्चा । २—नहीं होना । ३—काले । ४—उम्र ५—बाक़ी । ६—बेबाक़ी । ७—जताया ।

देस तजे मरुदेस दिनेश्वर,
श्री जसवंत नरेश सिधायो ॥४॥
राजन में सुरराज समो मह्रा,
राजन में महाराज समेलै[1] ।
पाज[2] अपाहिज सर्व समाज सु,
पुन्न जहाज मिलै भव[3] पैलै[4] ।
काज अकाज करै करता कछु,
लाज लगै नहिं दै फिर लैलै ।
तूं जसवंत प्रथी सिरताज,
गरीबनवाज गयो किन गैलै[5] ॥५॥
औध तिहारि ये बावनो[6] हो अब,
आवनो है नहिं बात अधूरी ।
वा विधि कों विरमावनो[7] हो चित,
चावनो मौलत होति मंजूरी ।
श्री जसवंत सुहावनो हो दिल,
भावनो हो सु भयो किम दूरी ।
ठीक यहां ठहरावनो हो जग,
जावनो हो नहिं तेरो जरूरी ॥६॥

१—बराबर । २—सेतु, पुल । ३—संसार, लोक । ४—अगले । ५—रास्ते । ६—सं० १९५२ का वर्ष । ७—बिलमाना ।

लाखन[1] को धन लाखन[2] दे दृत,
लाखन[3] के मुख ले जस लारो।
लाखन को पनराखन हारो रु,
लाखन को लखिये रुखवारो।
श्री जसवंत सु लाखन को सुख,
लाखन लोगन साख सहारो।
पेखिये भाखन[4] "लाख मरो पै,
मरो मत लाख को पालनहारो" ॥७॥
इतके न रहे न रहे उतके गत,
कागन[5] की सु बनी वस बेरे[6]।
हेरे कछू नहिं सूझत है मन,
मांझ असूझत सांझ सवेरे।
घेरे रहैं घर बाहिर में दुख,
एरे भए दिल खात दरेरे[7]।
नेरे सुनो जसवंत नरेश्वर,
तेरे बिना हम मेरे न तेरे ॥८॥
वे धन धाम धराधिप वे गुन,
ऊठ गयो पिंडतें कछु प्यारो।

---

१—लाखों रुपयों का। २—लाखों मनुष्यों का। ३—लाखों मनुष्यों। ४—कहावत। ५—जहाज पर बैठा हुआ कौवा। ६—जहाज के डूबने पर कहाँ जावे। ७—फाड़े।

नैन रु बैन सबी नृप के निज,
नाथ निहारबो बोलबो न्यारो।
श्री जसवंत जहांन कों संभ्रम,
ऐसो कियो जु सवाय[1] इसारो।
वा बिन और की और भई अब,
वो कछु और हतो उनिहारो ॥६॥
राजराजेश्वर बागराई[2] बस[3],
आनंद सों मधु[4] पान पियो है।
लालच लाग के लोक को लोक में,
दांम कछू नहिं लेस लियो है।

---

१—निराला, दूसरे से अधिक। २—जोधपुर के एक राजमहल का नाम जो महाराजा जसवन्तसिंह प्रथम (सं० १६६५–१७३५ वि०) की महारानी जसवन्तदे हाड़ी (कल्याण-देवी) ने अपनी एक कृपापात्र दासी (दरोगन) "रायकी" के नाम से इस महल व बाग को बनवाया था। इस रानी ने एक तालाब जोधपुर में "कल्याणसर" भी बनवाया जो अब रातानाडा कहलाता है। यह "रायका बाग" नामक महल महाराजा जसवन्तसिंह (द्वितीय) का प्रिय निवास स्थान था और वर्त्तमान जोधपुर नरेश भी सपरिवार यहीं निवास करते हैं इसी महल के पास ही राज्य की कचहरी व दफ्तरों के विशाल भवन हैं। (देखो "गाइड टू जोधपुर" पृष्ठ २३ सन् १८६० ई०)। ३—रह कर। ४—शहद।

कीरत जाकि हजारों करैं नर,
दान हजारों हजारों दियो है।
श्री जसवंत जियो है जहां लग,
कीयो है जाको भलो हि कियो है॥१०॥
लाभ हुतो जिनकों जितनों लख,
हानि हुई उतनी फिर हानै।
कूप परैं गिरतैं कि गिरैं कि,
मरैं कि जरैं मन एक न मानै।
वार पुकार सु हार गए बस,
छार भए तन छानैहि छानै।
पीव गयो जसवन्त जिन्है पुन,
जीव दसा निज जीव हि जानै॥११॥
सांझ कथा सु चकोरन के चित,
बांझ व्यथा[1] न प्रसूत प्रमांनै।
घायल की गत घायल के घट,
ठोठ[2] अघायल सो किम ठांनै।
जैर कि घूंट भरै अमली जिम,
पांन पियूख परै नहिं पांनै।
और पगी नहिं पीय कि आकृति[3],
जाकै लगी जिय जो जिय जांनै॥१२॥

---

१—पीड़ा। २—अनजान। ३—शकल, सूरत।

हां हरि होवहिंगे अनुकूलहिं,
फूलहिंगे हम बे फिकराई ।
श्री सरदार कबूलहिंगे कुल,
मूलहितें पितु की प्रभुताई ।
झूलहिंगे दिलतें दुख दूरहि,
ज्यौं छबि पिंजनि तूल[1] हि छाई ।
जो जसवन्त की सूलहि सालत,
भूलहिंगे सुत[2] देख भलाई ॥१३॥
पावहिंगे सिरदार प्रभू पन,
लावहिंगे सुथ जो कुल लारी ।
आनंद के घन छावहिंगे इत,
खावहिंगे अरि कों घर खारी ।
जे दुखने उड जावहिंगे जब,
गावहिंगे गुण मंगलचारी ।
वे जसवंत भूलावहिंगे अब,
आवहिंगे दिन आंख अगारी ॥१४॥
साल अठारह पै सिरदारसि,
पाट प्रभा युवराज हि पातो ।
औ पितु पास सपूत सिरोमणि,
राज के काज कों बूझन आतो ।

१—रुई । २—पुत्र, महाराजा सरदारसिंह बहादुर से मतलब है।

पान[1] धरे सिर प्रीति प्रतीति सों,
श्री नृप तूं निज नीति सिखातो।
आब चढै तैं ये रत्न अमोलक,
और को औरहि औ हुय जातो ॥१५॥
आंब के आंब है आक के आक है,
ये क्रम सृष्टि सदा निजरायो[2]।
पेख्यो प्रतच्छ हि मच्छ[3] के वच्छ[4] कों,
खच्छ है पैरनो कोन सिखायो।
श्री सरदार उदार अनूपम,
ऊमर के इत बारहि आयो।
देख्यो नचीतो[5] है वीतो सबी दुख,
जीतो रहो जसवंत को जायो[6] ॥१६॥

३

(गीत जांगड़ो)

आवै जद याद गसा[7] तद आवै,
देख दसा दुखियारी।
रसां[8] गयो तूं हा राजेश्वर,
छोड़ जसा[9] छत्रधारी ॥१॥

---

१—हाथ। २—देखा गया। ३—मछली। ४—बच्चा। ५—निश्चिंत। ६—पुत्र। ७—मूर्च्छा। ८—पृथ्वी। ९—महाराजा जसवन्तसिंह (दूसरे)।

रही स्वछंद रैत तव राजस[1],
सुभ अमंद सुखियारी ।
आणंद कंद एक दम उठग्यो,
तखननंद अवतारी ॥ २ ॥
राजसथान रटै कविराजा,
कीरत दांनकहांणी ।
गयो जहांन हूंत[2] गुण ग्राहक,
मान हरौ माझांणी[3] ॥ ३ ॥
हर[4] घड़ियो हित सूं निज हाथां,
जड़ियो गढ जोधांणै[5] ।
झल झलाट करनो नग झड़ियो[6],
पड़ियो लम्ब पयांणै ॥ ४ ॥
अटे सोध अवरोध अचांणक,
बोध मोद बिसराए ।
प्राणनाथ हा नाथ जोधपुर,
गौख[7] सौध[8] गणणाए[9] ॥ ५ ॥
हा हा दिये घरोघर हेला[10],

---

१—राज्यकाल मे । २—से । ३—जबरदस्ती । ४—ईश्वर ५—जोधपुर । ६—गिर गया । ७—झरोखा । ८—राज-भवन, महल । ९—ग़मी छा जाना । १०—आवाजें ।

पुर जण हिए प्रलापा ।
जिये जिके नहिं जिये जांण जग,
किये अनेक कलापा[1] ॥ ६ ॥
धुवी[2] चराकां हा दिन धौले[3],
मादिन[4] सोर मचायो ।
नाद[5] सुवाद्यन[6] पत्ति निसादिन,
मादिन नहीं सुहायो ॥ ७ ॥
व्याकुलतां घुलनां वलतां वह,
मरघट पुलतां[7] माली[8] ।
अकुलतां अंतिम असवारी,
चवरां ढुलतां चाली ॥ ८ ॥
झग झग उठै हिया में झालां[9],
दृग दृग दृग जल डारै ।
मग मग लखै आवतौ मारू[10],
पग पग प्रजा पुकारै ॥ ६ ॥
बरसण लागा वैण विरंगा[11],
नरसण लागा नीठा[12] ।

---

१—प्रपंच । २—जगी । ३—सफेद । ४—स्त्रियें । ५—आवाज । ६—अच्छे बाजों की । ७—चली । ८—मस्ती के साथ, ठाठ से । ६—ज्वालाएँ, आग की लपटें । १०—मालिक, मारवाड़ी । ११—बेस्वाद, विरह के । १२—कृपावंत ।

परसण लागा पाव दुहेला.
दरसण छैला दीठा ॥१०॥
उरध लिलाड नीरभव आंखैं,
नाक कीर छिब न्यारी ।
दंत भुजा वछ[१] दौर धीर धर,
उर तसबीर उतारी ॥११॥
राग रंग उछरंग[२] रचाणा,
वाग राईके वाकी ।
सोग अथाग सिंधु बिच सारों,
त्याग पधारण ताकी ॥१२॥
दीनदयाल छेह[३] नहिं देता,
सदा अछेह[४] सभावां ।
पण तज देह अवेह[५] पधारो,
एह अनेह[६] अभावां ॥१३॥
दुग्घर वेला[७] कठण दुहेली[८],
उर धर म्हे अकुलावां ।
मुरधर धणी मसांण मेलने,
पुरधर[९] जाण न पावां ॥१४॥

१—छाती। २—उत्सव, जलसा। ३—किनारा। ४—बेशुमार ५—अब। ६—अप्रेम। ७—समय। ८—कठिन। ९—शहर।

मन मांणीगर[1] विन सुरझांणा,
तन हांणी अब आता ।
जांणी धन वस मुसकल जुडणा,
अन पांणी अन दाता ॥१५॥
करे सुमार भलाई कितरां,
जेट तुमार जमाडी ।
और खुमार चढी नहिं अंतर,
एक तुमार[2] अगाडी ॥१६॥
झर गुण याद कियो कललाटो[3],
ज्यूं नभ फाटो जाएं ।
गोटम गोट दियो गणणाटो,
सणणाटो समसांणे[4] ॥१७॥
प्रेत करम कीन्हां मूं पैला,[5]
और वैत[6] नहिं आयो ।
देवकुंड[7] उणरैत झूंड हग,

१—भोगी। २—तंगी। ३—रोना। ४—मसान में। ५—पहले। ६—दाव। ७—जोधपुर किले के पास ही यह तालाब है, जो महाराजा अभयसिंह (सं०१७८१—१८०५ वि०) ने बनवाया था और एक इमारत भी तैयार कराई जो अधूरी रह गई। महाराजा जसवन्तसिंह ने अपने जीवन-काल मे सं० १९४१ में अपनी एक रानी का

दैत-कुंड[1] दरसायो ॥१८॥
दाहा सब होतां दैसोती,
स्वाहा चव[2] समसांणे।
आहाहव हुयग्यो अरियों उर,
हा हा रव[3] हिंदवांणे ॥१९॥
हाथ धोय बैठा साहिनै,
साराइ खोइ सनेही।
होय अनूप राख हुयगी वा,
दोय घड़ी में देही ॥२०॥
सास उसास आपरी सोभा,
नास हुयांइ निजरावै[4]।
फूल गयो तोइ खास फूलरो,
वास कदे न विलावै[5] ॥२१॥
गूंघै गोली तन गुडकावै,
ऊंघै नींद न आवै।
सूंघै सुजस इतर तव साजन,

---

अन्तिम संस्कार यहीं कराया था। तब से मंडोवर के स्थान मे राजवंश की श्मशान-भूमि यही है। (देखो मारवाड़ राज्यका इतिहास पृ० २२२ सन् १९२५ ई०) १—दैत्यों का हौज। २—कह कर। ३—आवाज। ४—दीखती है। ५—जाती है।

मूँघै[1] मोल मुलावै[2] ॥२२॥
हा मा बाप हमीर[3] हीडाऊ[4],
सुपहां दीप[5] सवाया।
अगलो पाप फिरै कोइ आडो,
आप निजर नहिं आया ॥२३॥
धोय धोय तन चख जल धारा,
रोय रोय नर नारी।
जोय जोय थाका जग जांमी[6],
कोय न लागी कारी[7] ॥२४॥
छबर छबर आंसू घर छिडकी,
उर में सबर न आई।
जबर पयांणै गौ जगपालक,
पाछी खबर न पाई ॥२५॥
आठों पौर अंगीठा[8] ओपम,
उर मीठा बच आंणै।
मौजां देतां नैण मजीठा,
जो दीठा[9] सो जांणै ॥२६॥
लिया कनौजी दल निज लारै[10],

---

१—महँगा। २—खरीदते हैं। ३—साहसी, हिम्मत वाला। ४—विशाल मूर्ति। ५—गर्व। ६—रक्षक। ७—तजवीज। ८—अंगीठी। ९—देखे। १०—पीछे।

गुण फौजी बलगाजा ।
एकरसूं आजे[1] चित-चौजी[2],
मन मौजी महाराजा ॥२७॥
तो बिन हाय खाय तन तिवरां,
इंवरां[3] जगत इसारां ।
सिवरां[4] थने[5] हिंदवा सूरज,
बिवरां[6] नहीं बिसारां ॥२८॥
पांखां[7] खोस गयो प्रभु प्यारो,
नित नांखां निसकारो[8] ।
नहिं झांखां[9] तोहि हुवै न न्यारो,
आंखां सूं उणियारो ॥२९॥
डूलाया किणरा नहिं डूलां,
फूलाया नहिं फूलां ।
झूलाया थारा म्हे झूलां,
भूलाया नहिं भूलां ॥३०॥
असरण सरण बणाई यूंही,
जनम मरण पुल जैडी[10] ।

---

१—आना, पधारना । २—मन उमंग वाले । ३—चलते हैं । ४—याद करते है । ५—आपको । ६—वर्ताव । ७—पाँखें । ८—शोक भरे श्वास । ९—देखते हैं । १०—जैसी ।

तारण तरण गयो जसवंत तूं,
कारण करण कचेडी ॥३१॥
तूं मर अमर हुयो तखतावत,
ले जस सूंमर[1] लाखा।
घूमर[2] आव जसू पूरण घण,
ऊमर री अभिलाखा[3] ॥३२॥

४

[ दोहा ]

अलख अजोनी आतमा, अचल अनूप अनंत।
तूं मारै तारै तुहीं, भिले-भिले[4] भगवंत ॥१॥
तूं ऊंचा खैंचै तिके, जग ऊंचा हुय जाय।
मन खांचै तूं माढवां, जिके रसातल जाय ॥२॥
जसधारी जसवंत नृप, हौ खांविंद हिंदवांण।
अनवीं मुरधर रै अदिन, जोखमियो घण जांण ॥३॥
तपधारी तखतेस रो, सुत मोभी सुभियांण।
धरा हूँत मुरधर धणीं, पूगो सुरग पयांण ॥४॥

---

१-मूम की सम्पत्ति। २—घूम कर। ३—इच्छा।
४—धन्य है, धन्य है।

उगणीसै बावन उरज[1], आठम कवि[2] वद ईस ।
चार बज्या जसवंत चल्यो[3] पूरा मिंट पैंतीस ॥५॥
जीव दियो जसवंत जद, चमके लोक अचंभ ।
थिर[4] पर राजसथांन रो, थंभ गिरयो रण-थंभ[5] ॥६॥
हा जसवंत हक बक हुवो, अकबक[6] लोक अजांण।
महपत पोतो मांन रो, पड़ियो गुण अप्रमांण ॥७॥
हांणी नृप जातां हुई, लेखण सकै न लेख ।
पाटोधर धर पौढियौ, आइयो लेख अलेख[7] ॥८॥
जत्र तत्र फबतौ जसौ, लियां छत्रवट[8] लाज ।
छत्र हुतो छत्र धारियों, अत्र ढयो दिन आज ॥९॥
प्रांण पठै[9] जसवंत प्रभु, अठै नहीं अवसेस ।
जठै-तठै[10] जोवै जगत, कठै[11] गयो कमधेस[12] ॥१०॥

---

१—कार्तिक मास । २—शुक्रवार । ३—देहांत हुआ । ४—स्थिरा (पृथ्वी) । ५—योद्धा । ६—अवाक् । ७—ईश्वर । ८—क्षत्रियव्रत । ९—भेजे । १०—जहाँ तहाँ । ११—कहाँ । १२—राठोड़ो का स्वामी । कहते हैं कि राठोड़ो के किसी पूर्वज का सिर कट जाने के बाद भी उसका कबंध ( धड़ ) शत्रु से लड़ता रहा । इससे उसके वंश वाले कबंधज कहलाये । कहीं कमधज नाम का कोई राजा होना भी लिखा है जिसके वंशज "कमधज" कहलाये ( देखो मारवाड़के ग्राम गीत पृष्ठ १२६ ) ।

साथ झुरै[1] जसवंत सह, दुखी अनाथ दयाल।
हाथ न आवै हे हरी, कमधां नाथ कृपाल ॥११॥
तो समान तोलूं तुला, खांबद जसवंत खैंग।
तेज लैण जावै नृपत, सूरज मंडल सैंग[2] ॥१२॥
एकै चेलै[3] सब अधिप[4], एकै चेलै आप।
तोई बिरोबर नह तुलै, जसवंत तो जस जाप ॥१३॥
हलकोड़ो ऊंचो हुवै, सुपह बिरमियों साथ।
नृप जसवंत नीचो निमैं, सोने ज्यूं समराथ ॥१४॥
जस सुण औ जसवंत रौ, होवै इचरज हिंद।
ऊंचा गुण सो क्यूं अहो, नीचो जाय नरिंद ॥१५॥
नीर फवारां निरखलौ, लाभै जसवंत लाभ।
जितरो नीचो है जमी, उतरो ऊंचो आभ[5] ॥१६॥
अलंकार मांहीं अहो, बस देखियें बिचित्र।
लहै ऊंचता लैणनें, पूरा पुरुष पवित्र ॥१७॥
दांन जिसो नह दूसरो, दांन स्वरग रो द्वार।
जो दांनी जसवंत नै, सब जांणै संसार ॥१८॥
जसवंत नृप रो जगत में, इक्को[6] नांम उदार।
सुदतारों रौ सेहरौ,[7] दाता रों दातार ॥१९॥

---

१—रोते हैं। २—तमाम। ३—पलड़ा मे। ४—राजा। ५—आकाश। ६—अद्वितीय। ७—सिर का भूषण।

लोभ लाय में लाख गुण, जबरोडा जल जाय।
कनक दांन रा कीच में, के औगण कलजाय[1] ॥२०॥

ज्यूं चीजां जसवंत री, चुण चुण चित सूं चाय।
लोभी जस तज लेगयो, सज्जन-रांण[2] सराय[3] ॥२१॥

तिम लेतां सज्जन तणा, सानंद हुयो सरीर।
जिम देतां जसवंत रो, हौ मन अत हमगीर[4] ॥२२॥

चित में जैड़ी चुगलरै, चुगली वाली चाय।
इँउँ आनी जसवंत उर, देवण वाली दाय[5] ॥२३॥

जग मांही जसवंत रौ, सीधो हुतो सुभाव।
दिल उज्जल नहिं बदलतौ, रंक मिलौ चाहै राव ॥२४॥

इँउँ कैतौ जसवंत अधिप, विमल विचार विचार।
इल[6] सबलां रै आसरै, निबलोड़ा नर नार ॥२५॥

मांण मेल कोई मांनवी, छित आवै घर छाड।
उणरो रखणी आबरू[7], लखलां सूं की लाड[8] ॥२६॥

दुखी देखियां दीनने, दाता देत दयाल।
देस काल अरु घुसत दिस, करैन आंख कृपाल ॥२७॥

---

१—नीचे धँस जाते हैं। २—उदयपुर के हिन्दुआ सूरज महाराणा सज्जनसिंह। ३—सराहना करके। ४—प्रसन्न, साथ। ५—पसंद। ६—पृथ्वी पर। ७—इज्जत। ८—प्रेम।

लाखां धन दे लोक नै, मरद मरोड़ै मूंछ।
सापुरसां[1] रै सींग नहिं, पामर[2] रै नहिं पूंछ ॥२८॥

इधकारी अनरा अवस, मुसकल में नर मात्र।
जाचण आयां जीवनै, कहैं कुपात्र कुपात्र ॥२९॥

जसवंत कोई जीवने, कदे न कह्यो कुपात्र।
तैं समज्यो तखतेस तण[3], सनमुख हुयो सुपात्र ॥३०॥

जसवंत दीनां जीवने, राजी होवे राम।
नालायक सूं की नहीं, की लायक सूं काम ॥३१॥

जसवंत जग में जीवड़ा, सो न लखै हिय सुन्य।
स्वारथ हांती सारखो, परमारथ सो पुन्य ॥३२॥

जसवंत कैतौ जीवनै, पोषण में नहिं पाप।
काफ़र[4] नहिं दैणो कहै, वेइज काफर आप ॥३३॥

देतां दत आडी दियै, वो ऊँधो उपदेस।
सांनीवालों री समझ, लासांनी नहिं लेस ॥३४॥

पसू पसू कह पुरुष नै, आघो[5] करे अनर्थ।
पसू जिसा वे पुरुषड़ा, आवै और न अर्थ ॥३५॥

साकट[6] कह कह बेसमझ, दीन हटावै दूर।
साकट वेहिज समझणा, सींग बिनां बेसूर ॥३६॥

---

१—भले आदमियो के। २—नीच, पापी। ३—पुत्र। ४—मलेच्छ, कमीन, नीच। ५—दूर। ६—बैल।

खुधा त्रिषा पीड़ित पुरुष, तन त्यागंत अतीव।
अभवी[1] कह न अनाप[2] दै, जेहिज अभवी जीव ॥३७॥
जसवंत केतौ जाचनै, लेजावो सब लोग।
उत्तम मद्धम अधम रो, राख्यो एक न रोग ॥३८॥
कै अभवी -काफर कहै, कहै कुपात्र कुजात।
आ हदवालां री अकल, बेहद री नहिं बात ॥३९॥
पाई पुन परताप सूं, दुरलभ मांनव देह।
बिपता हूँत बचावणी, ग्यांन मुगत रो गेह ॥४०॥
मांनवियों चूको मती, आयो मौसर[3] एह।
देह देह धन दीन नै, लाभ जनमरौ लेह ॥४१॥
जसवंत ग्यो इण जगत नै, वेला पुल बतलाय।
सो वेला पुल, हुय सम्मुख, जाचक विमुख न जाय॥४२॥
गया श्राद्ध तीरथ ग्रहण, सरब परब समुदाय।
है सारा इण हाथ में, हलै तो हाथ हलाय ॥४३॥
दांन कियां मिलसी दुगुण हरि दीना दुय हाथ।
ओखांणो[4] जग ओलखौ[5], हाथ दियौ सो साथ ॥४४॥
हाथ थकां कर हाथ सूं, हाथ ऊपरै हाथ।
हाथ मसलतां हाथ सूं, हाथ पड़े जम हाथ ॥४५॥

---

१—अभव्य। २—अन्न-जल। ३—मौका, सुभीता, मृत्यु-भोज। ४—कहावत। ५—पहिचानों।

हाथ आथ दे हाथ सूं, हाथ आथ[1] हुयजाय।
हाथ आथ नहिं होवसी, हाथ आथ दुहूँ जाय ॥४६॥

हाथ न अपणै होवसी, हरी हाथ जयहार।
पटक हाथ पिछतावसी, पाछे हाथ पसार ॥४७॥
दांन हाथ सूं नह दियौ, अपणै हाथ अनाथ।
गयौ हाथ सूं सब गरथ[2] हाथ छतां पर हाथ ॥४८॥

अपणी सरधा सम अवर, दान देत सुदतार।
इण ऊपर होवै अमर, साख भरै संसार ॥४९॥
आछी बातां दोय इण, सब जांणत संसार।
कै सिमरण करतार रौ, सिमरण कै सुदतार ॥५०॥

सब जांणत संसार ये, किणसूं छिपी न कोय।
जोड़ै बाजै जगत में, दाता करता दोय ॥५१॥

लेत नांम जिण समय लख. नट चढ बरत निहार।
रहै प्रथम दातार रौ, कहै फेर किरतार ॥५२॥
जग ज्यां रो मांगण जलम, ईश्वर दियो अलीन।
दांम छतां ऊतर दिये, मांगण हूँत मलीन ॥५३॥

मनै समझ मोटो मिनख, जाचण आवै जीव।
वो इडं[3], जावै दिवस वो, दोजे मती दईव[4] ॥५४॥

---

१—धन (अर्थ)। २—धन। ३—बिना पाये, विमुख। ४—हे ईश्वर।

जसवंत आवण जांणतौ, दुखियो पैलां द्वार।
सुखियो कदे न संचरै, बीजां मांगण वार ॥५५॥

कादर दूजां रो करै, अन आदर अदतार।
आयां रो आदर करै, आदरवंत उदार ॥५६॥

बार बणायर बैठतौ, मिजलस मिजलस मौड़।
पड़दै में नहिं बैठतौ, दूजां ज्यूं घुस दौड़ ॥५७॥

बैतौह आयो बारलौ[1], मारवाड़ रै मांय।
जसवंत भूप जुहारियौ[2], कसर[3] न राखी कांय ॥५८॥

मोटां छोटां मुसदियां, बुलवातौ दरबार।
जसवंत खातर जीव का, सारां[4] लेतौ सार[5] ॥५९॥

काम सूंप कीनौ नहीं, दोस विनां कोइ दूर।
कियो गुनो तोइ माफ किय, हा जसवंत हजूर ॥६०॥

धिनो धिनो जसवंत धणी, नृप कीन्हौ तैं नेह।
जकां निभाया जीवतां, छिलक न दीनौ छेह ॥६१॥

एक नं कदे उतारीयौ, दिल सूं मरजीदांन।
तैं राखी तखतेस तण, अपणाए रो आंन ॥६२॥

---

१—बाहर का, विदेशी। २—नमस्कार किया। ३—कमी।
४—सब की। ५—सम्भाल।

हाडोती[1] हिल मिल हुई, मेल कियो मेवाड़[2] ।
घर जसवंत रै घुमँड[3] नै, ढूकी घर ढूंढाड़[4] ॥६३॥

जगजांमी जसवंत री, हुयो बड़ौदे[5] हेत ।
प्रीत बधावण परसपर, सुपहां[6] किया सचेत ॥६४॥

कदे न राखी कुरब री, करड़ाई सूं कांण ।
सारां घर ज्यूं समभियौ, जसवंत नै जोधांण ॥६५॥

---

१—बूंदी और कोटा राज्यों की भूमि का नाम । २—उदयपुर राज्य । ३—उमड़ कर । ४—जयपुर राज्य का पुराना नाम । इस राज्य की भूमि का प्राचीन नाम "मत्स्य देश" मिलता है । कालान्तर में ऊजड़ या बन हो जाने से इसका नाम "ढूंढाड़" पड़ा । कछवाहा महाराजा सवाई जयसिंह (दूसरे) ने अपने प्रधान-मंत्री बंगाली पंडित विद्याधर की राय से सं० १७८४ सावण सुदि ७ (सन् १७२७ ता० १४ जुलाई शुक्रवार) को जयपुर नगर की नींव रख कर आंबेर के बजाय जयपुर को राजधानी बनाया । इस शहर के सब बाजार, गली, कूंचे लेनडोरी से नाप कर बनवाये गये थे । पक्के परकोटे में शहर दो मील लम्बा और सवा मील चौड़ा है । बाजार ४० गज चौड़े हैं । हिन्दुओं के बनाये हुए सब शहरों में जयपुर बड़ा सुन्दर है । यह भारत का "पैरिस" कहलाता है । शहर की आबादी १ लाख ४४ हजार है । ५—गुजरात का मराठा गायकवाड़ वंशी बड़ौदा राज्य जो अपने को राठौड़ क्षत्रिय बताते हैं और भारत में एक बड़ा उन्नत राज्य है । ६—राजाओं को ।

बडभागी दीना विविद, संपत हित सनमान ।
संप[1] राखणौ सीखियौ, थिर चित राजसथान ॥६६॥

ज्यूं बधियौ जसवंत रौ, गवरमैन्ट[2] हित गाढ[3] ।
दोयण[4] सरब दबाविया, चौड़ै छाती चाढ ॥६७॥

गैरा[5] राजी हुय गया, आयोड़ा अंगरेज ।
लाखां दिरब लगावतां, जसवंत करी न जेज ॥६८॥

रेल[6] अणायर रैत रौ, दुख कीन्हों नृप दूर ।
दुनियां काल दुकाल में, पावै अन भरपूर ॥६९॥

नहर सुधार रु नीर री, दाटी[7] सैर[8] दुमार[9] ।
मैरवांन मुरधर महिप, हैर[10] गया म्हे हार ॥७०॥

मन तन परमानंद में, सानंद रह्यो सदीव ।
सात सुखी संसार में, जसवंत समौ न जीव ॥७१॥

कीरत सूं हुय गौ कमंध, जग वल्लभ जसवंत ।
कीरत री महमा करै, इल में संत असंत ॥७२॥

करणी कीरतवंत री, रैणा अंत रहंत ।
सब दानां रौ सेहरौ, कीरत दांन कहंत ॥७३॥

---

१—एकता, स्नेह । २—अंगरेज सरकार । ३—प्रेम । ४—शत्रु । ५—खूब । ६—रेल, धुआँ गाड़ी । ७—मिटा दी । ८—शहर । ९—पानी का अकाल । १०—हाय ।

कीरत लीजो कल मही, राजा राणा राव।
अमर हुवण इल ऊपरै, और न एक उपाव ॥७४

४

[ सोरठा ]

पुल[1] धिन बैठो पाट, तिण दिन तूं तखतेस रै।
उणदिन मिटी उचाट, जोधांणै रो नृप जसा ॥१॥
समपे[2] लाखपसाव[3], गांव पटा औधा[4] गरथ।
चौरंग लक्षमी चाव, जिण तिण घर कीन्हौ जसा ॥२॥
आणंद मंगल आह, नित दंगल[5] होता नया।
पण जंगल पनसाह, जस खाटण[6] लीन्हौ जसा ॥३॥
घड़ियौ[7] घाट सुघाट, नारायण निज कर निपुण।
ठसकीला[8] वो ठाट, जो किम भूलीजै जसा ॥४॥
खेडेचा बिन खोड, परमेश्वर रचयो पुरुष।
जसवंत थारी जोड, नर दूजो दीसै नहीं ॥५॥

---

१—समय। २—दिये। ३—लाख रुपये का इनाम जो भाट, चारणो को राजा रईस देते है। यह इनाम नक़द रुपये मे नही दिया जाता है किन्तु हाथी, घोड़े, ऊंट, रथ, रत्न, ज़मीन व धान आदि के रूप मे दिया जाता है। इन सबका मूल्य करीब १५-२० हजार रुपये के होता है फिर भी यह "लाखपसाव" (लक्षप्रसाद) ही कहलाता है। ४—पद, अधिकार। ५—खेल, अखाड़ा। ६—संग्रह करना। ७—बनाया। ८—अदाओ वाला।

तगत[1] कां कियो तंग सज्जन[2] कां मृत्यु संग,
कोटापती[3] कां अपंग ऊमर उचारूं में।

---

वह जोधपुर नरेश महाराजा जसवन्तसिंह जी द्वितीय ( सं० १६२६—१६५२ वि० ) की सेवा मे रहता था। अतः उसे यह अभिमान था कि क्षत्रिय ( राजपूत ) को कोई नही पकड़ सकता सो वह भी नशे की दशा मे धोखे से लगभग सं० १६३३ के खेरवा ( मारवाड़ ) के जोधा राठोड़ जागीरदार के गढ़ मे घिर गया। ये वीरता से लड़कर काम आया और अपनी प्रतिज्ञानुसार जीते जी राज्य की सेना के हाथ से गिरफ्तार न हुआ।
१—जोधपुर के महाराजा तख्तसिंह जिन्हे शराब का अधिक चस्का होने से राज्य मे कुप्रबन्ध हुआ। इन्होंने सं० १६०० फागुण बदि ५ को चारण, भाट, ढोली (नक्कारची) आदि लोगो को राजपूतों के विवाह मे त्याग (इनाम) देने के नियम बनाये और हुक्म जारी किया कि कोई राजपूत अपनी कन्या को न मारे। इसी मिती को एक और हुक्म जारी किया कि राज्य भर मे कोई दास (लड़के लड़की) क्रय विक्रय न करे। २—उदयपुर नरेश महाराणा सज्जनसिंह जो शराब की कृपा से शीघ्र ही स्वर्ग सिधारे। उदयपुर मेवाड़ के सीसोदिया राजवंश मे महाराणा अमरसिंह दूसरे ( सं० १७५५—१७६७ वि० ) ने ही पहले पहल शराब पीना शुरू किया था। ३—कोटा ( राजपूताना ) नरेश महाराव शत्रुशाल जो सं० १६२३ वि० को गद्दी पर बैठे और ३२ वर्ष तक राजा कहला कर सं० १६४६ मे संसार से विदा हो गये। कुसंगत व शराब पीने से उनका राजप्रबन्ध बिगड़ गया और अपंग भी होगये।

तोस[1] पोस[2] ओस[3] मारू[4] काय अपसोस कोस,
हाय दारू तेरे दोस कहांलौं पुकारूं मैं ॥१॥

दोहा

दारू पर दार दोहूं, हैं तन धन री हांण ।
नर सांप्रत देखो निजर, नफो और नुकसांण ॥१॥

---

## निरदोसां री बलिहारी

छप्पय

रंग देऊं वां नरां काछु रा पूरा काठा[5],
रंग देऊं वां नरां माछु[6] देवण हिय माठा[7] ।
रंग देऊं वां नरां शधर[8] छाती रा शूरा,
रंग देऊं वां नरां प्रगट वातां रा पूरा ।
आंखियां लाज लीधां अडर[9] सारा काज सुधारणां,
मादक अलीण[10] मेले[11] न मुख वांरा लेऊं वारणां ॥१

---

१—संतोष । २—पुरुषार्थ, पोषण । ३—ओज, जवानी । ४—मारने वाला । ५—मजबूत, दृढ़ । ६—इनकार ।७—खोटा, चलने मे सुस्त । ८—धैर्यवान । ९—निर्भय । १०—मांस । ११—रक्खे, खावे ।

# विभचार री बुराई

## दोहा

विभचारी विभचार कर, कुल भ्रम खोय कुमोज।
खूट गया इण खलक[1] में, खुड़को[2] हुवो न खोज ॥१

## छप्पय

कीचक[3] वाली[4] कदिन पुरुवा[5] श्रो पविपाणी[6],
लम्पट भये लंकेस[7] जून खाया जग जाणी।

---

१—संसार। २—आहट, खटका, आवाज। ३—मत्स्य देश के राजा विराट का साला व केकय राजा का पुत्र, जो द्रौपदी को बुरी दृष्टि से देखने लगा। तब ये जान कर भीम ने उसे मार डाला। "महाभारत मे द्रौपदी के लिए पांच पति आदि के जो अनेक लांछन लगाये गये है, वे सभी पीछे की कल्पना हैं, जो वाममार्गियों (कूडापंथियो) ने अपना मतलब सिद्ध करने के लिए पीछे से जोड़ दी है। (देखो Dr. Winternitz in Journal Royal Asiatic Society 1897 A. D. page 714-759.) ४—ये किष्किन्धा प्रान्त का राजा था। अपने भाई सुग्रीव को गैर मौजूदगी मे उसकी स्त्री को भी इसने अपनी स्त्री बना लिया था। अन्त मे वह भगवान रामचन्द्र की सहायता से मारा गया। ५—यह बुध का पुत्र था। इसने उर्वशी के विरह में बड़ा कष्ट उठाया। प्रयाग नगरी इसकी राजधानी थी। ६—इन्द्र। ७—रावण।

पीथल[1], जयचंद[2], प्रगट मार खाई रण मीठी,
नवरोजी[3] परनार दिली[4] गल गई सह दीठी।

---

१—अन्तिम हिन्दू सम्राट् पृथ्वीराज चौहान। २—कन्नौज पति जयचन्द्र गाहड़वाल जिसके विषय मे प्रबन्ध कोष मे लिखा है कि वह अपनी उपपत्नी सुहवादेवी के वशीभूत हो उसके पुत्र को युवराज बनाने को तैयार हो गया, परन्तु मंत्रियों के विरोध करने पर उसे विचार बदलना पड़ा। इस से पासवान सुहवादेवी ने रुष्ट होकर पंजाब की तरफ़ दूत भेज कर मुसलमान सुल्तान को कन्नौज पर चढ़ आने का निमंत्रण दिया। ३—नौरोजा के जशन (उत्सव) ईरानी प्रथा के अनुसार हरेक नये (सौर) वर्ष के शुरू दिन से मनाया जाता था। यह उत्सव अकबर ने ही अपने राज्य में शुरू किया था और उसने १६ दिन तक बढ़ा दिया था। मुगलशाही में यह अधिकतर गर्मियों मे होते थे, और उनमें जनाने व मर्दाने शानदार दरबार और मीना बाजार प्रदर्शिनी, नुमाइश) लगते थे। दरबारों में अमीरों की नज़र-न्योछावर और बादशाहों की कीमती बख्शिसों के हालात जो तवारीखों व दूसरी किताबों में लिखे हैं, वे आज किस्से कहानी से मालूम होते है। इन नौरोजों की असल हकीकत को न जानने से चारण लोगों ने इसके गलत अर्थ लगा कर कई किस्से कहानी गढ़ लिये हैं, जो वे भोले-भाले राजपूतों को सुनाया करते हैं कि बादशाह मीना बजारों से रानियों को पकड़ कर ले जाते थे और चारणियाँ सिंह का रूप धारण करके उनकी इज्ज़त (सतीत्व) बचाने को आसमान के रास्ते आया करती थीं। ऐसे गलत और मन गढ़न्त किस्सों से मीना

आंख हिये खोल देखो अब जगत न सोभा जार री,
कोट[1] रा कोट ढहगा[2] किता चोट लगी विभचार री॥१॥
जिण लागां हुय जाय न्यायकारी अन्याई,
जिण लागां हुय जाय भाई रो दुसमण भाई।
जिण लागां हुय जाय बुद्धि वाळो बेबुद्धी,
जिण लागां हुय जाय सुद्धि वाळो बेसुद्धी।
पिण्ड रे आंण लागां पछे पडे सीस पंजार[3] री,
भेट रे भेट भोगा मरद बुरी फेट विभचार री॥२॥
हुवे प्रथम धन हांण घणों तन पांण घटावे,
कोई न राखे कांण मांण परतीत मिटावे।
अपजस छावे आंण अवल अवसांण न आवे,
जाणत होय अजांण बांण नर री विसरावे।
तार[4] रो नहीं सुख तेड़[5] में पावे दुःख अपार रो,
सार रो बांण खटके सदा नेह पराई नार रो॥३॥

---

बाजार के फायदों पर पानी फेर दिया गया। किन्तु जो खास-लोग राज-दरबार की बातों, पोलिटिकल पचड़ों (भेदों) और इतिहासों को जानते थे, उनके ऐसे ग़लत ख्याल नहीं थे। (देखो मारवाड़ राज्यका इतिहास पृ० ३५७)। ४—

दोहा—दिल्ली नें दोखा लग्या, रंडी दारू राग।
तिण कारण सूं तुरकड़ा, खांच न सकिया खाग॥

१—क़िला। २—गिर गया। ३—जूती। ४—जरा भी। ५—योनि।

कुल नें लागे काट[1] खाट[2] में जूता खावे,
अंग में होय उचाट जाट जोगी बण जावे।
घर-घर ओघट घाट टाट[3] निस दीह कुटावे,
दिल नहिं लेवे दाट लाट गंज हाट लुटावे।
निज थाट खोय फीटा निलज स्याट न बूजे सार री,
आट वाट भागे अकल चाट[4] लगे विभचार री ॥४॥

गरमी[5] होवे गात जदे वेदां[6] घर जावे,
ओखद मूंडे आंण छेल लालां[7] छिटकावे।
तेल हींग रो त्याग वृद्ध नारी विलगावे,
निज इन्द्री कर नांस स्यांन विन जन्म गमावे।
कांम थें इसो नीचो कियो स्यार पगां धूग चाडियो,
भज भांम गाल वटको भरयो कांई गटको काडियो ॥५॥

अपणायो अपणेह पुरुष कद होय परायो,
तूं कदुरी पतिव्रता कन्थ अपणों छिटकायो।
ठाकर हूतो ठीक पावड़ी चडण न पातो,
हुं जांणतो इसी विटल नें धूक वगातो।
अगाड़ी थूं जा आगड़ो फीटा पड़े फिटोलवा,
एक ने एक देखो अवे आपस देवे ओलवा[8] ॥६॥

---

१—कलंक। २—चारपाई, नाचा। ३—खोपड़ी। ४—आदत ५—गरमी की बीमारी (आतशक) ६—वैद्य, डाक्टर। ७—मुंह में पानी आना, लार टपकना। ८—उलहाना।

मात पिता रो मोह कुटंब छोड़े जिण कारण,
धरे पतीव्रत धर्म तेण समजे भवतारण।
जीमें नित्य जिमाय ताप देवे तोई तूठे,
आज्ञा जुत अरधंग रांड कवणां सूं रूठे।
नित नेम हिये भूले नहीं चाले सदा सचेत नें,
भोगना[1] फूट परत्रिय भजे हाय तजे इण हेत नें ॥७॥
निज पितु छोड़ै नीच तुरत छोड़े महतारी,
निज भ्रम छोड़ै निलज छोड़ै निज नारी।
भल छोड़ै निज भ्रात छैल कुल घर छिटकावै,
प्रभु नै छोड़ै परो जिकण दिस फेर न जावै॥
दाम री भाम झेली डुकर भव सारै नैं भांडियो,
छिता पर इता गुण छोड़ दै रांड न छोड़ै रांडियो॥८॥
पिंड[2] री गई प्रतीत मांण मिटग्यो मरदां में,
ग्यांन मिल गयो गरद दांम रुलग्यो दरदां में।
लात घूथ[3] लाठियां बणी आछी वरषा वलु[4],
जून भेट व्हा जठे नाक हुइग्यो निछरावल।
विभचार मांय पायो विभो जातां जुगां न जावसी,
नित स्वाद लियो परनार में याद घणा दिन आवसी॥९
वेद न सुणियों विमल खेद पाई तन खोयो,
सांड हुय रह्यो सदा रांड रांडहि कर रोयो।

१—भाग्य, हृदय। २—देह। ३—घुस्सा। ४—फिर।

न्याय न जाण्यों नितुर निलज जांणी नहिं नीती,
निज नारी व्रत नेम रुगड आंणी नहिं रीती।
परदार प्यार हुयगो प्रमत बिन सीगारां बेलियां,
भौगरे मांय भँवता भँवर गयो जनम सब गेलियां ॥१०

मोर्चा

तीरथ जात समस्त सकल साथां मिल संगा,
रास तमासा रमें हुलस नाचे हुड़दंगा[1] ।
सांजी मेला सांग देव राखी चन्दोली,
मिन्दर मंडी मसांण होलिका फाग हरोली ।
भागवत कथा भूतावली[2] हिरण दरस हींडोरचा[3],
परवीण होय जांणे पुरुष मालजदां रा मोरचा ॥१॥

दोहा

रजपूती रैई नहीं, पूगी समदां पार।
पातरियां रा पाद में, सीज गया सिरदार ॥१॥
रंडपोखां[4] रा राज में, रुलगी भूखां रेत[5] ।
सूंकां[6] नित सीरा करे, दण्डन चूकां देत ॥२॥

---

१—मस्त। २—कुंडापंथियों की गोष्ठी। ३—हिंडोरे। ४—रांडों के प्रेमी। ५—प्रजा। ६—रिश्वत से।

# मसकरी की मां

## ( ढूंढाड़ का ढंग )

### कवित्त

येरे नादीदी[1] थारां की लार[2] कोड़ीने[3] चाली छेयांन[4],
नठोड़ी[5] नगोड़ो[6] रांड न माने री नीच।
मैं भी छां मूंछाला मांके[7] पाग छे माथा के माले[8],
मालजादी मांनें क्ये मरथा जाण्यां मीच।
न्यात छे जात छे मांके पांत[9] छे बराजां[10] नीकां[11],
हेड़ो कोको[12] व्हेछ ल्यांछां लांयणां[13] भी हेर।
हरांमां की पिल्ली क्यूं हरांमजादी फूट्यो हीयो,
बेरो[14] कोन्यां[15] नसे-गोसे[16] केदीनों सो बेर ॥१॥
टूम टाम छल्ला बींटी छीन दारी काडयूं तो,
ढोल पड़े चाड़यूं तो माजनो धिक्कार।
झूठी खूसड़ी[17] की खाली आंख झगड़ी कोन्या
झांक[18] इसी रोस आवे लेल्यूं लूगड़ी[19] उतार।

१—निराली। २—संग। ३—कहां। ४—ऐसे। ५—बिगड़ैल। ६—नालायक। ७—हमारे। ८—ऊपर। ९—पंक्ति। १०—बैठते हैं। ११—भली भांति। १२—न्योता, निमन्त्रण। १३—हांवी। १४—खबर। १५—नहीं है। १६—गुपचुप। १७—जूती। १८—देख। १९—ओढ़नी।

ईकी घाल्या कोड़ी नें जावां आबरू उडावे छे री,
लुंगाडी कमाव छे री न आवेछै री लाज।
जीजो[1] ये जीजी की जीजी मांकाला दादा की जीजी,
अरे बारे ईस्युं खियां जीतीज्ये रे आज ॥२॥

जवाब औरत की तरफ़ से

क्यूंरे मोल्या[2] ऊँख्यावड़ा बूजबालो[3] कुण छै रे तूं,
मांकी खुसी होगी जेंडे[4] जावांगा हमेस।
राम होतो गेबी लोडा जेल में खनादीज्ये[5] रे,
रांड्या रो रे राज में तू दला दीज्ये रेस।
बाल्या बाल डाडी का उपाड़ ल्यूंगी बाप खाणां,
भोगनां का राल्या बांदा[6] क्यूं सूजी रे मूंड[7]।
तकादो भोत बताड़े दांत से[8] तुड़ावेगो तूं,
माजनां सूं रेज्ये देज्ये[9] फुड़ावेगो मूंड[10] ॥३॥

( लाचारी मर्द की तरफ़ से )

बोलबा की बांण छे बुरो मानजा ली बावलो छे,
अरे भांणकी तूं भारयो[11] मांड्यो छे अन्याय।
प्रांणप्यारी ओठी लेल्यूं गोध मांकी कोन्या पूंछ:

---

१—बड़ी बहिन। २—नामर्द, जोरूदास। ३—पूछने वाला। ४—वहां। ५—भेज देना। ६—गोला, दास। ७—बुराई। ८—बस। ९—देखना। १०—सिर। ११—जबरदस्त।

देख्ये गाली बाली मांनें खाए की छे दाय ।
थांकी ज्यो खसी छे जीमें मांकी बी खसी छे थेट,
मोटो पेट कीज्ये मूंनें दीज्ये गना माफ ।
तूं जिसी तो तूंई छे री कालो मूंडो काडवा में,
सालो छे कसूर मांको जांणबा में साफ ॥४॥
आग लागी बुझा लेबो ईमें छे आंपां की आछी,
च्यावसी तो आथ कोन्या वचारवो थोक ।
ओज्यूं ऊंडी सोचवा की ओरांको न दायो ईंठ,
लुगाई थे मांकी छोजी मेछां थांका लोग ।
रात की रात में ओठा आजाज्यो रांमकूंरांजी,
वात की बात में कांईं वसांवां छां वेर ।
थमो[1] तो तावड़ो[2] थे दादा का पाछे मोज थांकी,
खूंसड़ी तो पेर जाज्यो पगा मांईं खेर ॥५॥

कवी ऊंमर बोले

जारे गोला गधेड़ा गिंवार गेली रांड जाया,
पूंछ विना पड़ायो क्यूं माजनों पलीत ।
थारी मा नें छेड़ी क्यूं ही छेड़ी तो क्यूं छोड़दी थें,
गई रांड लांठां[3] लारे गा रे बैठो गीत ॥

---

१—ठहरो । २—धूम । ३—मजबूत, शक्तिशाली ।

जवाब जैपुरिया का

जवानीं दीवांनी छे अमानी में सुजांण छां जी,
नेकी वो निभावां छां अयांण ओछा नांय।
खावा पोवा सोवा का खुसी का खेल खेल लेगी,
छोरा छोरी होला ज्यां झेल लेगी छांय ॥६॥
सरस्ते बगाड़ी अगाड़ो बाबूजी साय,
राज माये रोता डोलां डीलां हुया राड़।
मारवाड़ा कोन्यां छां विचारयां विनां मारां मरां,
ढंग सूं चाला छां इंडे धण्यां की ढूंढाड़[1] ॥

कवित्त

लिंग कौं चढ़ावे लाडू भाटें कौं लगावे भोग,
भड़वे पुजावे भग स्वामी सेल सोधां[2] की।
मुरदे मनावे मूढ़ जसोदा जनावे जापो,
पिता को जनावे प्रेत खुसी खेल खोधां[3] की॥
धन्न नरसिंघ थायो खीच करमां[4] को खायो,
अवारयां[5] पधार आयो बात बेल बोदां[6] की।

१—जयपुर राज्य का पुराना नाम। २—लुच्चे, धूर्त। ३—सांग। ४—करमा जाटनी बड़ी भगवत भक्त हुई जिसका खिचड़ा प्रसिद्ध है। कहते हैं कि आज दिन भी जगन्नाथपुरी (जगदीश) में पहले करमा के खिचड़े का भोग लगता है (देखो मारवाड़ मर्दुमशुमारी रिपोर्ट सन १८९१ ई० पृष्ठ ६२)। ५—वैकुण्ठ नर्क के हाल को देख कर आना। ६—हरिद्वार।

गंगा गयां पाप गयो गया[1] गयां भई गती,
ग्यानी को सुनाऊं गपें गपी गेल गोदाँ की ॥१॥

---

## चेटक चतुर्दशी

### दोहा

बोलां में ओछा विदूर[2], भोलां में नह मोट।
पोला में परताप रै, गोलां वालो गोट[3] ॥१॥
अटका[4] तू ठाकुर अबै, बटका भरणां बोल।
भला मिनख भटका[5] लिये, गटका[6] खावै गोल ॥२॥
खप्फा[7] होवै खलक पर, डप्फा[8] डावां डोल।
नप्फा थारै है नहीं, गप्फा[9] खावै गोल ॥३॥
छाती छोला छोड़ दे, ओछा बोला एह।
अब तो ढोला[10] चेति उर, गोला खावै गेह ॥४॥

---

१—उड़ीसा प्रान्त का सुप्रसिद्ध तीर्थस्थान "गया"। २—धृतराष्ट्र के भाई विदुरजी दासी पुत्र थे इस कारण कवि ने दूसरे रूप से इस शब्द का दासी पुत्र के अर्थ में प्रयोग किया। परन्तु कहाँ वह "विदुर-प्रजागर" के रचयिता विदुरजी कहां वह महाभारत के प्रधान वक्ता, नीति निपुण विदुरजी और कहां यह दासी पुत्र। इन दोहों में कविराजा बांकीदास के इस विषय के काव्य (विदुर बत्तीसी) की लटक है और उस पर से ही बनावट हुई प्रतीत होती है। ३—टोला। ४—रोक दे। ५—हविश। ६—मजा। ७—गुस्से होना। ८—बेवकूफ। ९—ग्रास। १०—मालिक, पति।

खोली बातां ख्यातकर, तोली सारो तोत[1] ।
ढोली वालै ढोल ज्यूं, गोली वालो गोत ॥५॥
परगट अंकुर पाप रा, नहीं धाप रा नेम ।
अंत कदे नह आप रा, बिनां बाप रो बेम[2] ॥६॥
बरणी रा देखो बिदर, नह घरणी रा नेम ।
करणी रा खोटा कुटिल, बिण परणी रा बेम ॥७॥
आयलरा बाजै अपत, कुल कायल रा कंस[3] ।
तन घायल रा नह तनूं, बिगड़ायल रा बंस ॥८॥
तांदी धाया[4] गच्छतति, मांदी[5] काया मेल ।
चांदी खाया नह चडै, बांदी[6] जाया बेल ॥९॥
गांवां सहरां गोलणां[7], रहे हुवा रजपूत ।
लखणांहूं लखि लीजिये, मुकर घणांरा मूंत ॥१०॥
कल छत्री बाराह कुल, पोरिस[8] बांकम[9] पूर ।
मिलिया चाहै तिणमहीं, गोला नै गंडसूर ॥११॥
बीछू बानर ब्याल विष, गंडक गर्दभ गोल ।
अै अलगाहिज राखणां, ओ उपदेस अमोल ॥१२॥
वासी नरका रां बिदर, ग्यासी रा गैसोत ।
सत्यानासी रा सुगुन, दासी रा दैसोत ॥१३॥

---

१—झूठा सांग । २—संतान । ३—भगवान् श्री कृष्ण का मामा । ४—धाये हुए । ५—बीमार । ६—दासी । ७—विदुर, दास । ८—पुरुषार्थ । ९—बाँके ।

कूकर खाय जलै कदे, जुड़ै न कायर जंग।
बिदर न ठहरै विपतमें, संपतिमें द्विज संग ॥१४॥

---

## दासी द्वादशी

### दोहा

कर कर वाड़ा[1] कपट रा, धाड़ा[2] पाड़ण धाम।
दिल चोरण झाड़ा दिये, भाड़ा[3] वाळी भाम[4] ॥१॥
प्यारा थांसूं पलक हो, वांछूं[5] नहीं बियोग।
उर वसिया मुहि आवज्यो, रसिया थांरो रोग ॥२॥
परनारी हूं प्रीत कर, आफू डला अरोग।
आखर पछताया अठै, लाणत दे दे लोग ॥३॥
अंग घणां आलंगियो, अधर घणाणी अैठ।
नर मूरख जाणै नहीं, पातर री आ पैठ ॥४॥
कोड़ गुणी खातर कियां, पातर न करै प्रीत।
अरथ हेत अकुलीननूं, माडैई[6] करलै मीत ॥५॥
घणी दिराडै घूमरां, गवराड़ै नह गूढ।
भाड़ैवाळी भाम नूं, माथै चाड़ै मूढ ॥६॥
परगहले बांधै पगां, सांठी गूघर साथ।
हंजा[7] रो सारो हुकम, हुवै रंगीली हाथ ॥७॥

---

१—घेरा। २—डाका। ३—किराया। ४—औरत। ५—चाहूँ। ६—जबरन। ७—नपुंसक।

समझ देख बिगड़ी सभा, आहुट गई उमंग।
गणिका सूं राखै गुसट[1], रसिया तोनैं रंग ॥८॥
सोवै अलगी सायधण[2], सुपनें ही नह संग।
गणिका सूं राखै गुसट, रसिया तोनैं रंग ॥९॥
दीधो धन उपदंस[3] लै, कीधो काथ कुढंग।
गणिका सूं राखै गुसट, रसिया तोनैं रंग ॥१०॥
बिहद[4] कोर गोटां बणी, पातर रै पोसाक।
परणी फाटा पूंगरण[5] बैठी फाडै बाक[6] ॥११॥
देखै फिरती दूतियां, सूतो धूणै सीस।
फसियो कामणि फंद में, रसियो करै न रीस॥१२॥

---

## डफोल-डूंडी

### ( सवैया )

ऊसर[7] भूमि कसान[8] चहै अन,
तार[9] मिले नहिं ता तन तांईं।
नारि नपुंसक[10] सों निसिमें निज,
नेह करै रतिदान[11] तौ नांईं।

---

१—प्रीति। २—स्त्री। ३—गर्मी की बीमारी। ४—बे शुमार। ५—चीथड़े। ६—मुँह। ७—वञ्झाड़ (barren) ८—करसा, किसान ( peasant ). ९—लिगार ( least ) १०—नामर्दो। ( Hermaphrodite )। ११—बालकोत्पत्ती (conception).

मूरख सूम डफोलन के मुख,
काव्य कपोल[1] कथा जग कांईं।
बाजति रै तो कहा वित[2] लै बस,
भैंस के अग्र मृदंग भलांईं ॥१॥

गायन भीन सुरावलि में गहि,
ज्यूं बधिरादर[3] बीन बजाई।
फूल दियो नकटे कर में फिर,
रीस करी रुख राख रुखाई[4]।
पोल में उत्तम काव्य पढ्यौ,
पुनि गोल[5] कपूत कि कीरति गाई।
अंधके अग्रिम ज्यूं हि गई वह,
चूनरि बांधन की चतुराई ॥२॥

ग्राम दिगंबर[6] के रजकाग्रह[7],
गेह[8] कियो गिन दाम न दीने।
खांट[9] खुजा[10] दिनरात रहे खुश,
लात लई पयपात[11] न पीने।

---

१—गालबजान (talkativeness) २—धन (money).
३—बहरे के लिए (for deaf). ४—रूखापन (sternness).
५—दासीपुत्र, कमसल (bastard). ६—नगन (nacked).
७—धोबी ने हट करके ( washerman insisted on ).
८—घर बसाया ( inhabiting ). ९—बेछाड़ गाय
( unmilch cow ). १०—पंपोलना ( scratch ). ११—
दुग्धधारा ( milk drops ).

मन्द[1] स्वच्छन्दन[2] की महिमा मल[3],
छंद गये छलछंद[4] विहीने[5] ।
कानकटी नटकी कुलटा[6] कर[7],
कारक[8] ने नथ कुंडल कीने ॥३॥

भोगिय मोख कुरोगिय भोजन,
जोगिय जोषत[9] जोवत जैसे ।
पातर[10] कों उपदेश पतीव्रत,
कातर[11] कों सुर सिन्धुन[12] तैसे ।
स्राव्य[13] सुभावत है सुकवी सुठि[14],
काव्य कपूतन भावत कैसे ।
बंध[15] किलौरन[16] कंधनके बिधि[17],
अंधन आरसि ओपत ऐसे ॥४॥

---

१—मूरख ( fool ). २—स्वइच्छुक ( self-willed ). ३—घसना ( resounding ). ४—दगाफरेब ( cunning-ness ). ५—खाली ( vacant ). ६—महामालजादी, वेश्या ( prostitute ). ७—हाथ ( hand ). ८—स्वर्णकार (gold-smith ) ९—( योषित ) स्त्री ( woman ). १०—छिनाल ( adultress ). ११—कायर ( coward ). १२—सिन्धुराग ( heroic music ). १३—सुननेलायक (worth hearing). १४—अच्छा ( good ). १५—रोक (confinement ). १६—बैड़का, बैल ( bullock ). १७—भांति ( manner ).

बंदनवंत[1] बसंत[2] बिभा[3] बर,
चंदन चक्रियवंत[4] चढ़ायो ।
मंदर अंदर बंदर कों मनु,
पैठि[5] पुरंदर[6] पाठ पढ़ायो ।
हे सविता[7] कवितामृत ह्रीहत[8],
मूसलपे घ्रत ज्यूं मुरझायो ।
पैल[9] न जानत वास प्रभा प्रिय,
बैल के पास गुलाब बिछायो ॥५॥
गंधि गयो ग्रह रेगर[10] के गल,
बंध[11] भयो ग्रहधंध[12] बिगार्यो ।
पीनसकाय[13] के पास कपूर,
धर्यो कविऊमर[14] तौ हियहार्यो ।
गोबर के गननाथन की गुन,
गाथ करी सु वृथा गुनगार्यो ।

१—पुजारी (worshipper). २—ऋतुराज ( spring ). ३—शोभा ( beauty ). ४—गधा ( ass ). ५—लेजाकर ( conducting ). ६—इन्द्र ( Indra ). ७—पैदा करने वाला ( creator ). ८—निर्लज्ज ( shameless ). ९—माठो ( sluggard ). १०—मोची, चमार ( a class of leather-Curer ) ११—कंठ घुट गया (was fuffocated). १२—घर का काम ( house work ). १३—नाक के रोग वाला ( person having a nosedisease ). १४—कवि-ऊमरदानग्रन्थकर्त्ता name of theauthor ).

गायन व्यग्र[1] प्रलाप[2] गह्यो जनु,
ऊठके अग्र अलाप[3] उचायो ॥६
बांझ के पास प्रसूत[4] की वेदन,[5]
भेद न जानत मूंड भमायो ।
पूत कपूतन कों चटशाल[6] कि,
ज्यूं कुलटा सुसराल सुनायो।
हीर[7] कंगालन हाथ दियो हंस,
चीर[8] कुकोढ़िय साथ चिपायो ।
श्लोक झरी बिसरी सुनके शठ,
गर्धभ पैं मिसरी गुन गायो ॥७॥
छंद अलंकृत[9] छांह छुवे नहिं,
बांह गहै नहिं पुस्तक बाचै ।*

---

१—दुःखित ( sorrowful ). २—रोना ( bewailing ). ३—रागोच्चारण (tune ). ४—प्रसव, जापा (parturition). ५—पीड़ा ( labour ). ६—पाठशाला ( school ). ७—हीरा ( diamond ). ८—कपड़ा ( cloth ). ९—अलंकार वाला ( metaphoric ).

* अर्थ—ऐसे डपोल शंख ( मूर्ख ) लोगों के सामने कवि लोग अपनी कविता रख कर कभी समय न खोवें । जो लोग छन्दों, अलंकारों का कुछ भी ज्ञान नहीं रखते, न पुस्तक हाथ में लेते हैं और न पढ़ते हैं । जो मनुष्य कविता के मर्म को नहीं पहिचानते और न ये जानते हैं कि पढ़ा हुआ शब्द और उसकी

लक्षक[1] लक्ष्य[2] कहां अविधा[3] कथ,
वाच्यरु[4] वाचक[5] नाच न नाचै।
व्यंगरु[6] व्यंजक[7] नां रस[8] वृत्तिय[9],
रीत न दूषण[10] दूषण राचै।
डौल डफोलन तोल यथातथ,
जाचक पौल वृथा जिन जाचै ॥८॥

## छपनां रो छन्द

### सिलोका छन्द

निर्भय नारायण सुद्धी सिर नाऊं।
परहर संसय भय वुद्धी वर पाऊं॥

अन्दरूनी अर्थ मे क्या भेद हैं। जो लोग कविता के लक्षण व्यंजना आदि भेदों को नहीं जानते न रस (८) और वृत्तियों (९) का ज्ञान रखते और सिर्फ संसार के दोष ढूंढ़ते रहते हैं, उन लोगों से सच्चे कवि अलग ही रहें तो अच्छा है।

१—चेताने वाला। २—जिस चीज से जाने। ३—शब्दसामर्थ। ४—शब्दार्थ। ५—शब्दार्थसूचक। ६—वाक्यार्थ से विशेष। ७—विशेषसूचक। ८—शृङ्गार, हास्य, करुणा, वीर, रौद्र, भयानक, वीभत्स, अद्भुत और शान्त। ९—कौशिकी, आरभटी, भारती, गौड़ी, पांचाली और वैदर्भी। १०—अन्ध, वधिर, पिष्टीपेसण, अपुष्टार्थ, भग्नप्रकरण, अश्लील इत्यादि।

संवत छपनै[1] रो केवण सिरलोको ।
　　लौकिक लैवण नै सांभलज्यो लोको ॥१॥

सुखसूं सूती थी पिरजा सुखियारी ।
　　दुसटी आतांही करदी दुखियारी ॥
जग में ऊसरियो[2] खापरियो जैरी ।
　　बाल्हा बीछोडण बापरियो[3] बैरी ॥२॥

माणस[4] मुरधरिया[5] मांणक सम मूंगा[6] ।
　　कोडी कोडी रा करिया श्रम सूंगा[7] ॥
डाढी मूंछाला डलियां[8] में डुलिया ।
　　रलियां[9] जायोड़ा गलियां में रुलिया[10] ॥३॥

आफत मोटी नै खोटी पुल[11] आई ।
　　रोटी रोटी नै रैय्यत रोवाई ॥

---

१—सं० १९५६ वि० ( सन् १९०० ) में राजपूताना मे भयंकर अकाल पड़ा था। मारवाड़ प्रजा इस दुष्काल की भीषणता को कभी भूल नही सकती। वह अब तक ५६ छप्पन के सालके गीत गा गाकर उसकी भयकरता का परिचय देती है । महाकवि ऊमरदान ने भी उसकी ऐतिहासिक भीषणता को कविता में चित्रित कर दिया है। २—बरसने लगा। ३—चल पड़ा । ४—मनुष्य । ५—मारवाड़ के मारवाड़ी । ६—महँगे । ७—सस्ते । ८—टोकरी। ९—महल। १०—रुल गये । ११—समय ।

आडी ओखलियां खायोड़ा आधा।
लाडां-कोडां[1] में जायोड़ा[2] लाधा[3] ॥४॥
सारी सृष्टी में कुंडल[4] छल करियो।
भारी हाहा रव भूमंडल भरियो ॥
वसुधा काली[5] री ताली तड़ वागी।
भिड़ियां सोनां री चिड़ियां पड़भागी ॥५॥
मैंनत मजदूरी मासक घण मोला।
बिलखा विगताळू आसक अणबोला ॥
ठांठां ठांठां में ठांठां[6] ठांठरिया।
भूखां मरतोड़ा मरिया गुण भरिया ॥६॥
छोरा रोळा में छपनैं रस रुळिया।
पहुमीं[7] नवरस नस दसहौं दिस पुळिया[8] ॥
तरुणी रस तंडळ तरुणापण तायो।
छोनी मंडळ में करुणा रस छायो ॥७॥
बिडरी हिरणींसी फिरणीं बिजकाती।
मुखड़ै मुसकाती जोरो जतळाती ॥

---

१—प्रेम व उत्सव वाले। २—पैदा हुए। ३—मिले। ४—चन्द्रमा के चारों तरफ के घेरे जो वर्षा होने के निसान माने जाते हैं। सं० १९५६ वि० में ये कुण्डल बहुत हुए थे। ५—कालिका देवी। ६—जगह-जगह। ७—पृथ्वी। ८—चले।

ओलै[1] भक[2] आटा कोलै[3] जिम कुयिगी।
हावर भामणियां सामणियां हुयगी ॥८॥
सतियां म्हासतियां कहतां तन सोहै।
मधुरो वांणी मुख प्राणी मनमौहै॥
रजपूतांणी रुच सींचाणीं[4] सिरखी।
नैणां जल भरती सैणां थल निरखी ॥९॥
सुन्दर सुकुलीणी भीणीं साड़ी में।
जुलफां सपणीं जिम अपणी आड़ी में॥
सूनीं ढाणीं[5] में सेठाणीं सोती।
रैगी विणियाणीं पाणींनैं रोती ॥१०॥
जंगल जंगल में जूंनी जणियांणीं।
घोला धोरांरी घूनीं धिणियाणीं॥
खोटै टोटै नग कणियां बीखरगी।
माहव मोटै दुख जाटणियां मरगी ॥११॥
वैरण रसणां वस त्रसणां तनताई।
आभा आगणरी अँन मांगण आई॥
सांप्रत पूछो नह किण ही कुसलाता।
अँन अँन करतोड़ी मरगी अँनदाता ॥१२॥

१—पृथ्वी। २—गुप्त। ३—खा करके। ४—एक बड़ा फल (कौला)। ५—चीलह।

भूखी की जीमें सिसकारा भरती।
नांखै निसकारा धीमें पग धरती॥
मुखड़ो कुम्हलायो भोजन बिन भारी।
पय पय करतोड़ी पोढी पिय प्यारी॥१३॥

सूकी सुदराणीं झाड़ांरै सारै।
लाधी बिदराणीं[1] बाड़ांरै लारै॥
सद् व्रत करतोड़ी बरणाश्रम सेवा।
काढे मरतोड़ी रेवा तट केवा॥१४॥

इत्यादिक अज्ञा कथितादिक ऊणीं।
पहुँची प्रमदा पथ परमारथ पूणी॥
वांसूं कब व्हां अब अगलै भव ऊरण।
व्यारूं बरणां री सरणांगत चूरण॥१५॥

पांचो आठो दस पनरो खूपड़िया।
सतरै बीसै हय[3] खतरै में पड़िया॥
कालप चावी कर भावी भुज भेटी।
मोटा मोटां री मावीती[4] मेटी॥१६॥

पुलियो पचीसो चोतीसो चुलियो।
अठतालीसो भी अन्तर आकुलियो॥

---

१—जंगल मे खेत के बीच मे किसान का झोंपड़
२— दासी। ३—घोड़ा ४—गर्व।

पीढी पर पीढी पोतोजी पाया।
अगले कालां रा दादोजी आया॥१७॥
छपने छोरा विधि कीनी कुलटाई।
उलटा पलटी कर दुनियां उलटाई॥
कीरत छपनैं री गुणिये कविराजा।
महिमा छपनैंरी सुणिये महाराजा॥१८॥
धुरधर[1] असाढां अंबर[2] धर-हरीयो[3]।
घोरा डंबर में संबर-घर[4] हरियो॥
साई सर सरिता आई इकरारा।
धोला जलधर सूं धाई जल धारा॥१९॥
भूरा भुरजाला[5] अंबुद[6] भल हलिया[7]।
खाला नदनाला बाल्हा खल हलिया॥
अवनीं आन्दोलन[8] ओला ओसरिया।
पिड़िभिड़ि प्लासोपै गोला जिम गिरिया॥२०
काली कांठल में दामणियां[9] दमकी।
चित में कामणियां विरहानल चमकी॥
छूटी आसारां[10] कासारां[11] छिलती[12]।

१—आरम्भ में। २—आकाश। ३—गरजा। ४—रक्षा का उपाय। ५—किला। ६—बादल। ७—चमके। ८—हिलाने वाले। ९—बिजलियें। १०—तालाब की ऊपरी हद। ११—तालाब। १२—भर गई।

पड़ती परनालां पहुवी पिलपिलती ॥२१॥
संमा संमारा जल कुंडल जोया।
धारा संमारा महिमंडल धोया॥
लूवां मगलागी धरणीतल धायां।
मुसला मिटिगा ज्यूं अँगरेजां आयां ॥२२॥
धुरवा धरणीं लग लोढा लौ धावै।
जीमण जीमण नै मोडा जिम जावै॥
मोरां अनुमोदित लोरां लड़ लागी।
नीझर नवनीरद[1] भमनां भव भागी ॥२३॥
हरकण छाई दिस चिलकारो[2] हरियो।
करसण करसणियाँ किलकारो करियो॥
झेलण हलवेडर झलकी तन झांईं।
मरिया डेडर ज्यूं हरिया मनमांहीं ॥२४॥
हल थल बाखल में चलवल थल हेरै।
टणमण टोकरिया बलधां[3] गल टेरै॥
पाणाँ प्रेरणिका पापल पुचकारै।
बापू बापू कर थापल बुचकारै ॥२५॥
लंगर लल्लारा तरभंगर लाडा।

---

१—नये बादल। २—चमक। ३—बैल।

गोरख[1] गायांरा गाहिड़ रा गाडा ॥
भाई भयदाई लागत[2] है भारी।
सींगां लज्जा है सींगालाँ सारी ॥२६॥
पीहर[3] पतला[4] रा सैंणांरा प्यारा।
तारक[5] तूटांरा नैंणांरा तारा ॥
सीरी सिटियांरा सूल्हांरा सारा।
भोड़ी भूखां रा फूलां रा भारा ॥२७॥
पाणीं जीतांनै तूही नित पावै।
जीवां मरतांनैं तूही जीवावै ॥
कैणां आखड़िया जूड़ा[6] दै कांधै।
बैणां[7] बलधां रै राखड़ियां बांधै ॥२८॥
बैणव बीजणियां बंधण बिगतालू।
लट्ठै घोतां रा खूंजा लटकालू ॥

---

१—ये एक प्रसिद्ध सिद्ध हुए हैं। कहते हैं कि गौ की रक्षा करने से ये गोरखनाथ कहलाये। ये बड़े उदार थे। इनका समय १४वीं शताब्दी का आरंभिक भाग माना जाता है। इनके गुरु मछन्दरनाथ थे। गोरखनाथ से ही जोगियों का पंथ चला जो भर्तृहरि और गोपीचन्द जैसे बड़े-बड़े राजाओं के योगी हो जाने से शीघ्रता से सारे भारत में फैल गया। गोरखनाथ का एक गुरुभाई जलंधरनाथ था। मारवाड़के जोगी "जलधरनाथ" को अधिक मानते हैं। २—खर्चा। ३—सायका, स्त्री के पिता का घर। ४—दीन। ५—तारने वाले। ६—जुहाड़ा। ७—चलने वाले, या पानी लाने के बड़े घड़े।

राती कानो री पोतड़ियां रूड़ी।
कंनी लोवड़ियां बगलां में ऊड़ी ॥२९॥
ओछी अँगरखियां दुपटी छीव देतो।
गोढै बरड़ी जे पूरा गामेती ॥
फैंटा छोगाला खांधा सिर फाबै।
टेढा डोढावै डिगतो नभ दाबै ॥३०॥
हुरैं भरैं कर नेता हलकारा।
लांबा सींगाला देता ललकारा ॥
मुलकै बेलो चख पोलछ लख मोजी।
चेली दीठां ज्यूं साधू चितचोजी ॥३१॥
सूतल नाथा सर नासां सणकारी।
फुरणीं दूंधातां रासां फणकारी ॥
भूसर घायां गल आवढ कढ भांखै।
नम नम सा वढ नैं नायां[1] कण नांखै ॥३२॥
गोरी पणियारी तेजो तन गाजै।
लारै धोरीरै जणियारी लाजै ॥
फोरै खाथांनैं गाली फटकारे।
तोरै जातांनै हाली ततकारे ॥३३॥

---

१—लकड़ी का एक खोखला औजार जिसमें अनाज डालकर बोया जाता है।

भीरू आरातुर मूंफाड़ा भाजै।
बैतां फुरणां रा फूंफाड़ा बाजै॥
हाली मूंछरा लेता हटकारा।
फिरता पूंछा रा देता फटकारा॥३४॥
बीरा बीरा भड़ दोला बिड़दावै।
धीरा धीरा पड़ धोला मत धावै॥
बेलू बैतड़ री ताती बलवाली।
रेणा धोली री राती कर राली॥३५॥
बिकसी भाता[1] ले भतवारां वाली।
चंगी चोधरण्याँ सतवारां चाली॥
जोबन रायजादी सादी सिणगारी।
नखसिख संचै में ढलियोड़ी नारी॥३६॥
लोई ओढणनैं साड़ो लूमालो।
फूटर लटकंतो नाड़ो फूंदालो॥
पावां पचडोरी पगरखियां पैरै।
सूरत सिंघण सी बन जंगल बैरै॥३७॥
चूड़ो चमकीलो कचबीड़ी चमकै।
दामण दमकीली दामणिसी दमकै।
भँवरयो[2] फुरणी में भवरालो भलकै।
पाघर बहती रा पसवाड़ा पलकै॥३८॥

१—भोजन। २—नाक का गहना विशेष।

काचल कातरिया बाजूमें काठा।
भुजतल भेटै जां मेटै अघ माठा॥
करमें कांकणियां जसदा गल काठी।
अद्भुत मोरां पर लुठतोड़ी आटी॥३६॥
इंढी कचडाली माथै पर ओडी।
छैली अलकावल मुखड़ै पर छोडी॥
झणकै झालरियो[1] झूमरिया[2] झटकै।
लूमीं भींगां[3] री खूंणी तल लटकै॥४०॥
खोलां टंकियोड़ा गलमें खूंगाली।
जल जुत ठोडी पर टिमकी जंघाली[4]।
भीनैं कांचलिये घम घम डग भरती।
धसलां देतोड़ी धमधम पग धरती॥४१॥
गोरी पींडी पर ऊघड़ता गोडा।
लम्बी वीखां[5] दै लेतोड़ी लोडा॥
सेणां साजनियां ऊमर भर सालै।
घूमर देतोड़ी केतां घर घालै॥४२॥

---

१—गले में पहिनने का हार। २—कानो का गहना। ३—हरे रंग के चमकदार कीड़े। ४—हरी। ५—पग।

हेरै हरियालो भूतल हरखाती।
गहरो ऊँचै गल हरियालो[1] गाती॥
धिन धण छकि जाती छाती लख छाती।
जांभर भणकाती जाती मदमाती॥४३॥

भूरै मुखड़ै पर स्वेदण कण भारी।
पहुँची पोलछ[2] में प्रीतम री प्यारी॥
नाचै खेलावण मेलावण नांहीं।
जोवण जोगी वा बेला जग मांहीं॥४४॥

नाडा[3] भरियोड़ा नैड़ा[4] निजराता।
गाडा गुड़काता पैड़ा रुड़पाता॥
लाखै फूलांणी[5] भीणां सुर लेता।

---

१—किसानो का एक गीत। २—उमदा तैयार किया हुआ खेत। ३—छोटे तालाब। ४—पास। ५—यह कच्छ देश का राजा था, जो यादव-वंशी फूला जाड़ेजा का पुत्र था। इसका जन्म वि० सं० ९१२ सावण सुदी ७ गुरुवार (ता० २५-७-८५५ ई० को) हुआ और ये सोलंकी मूलराज प्रथम (सं० १०३०-१०५१) के हाथ से सं० १०३६ कार्तिक सुदी ८ शुक्रवार (ता० ३१-१०-९७९ ई०) को मारा गया। मारवाड़ की ख्यातों में राठौड़ राव सीहा के हाथ से लाखा फूलाणी का मारा जाना जो लिखा है, वह गप्प है। क्योंकि लाखा फूलाणी, सीहा राठोड़ से ३०० वर्ष पूर्व हुआ है।

डीघा गाडीणां डब डब धुनि देता ॥४५॥

बूंठां बीतोड़ा जांभर कै[1] जाता।

लादां[2] बिसनोई[3] ऊंटाँ पर लाता॥

ढांचां खांचांसूं कलसां जल ढारा।

जोगी जांभै रा घुरता जसवारा॥४६॥

रातां जागणरो जंगलमें रोलो।

ढाणीं ढाणींमें फिरतो ढंढोलो॥

धुणता नर माथा चुणता घर धाड़ा।

---

१—खूब सुबह, ब्रह्म मुहूर्त्त। २—लकड़ी से लदा हुआ ऊंट। ३—देखो पृष्ठ ७२ में टिप्पण संख्या ५।

पाबू[1] हरबू[2] रा सुणता परवाड़ा[3] ॥४७॥

१—यह बहुत प्रसिद्ध वीर होगया है। मारवाड़ी ख्यातों में इसका जन्म सं० १३०१ में और मृत्यु सं० १३२३ मगसर वदि ६ की लिखी है जो ग़लत है। क्योंकि इसके पड़दादा राव सीहा राठोड़ के मरने का शिलालेख सं० १३३० वि० (ई० सन् १२७३) का मिला है। इससे विद्वानों ने पाबू का समय सं० १३६० के आसपास माना है (देखो J. B. A. S. vol XII No 3 P. 107). पाबू का जन्म सं० १३४१ के आस-पास फलोदी परगने के गाँव कोलू में हुआ था। उसके बाप का नाम धांधल और दादा का नाम राव आसथान राठोड़ था। सारे मारवाड़ में लोग देवता के जैसे पाबू राठोड़ की पूजा करते हैं। गौओं की रक्षा करने में ही सं० १३८३ मंगसर वदी ६ को उसके प्राण गये थे। अनेक स्थानों पर पाबू के छोटे-छोटे मन्दिर हैं, जिनमें उसकी मूर्त्तियाँ ऐसी ही हैं कि जिनमें वह खुद एक घोड़े पर सवार है और उसके पीछे उसके थोरी नामक अछूत जाति के दो साथी चांदा और ढेवा नामक हैं, जिनके हाथों मे चढ़ी हुई कमानें है। आज तक मारवाड़ के गाँव-गाँव में थोरी जाति के लोग पाबू का गुण कीर्त्तन करते फिरते हैं। उन थोरियों के पास एक बड़ी चादर भी होती है, जिस पर पाबू के जीवन-काल की अनेक घटनाएँ भी चित्रित होती हैं। फलोदी परगने के गाँव कोलू में पाबू के दो मन्दिर हैं। उन में सब से पुराना शिलालेख वि० सं० १४१५ भादवा सुदि ११ आदित्य-वार (?) का है। इस में धांधल सोभ के पुत्र सोहड़ द्वारा पाबू का मंदिर बनाये जाने का उल्लेख है। २—यह मारवाड़ के फलोधी परगना के गांव बेंगटी के सांखला (परमार) राजपूत और राव जोधाजी राठोड़ (सं० १५१०-१५४५ वि०) के समकालीन थे। जोधाजी इन्हें बड़ा महात्मा मानते थे। ३—यश।

दुनियाँ दातारां जूझारां देवै।
लिपला लोकांनैं लेखै ऊण लेवै ॥
दत्तब करतब मैं दोढा दरसाता।
सारी प्रथवी सिर सोढा[1] सरसाता ॥४८॥
गांवां गांवांमें गीतेरण गाती।
चित्रण गृह भींतर चीतेरण चाती ॥
गावड़ डावड़ का भावण गुण गाता।
गायां गरभाती गोरी गव्वाता ॥४६॥
धेनू चरतोड़ी धोरां खड़ धाती।
ऊधां झरतोड़ी लोरां झड़ आती ॥
राती बासैरी माती रंभाती।
जाया गोपासै जाती जंभाती ॥५०॥
डोढा कँधलोटा जूटणनैं घुमडै।
महिषी[2] महिषी[3] ज्यूं डाबर[4] में रमडै[5] ॥
माती ऊहाड़ां दरसै मादलसी।
देई बीलोई बरसै बादलसी ॥५१॥
लाडी लाखीणीं धारां धूंधाती।

---

१—पंवार राजपूतों की एक शाखा जिनका राज्य पहले अमरकोट ( सिन्ध ) में था। विस्तृत हाल इतिहास-वेत्ता गहलोत कृत "राजस्थान के ३६ राजवंश" पुस्तक में देखो। २—भैंस। ३—राणी। ४—छोटा तालाब। ५—खेलती है।

पीवर ऊधांरी पारां[1] पय पाती ॥
भाषा खीणां भड़ एवड़[2] ले आता ।
धाया धीणा रा गोधन रा धाता ॥५२॥
फजरां हथणीं, सी दधि मथणीं फुरती ।
माटां घरघर में घणहरसी घुरती ॥
खूली आथणियाँ साथणियाँ खाती ।
फूली-फूली[3] फिर फूंयालो[4] गाती ॥५३॥
बिरछां बेलां पर चढणें बुधि चाही ।
उरमें अलबेलां बेलण सुध आई ॥
आणां[5] लेवणनैं अैधूला[6] आया ।
दरसण देवणनैं मोभी[7] मुलकाया ॥५४॥
वाल्ही धण वालम मीठी मुखबोली ।
घड़ियां अमृत री बुलती घणमोली ॥
उण पुल अमरापुर कापुर[8] उर आयो ।
मुरधर मंडळ तळ महिमंडल मायो[9] ॥५५॥

---

१—स्तन । २—मटका भर के । ३—खुशी खुशी । ४—दो लड़कियों का एक दूसरे के दोनों हाथ पकड़ कर गोल चक्कर में फिरने का खेल ( देखो "मारवाड़ के ग्राम गीत" पृष्ठ १६२ ) । ५—स्त्री को पीहर से लेने के लिये सुसराल वाले जाते हैं उसे "आणां" कहते हैं । ६—मस्त लोग । ७—पहला पुत्र । ८—कुछ नहीं, ना कुछ शहर । ९—छुप गया ।

हा उण इच्छाधर भिच्छा गत हाणीं ।
जगमें दैविच्छा किणहीं नह जाणीं ॥
बादल़ बिजल़ियां नभमें नहिं नैड़ी[१] ।
भेजो भणणायो भलकी[२] पुल भैड़ी[३] ॥५६॥
ललकत जांझलियां[४] बाजणनै लागी।
भूखां मरतोड़ी खलकत पड़ भागी ॥
बो:रा थल बिहुणां तिल खलवत तरजै ।
बूढी चेली नैं साधू ज्यौं बरजै ॥५७॥
अंबर[५] संबर बिण संबर अकुलावै ।
जलहर[६] बलियां[७] बिन जलियां जियजावै॥
खोरां लै लूरां मोरां ललकारै ।
पांसू पड़ियोड़ा आंसू पलकारै ॥५८॥
अणूं बाह्योड़ो नव बीज न ऊगो ।
पैलै भवरो हवबदलायत पूगो ॥
पूर्वाषाढा में खाडा में पड़िया ।
अगलै अनरथरा अंकुर ऊघड़िया ॥५९॥
खूटो बीजण कणसांचै खड़ खूटो ।
छपनैं प्रलयागम पावन पड़ छूटो ॥

---

१—नजदीक । २—चमकी । ३—बुरी । ४—बरसात की नाउम्मेदी की हवा । ५—आसमान । ६—बादल । ७—आये ।

फीका चै:रा पड़ फीका द्रग फेरै।
हाहा ऊंडा दिन भूंडाभय हेरै ॥६०॥
किड़की कारायण कनफड़ियां कूटी।
तिड़गी तारायण सो पुरसां तूटी॥
प्रतिदिन मोलापड़ भिनभिन पद पूजै।
घोलानीरण बिन जीरण जिम घूजै ॥६१॥
करता मांचा दे लांचा कूतरिया।
उतरत आसाढां मूंढा ऊतरिया॥
सैणां संकटमें बंकट सब राया।
घांटा घुटियोड़ा घूंघट घबराया ॥६२॥
फूंकण नवकोटी झंडा फरहरिया।
घर घर जातीरा-टामक[1] घरहरिया॥
खाली जल धरथी जलधर जल खूटो।
ततखिण जीवण बिण जगजीवण तूटो॥६३॥
थोथा[2] गैडंबर संबर बिण थाया।
छपनैं सूमांसा आडंबर छाया॥
तुरत तिजोरी में जल नैं जड़ दीनूं।
देदे खांडेला खड़नैं खड़ दीनू ॥६४॥
दुरभिख निकटासण किणनैं नह दीधो।
नकटै नकटापण ऊपणासय कीधो॥

---

१—खातमे की नौबत। २—पोले, खोखले।

मिलगा धूली ज्यूं जेष्टाश्रम जूनां ।
सालै सूली ज्यूं श्रेष्टाश्रम सूनां ॥६५॥
हाहा दुखदाई छपनाँ हतियारा ।
सज्जन सुखदाई सावल सथियारा ॥
निसनह निसनायक[1] नभ नहिं नखतालो[2] ।
करदी पूनमनैं ऽअमावस काली ॥६६॥
चहुँघाँ चकचूरण खूरणोखे[3] चढती ।
मसलत महिमंडल नभमंडल मढती ॥
रेणूं[4] रवि[5] मंडल रसमीं[6] रयरोकी ।
तनमन प्रज कांपत ढांपत त्रयलोकी ॥६७॥
काली पीली सह सीली ककुभाली ।
कांठल कावलती बावल बल वाली ॥
अंचल उलटाती कुलटाऽकृति आवै ।
खैखैं करतोड़ी मरतोड़ां खावै ॥६८॥
बायू आयू हर बिबरण बहरावै ।
थर थर थरकत थिर थिरचर[7] थहरावै ॥
खेहाडंबर[8] खर अंबर अरड़ावै ।
धरणींतल धूणैं गरदव गरड़ावै ॥६९॥

१—चांद । २—तारों की पंक्ति । ३—धूल । ४—धूल, रेत । ५—सूर्य । ६—किरणें । ७—चराचर । ८—तूफान ।

लाँवा लाँवा धर आंवा अड़ जावै।
धड़ धड़ वड़ भड़ कै पीपल पड़िजावै॥
टणका टणका तरु जरघै टुरिजावै।
दुर्व्वा गुर्व्वा गुण गरबै दुरजावै॥७०
पत्ता भड़ पत्ता खत्ता खड़खावै।
उड़ता ऊमर इव पत्ता नहिं पावै॥
केकी[1] केका[2] तजि ठेकादै ठैरण[3]।
विखमी[4] भांखड़ियां पांखड़िया वैरण॥७१
भुकियो वेलूभड़ आधो फर आधौ।
हाथा ताली हणि तुकियो नहिं लाधै॥
कच्छीयो करकर रच्छी रुलिजावै।
तड़फै मच्छीतल पच्छी पुलजावै॥७२
करकरहूँ भाड़ा सालण किचलावै।
वाजै भूंभाड़ा वालण विचलावै॥
चमकैला डागल गोडा चिक्क चिकता।
जंतू जल रिकता सिकता में सिकता॥७३॥
घोरांधोरां धर घूघल धुरधाई।
थल थल ऊथलती वलती वुरकाई॥
पड़ती पुल पुलफर भुलभुल भरभूंजै।
सरकर सर सोखत गिरवर दरगूंजै॥७४॥

---

१—मोर। २—मोरनी। ३—भाग जाते हैं। ४—टेढ़ी।

किरकर भोजन कर जोजन जुल जावै ॥
घरघर निरमल जल वेकल घुल जावै ॥
पींगै पूतांरै तंबू तण जावै ।
सेजां सूतां रै वजरँग वणजावै ॥७५॥
झाडूदे ढाणी झालरिया झाडै ।
पाणीं पालरिया[1] पीवण पछखाडे ॥
लोरीदै पोलछ लालरिया लेती ।
दड़खिल खोड़ानैं हालरिया देती ॥७६॥
आंधी खूंखाटा करती उठ आवै ।
फ़दके मूंफाटा चेता चलजावै ॥
गोलू गायांले गांमां गल गाहै ।
दुखिया सुखिया मिल दोनूं दल दाहै ॥७७॥
खत्था खेसलिया भाखलिया खांधै ।
वेझड़[2] दामोदर चामोदर बांधै ॥
सुखिया मनमोहण दोहण घर गेढी ।
गोढै ढेरो व्है खूंणी में गेढी ॥७८॥
छोटी दीवड़ियां काखां[3] तल छाले ।
मोटी लोटड़ियां दाखां जलमाःले ॥
निरबल चोरां डर बसियोड़ा नैड़ा ।
दुरबल मोरां पर कसियोड़ा डेरा ॥७९॥

---

१—वर्षा का पानी । २—नाज का मिश्रण । ३—बग़ल ।

हीलाकर हिएके ईला हुय आधा।
 लीला भगवत री लीला नहिं लाधा॥
ढालां ढालांतर सांतर ढलियोड़ा।
 बेठा नीरांतर आंतर बलियोड़ा॥८०
बाटी बोटे नहिं खाटी खड़ बूझे।
 फिर फिर फरफाटी साटी नह सूझे॥
अमली ठाकरड़ा डेरां में आवै।
 मोटी घसका घड़[1] मावा[2] मटकावे[3] ॥८१॥
इत्यादिक मोथी आदतिरा अलिया[4]।
 थोथी थलवट रा थलिया बेथलिया॥
ढीली लांगां रा ढेरा ढलकाता।
 टोघड़ टुकड़ांरा खेरा[5] खलकाता[6] ॥८२॥
खोटी खोडी रा गोला गलकाता।
 पीली कोडीरा डोला[7] पलकाता॥
ममता भवसागर ममता मढियोड़ी।
 केवल नलियांरी नलियां कढियोडी ॥८३॥
पाई[8] नहिं पाई[9] पाटी पढियोड़ी।
 चपटा दांतांपर काई[10] चढियोड़ी॥

---

१—गप्पें। २—अफीम। ३—खा जाते है। ४—खराब। ५—छोटे छोटे टुकड़े। ६—गिराते। ७—आंखें। ८—पैसा। ९—मिली। १०—मैला।

धोली आंख्यां रा चींदड़[1] भड़ धीठा ।
दोनूं भव निजरां बीगड़ता दीठा ॥८४॥
मरणै परणै में गोडा खर गालै ।
बनिता[2] सुत जावो बैती[3] रै बालै ॥
भलपण खांचै पणरांचै भूंडै में ।
मांचै सूतां रै हूको मूंढै में ॥८५॥
बाका फाटोड़ा थाका दम बाकी ।
डेल्हो चुलियोड़ा डुलियोड़ा डाकी ॥
थिरता मन री नहिं तन री गति थाकी ।
फुरणां परधन री अन री नहिं फाकी ॥८६॥
भूवा भगनीं रा थलचट भिखियारी ।
धन्यां कन्या रा गलकट हठधारी ॥
राफां झरणावै गिरणावैं रोता ।
गंता निरणावै करमां रा गोता ॥८७॥
बिलली बातांरी बाणीं बधरावै ।
पतली भिण जिण में पाणी पधरावै ॥
घालै बिसमत मत मगमग ठग घेरो ।
फोरी किसमतसूं पगपग पग फेरो ॥८८॥
डांढा[4] तांभाडै केरडिया[5] ढींकै[6] ।

१—नाकुछ । २—स्त्री । ३—बहती नदी । ४—पशु । ५—बछड़ा । ६—पुकारते हैं ।

रोटी पांणीनैं टींगरिया[1] रींकै[2] ॥

चित्त पर घोराख आकर बरचावै।
घर घर नरनायक लायक घबरावै ॥८६॥

गोवै चरतोड़ी पेडां थिग गेडी।
भैभै करतोड़ी भेडां ढिग भेडी ॥

ऊणां ऊरणियाँ[3] खरसणियाँ ओलै।
डरड़ा नरड़ा बिण अरड़ादे टोलै ॥६०॥

सांयंड भेरावै सेढां[4] रै सारू।
बेरै बेढांकर हेरै हथवारू ॥

भैंस्याँ रिड़कै रिड़ गायाँ रंभावैं।
प्राणी तिरषातुर पाणीं कुण पावै ॥६१॥

खाली खेली में बाजै खणणाटा।
भाजै धाफड़लै कोठा भणणाटा ॥

बारै बारैरै घनदै बणणाटा।
गाँजर खाँचैलै पाँजर गणणाटा ॥६२॥

पड़पण कोहिर पर कोहिर पड़जावै।
खड़ खड़ करता खर खुदधर खड़िजावै ॥

खालड़ खैंखारो घर घाटो खेवै।
दोसत ओधारो आटो नह देवै ॥६३॥

---

१—बच्चे। २—रोते हैं। ३—भेड़ का बच्चा। ४—दूध की धार।

दलिया राँधै दलबलिया हल बांणै।
बेचण बींदणियां इंधणियाँ आणैं ॥
लादी भारी नैं ओलावो[1] लेती।
दुरबख बारीनैं बोलावो[2] देती ॥६४॥
दाधी दुखड़ैं री फिरतोड़ी दोरी।
गोरै मुखड़ै री गिरतोड़ी गोरी ॥
चाँमीकर[3] धामैं[4] कामीं कर चोड़ै।
जामी जामी कर सामैं कर जोड़ै ॥६५॥
मौड़ै मुख मौड़ै हीतल हतवाली।
पीतल पैरणनैं सीतल सतवाली ॥
लुचा ललचावै लालच घिनलागै।
लोचणजलमोचण सोचण खिणलागै ॥६६॥
खेड़ा गाँमाँरी गलती जे खावै।
आधा दामाँ में बलती दे आवै ॥
बिलखी अंजल बिन धावे बेराजी।
भीनीं बाँफणियाँ आवे घर भाजी ॥६७॥
बाबर[5] बीखरिया ओढणियें आडै[6]।
डाबर नयणां री टांबर[7] वय डाडै[8] ॥

१—मिस, बहाना। २—विदाई। ३—सोना। ४—देने को कहें। ५—केश, बाल। ६—पुकार कर। ७—बच्चा। ८—रोवे।

नवला नंगाती संगाती सैंणीं।
निरणीं नव अंगा गंगाजल नैंणीं ॥६८॥
भाये भलहलिया भुरटां रा भारा।
अध अँग ऊललिया उरगा[1] रा आंरा[2] ॥
बिरला[3] दांता री पांता बिरलाती।
चोड़ै चाचर रा चोड़ै चिरलाती ॥६६॥
मिलियां मनमेलू मातीं मुसकाती।
डुसका भरतोड़ी आती डुसकाती ॥
सासू सकुलीणीं संतू सुर सानीं।
ऊजल़ दंतीनैं उरमें उर लीनी ॥१००॥
वाल्हा बीरा कह ससहू बतलाती।
अश्रूपाती हा छाती भरि आती ॥
आणैं आयोढ़ी जलमें[4] जल पीणीं।
काणै घूंघट में कलपे[5] कलहीणी ॥१०१॥
दीरघनेसांरी छांणां तपदेती।
लांबा केसांरी दाणां लपलेती ॥
बेगी छेटी बिन भेटी भुजभारी।
पातल पेटी निज बेटी सम प्यारी ॥१०२॥

१—सांपों के। २—मंडल। ३—अलग अलग। ४—कहै।
५—दुःखी होती है।

सीरावण[1] जीमण दोपैरां सारो ।
पीसण पोवण में आरो पछ्लारो ॥
आती ओलणनैं अंबक दृक आयो ।
छाती छोलणनैं छपनों छित छायो ॥१०३॥
जावक[2] पावक जिम रंडातक जीवैं ।
साता ठोड़ांसूं चंडातक सीवै ॥
आधी उगलांची[3] कांचलियां आधी ।
बिलिये चूंड़ी बिन चींथरियां बाधी ॥१०४॥
सोनूं रूपो तन पीठी सुपनैं में ।
छल्ले बींटी बिन दीठी छपनैं में ॥
काजल टीकी बिन फीकी द्रग कोरां ।
सधवा विधवा बिच बिवरो[4] नहिं सोरां[5] ॥१०५॥
महला मुरधर री तरसै अन तांईं ।
तीजै पो:रां तक बीजै दिन तांईं ॥
नांखै नीसासा आसा अड़ियोड़ी ।
पामर पुरुषां रै पानैं-पड़ियोड़ी[6] ॥१०६॥
ऊजल मल संकुल पीठी उबटांणीं ।
करडै[7] लो[8] साथै औरण कूटांणीं ॥

---

१—सुबह का कलेवा । २—महँदी । ३—नंगी । ४—भेद । ५—सहज मे । ६—वश में आई हुई । ७—कठोर । ८—लोहा ।

कलियां कूलारी कादैमें कलगी।
विषहर[1] संगत सूं पीपलियां वलगी[2] ॥१०७॥
करता विश्वंभर कसरांकाः कांई।
नागरवेली दल निरफल फल नाहीं ॥
दाता घर दालद भुगतै हठभाया।
मूंजी[3] मिनखांनैं सूंपै सठ माया ॥१०८॥
लावां लखणां रा दस दस सुत देवै।
उत्तम लखणां रो अकेल उरलेवै ॥
सिंधुरवर बावर भूंडण कर सांधै।
वामा बीजल नैं थावर गल बांधै ॥१०६॥
वेस्या सुखभोगै पतिवरता व्याधी।
इणसूं ईस्वररी ईस्वरता आधी ॥
सावल सुर साधक सुखसूं नह सोया।
सकुनीं सकुनावल रावल बलरोया ॥११०॥
सिद्धां सिद्धाई धरणी में धसगी।
भोपां भोपाई फाँफाँ में फसिगी ॥
झूठा जोतसियां जोतिस्र की झूठी।
करसा कलपाया वरसा नह वूठी ॥१११॥
दारादुर्दिनदुति दुगणित दरसाई।
आवण आवण में गावण सरसाई ॥

---

१—गोह। २—जलगई। ३—कंजूस, सूम।

निकसी तीजणियां वणियां घड़न्हाली ।
उपमां घड़ टाली बरछी छड़वाली ॥११२॥
बिमला कमला[1] सी अमला[2] वेसां री ।
कड़ियां रलकंता कमला[3] केसां री ॥
भूषण आभूषण मनसा भरियोड़ी ।
बेला[4] मनबंछित केला[5] करियोड़ी ॥११३॥
चंचल चपला[6] सी चितवन चिरताली ।
निरखै निगमागम नागम निरताली ॥
मादा[7] मरजादा जादा मदमस्ती ।
बेली अलबेली छेली छदमस्ती ॥११४॥
डोला हींडोला होकर हुचकाती ।
अणवट ठोकरदे एडी उचकाती ॥
रमझम बिछियां रो बजता रणकारा ।
झमझम जेहरि रा उठता झणकारा ॥११५॥
सादर सांईनी आदर उमगाई ।
उड़ती परियां सी बरियां[8] घर आई ॥
गोरी गज गामणि हंसां गति हालै ।
चंपा डाली सी राली भुजचालै ॥११६॥

---

१—लक्ष्मी। २—निर्मल। ३—कोमल। ४—समय। ५—भोग। ६—बिजली। ७—कम। ८—पतियों के।

पद्मणि पूंगल री ऊगल गल आगै।
गंजा हंजादे गंजा गृह लागै ॥
महितल मगजाई मेलै थल मेली।
लेली[1] महिमा मत महिला दल लेली ॥११७॥

मगरीयै स्वरियै पद पेरण माल्ही।
हेरण हरियाली हच्छय हद्हाली ॥
तिण दिन तीजणियां निरखी तन त्यारी।
कंचन बेलीसी केसररी क्यारी ॥११८॥

गहकै आरङ्ग पुर सारँग[2] सुर गावै ॥
बाणिक दीठांइं नींठां बणिआवै ॥
झूलर झांखल बिन खांखल दिन ढंक्यो।
हींडै हींडण बिन हींडै हिय हंक्यो ॥११९॥

सूकी सेवणरी हेला उरहाई।
मैंदी देवणरी बेला मुरझाई ॥
खावण रूचैं धन ऊचैं मन खूणैं।
धामण तामण बिन जामण सिर धूणैं ॥१२०॥

गायां गोसालां गूदां गलगलती।
ढाला द्रग ढलती बूंदां बलबलती ॥

१—प्रसिद्ध प्रेमी मजनू की प्रेमिका "लैला"। २—सारंग राग या मयूर (मोर) का सा मीठा राग।

डाई डेडरसी धाई धुरधीएँ।
झींणो झेडर झुरगाई सुर झीएँ ॥१२१॥
बीणां नारद सी कोयलसी बांणी।
कुरलै केकीसी काया कुम्हलांणी ॥
अपणैं आसरिये अतलो दिन ऊगो।
पीहर सासरिये पनलो पुनि पूगो ॥१२२॥
आखी जगदीस्वर सांधण अभिलाखी।
राखी बांधण री ईस्वर नह राखी ॥
लोयण[1] लागणियां तणियां लजवाला।
कोयण काजलिया रलिया रजवाला[2] ॥१२३॥
जो जो झांवड़ियां जाती जतनाली।
रोरो आंखड़यिां राती रतनाली ॥
बाट बटाऊ हुय सांसो डर सालै।
बाट बटाऊ बिण हंसो उडहालै ॥१२४॥
नीचो नैणांसूं धोवां[3] जल धावै।
ऊंचो ईखण रो अभलेखो आवै ॥
गाढी गयणांगण रज ले गरणाटा।
सावण सूकोगो देतो सरणाटा ॥१२५॥
फुरियो भादरवो घुरियो नह फीको।
नीरदरज आगै लागै नह नीको ॥

---

१—नेत्र। २—ललाईदार। ३—अंजली।

तिसिया संगारा भूपर नर तिरसै।
बिसिया अंगारा ऊपरसूं बरसै ॥१२६॥
बेरा बैरागर सागर सम सोभा।
रीती गागरलै नागर तिय रोभा॥
धावै द्रगधारा दारा मुख धोवै।
जीवन संजीवन जीवन धन जोवै ॥१२७॥
बालक बरलावे आखा अभिलाखै।
भूभू बूबू[1] बिन भाखा नहिं भाखै॥
सूंपे सीरावण ब्यालू ले बांसै।
वेला ब्यालू री सीरावण सांसै ॥१२८॥
धाडा धाड़ायत लूटणनैं धावै।
अपती कुलहीणा कूटणनैं आवै॥
दुजबड तीजा दरसातू ले दोड़ैं।
खावै जातूखल मारग सूं मोड़ैं ॥१२६॥
निसदिन जनमाठम आठम गमनांहीं।
माधव जनम्यों कै मरियो जगमांहीं।
कूड़ा पूजारी कूड़ी कथ कीनीं।
देवणकानां में पंजीरी दीनीं ॥१३०॥

---

१—छोटे बच्चे पानी को "भू" और मां को "बू" कहते हैं।

ऊंधा चूंधा कर फेरा उलझावै ।
बनड़ो बनड़ी बर मनड़ो मुरझावै ॥
रस में बेरस बस रागांरल रीसै ।
दुलहणि दुलहै नै दावानल दीसै ॥१३१॥

ऊभी आंगणियें बोलुड़ी आवै ।
गद गद मुरली सुर ओलूड़ी गावै ।
बालम व्रीड़ा[1] री पीड़ा कुण पालै ।
पीहर प्यारी नैं सासरियो सालै ॥१३२॥

सांथरवाड़ै[2] सी वाडै में सोती ।
आनन[3] अंभोरू[4] रंभोरू[5] रोती ॥
दोलै दूधालू गलियोडी गेरी ।
ढोलै ढलियोड़ी रतनां री ढेरी ॥१३३॥

सुरगारोहण पण निरसण नवसूती ।
सूधी लहु सूती सूती बहु सूती ॥
काया कठसेडी मठसेडी कांपै ।
ढांगी बेलां नैं तेलां नैं ढांपै ॥१३४॥

खोली खीलां री डेढां ढिग ढीली ।
पोली सेढां री लीलां बिण पीली ॥

---

१—लाज । २—शोक की बिछायत । ३—मुँह । ४—कमल ।
५—केले के थंभ सी जंघावाली स्त्री ( सुन्दरी ) ।

खड़ती सूवाड़ी बाड़ी विन खटकै ।
भरती मूंछड़ियाँ पूंछड़ियाँ पटकै ॥१३५॥
बैठी वाखडियां चाखडियां चाटै ।
कामल नै चकियां चकियां सूं काटै ॥
माकड़ माकड़सी मोली मुख मोलै ।
घरणीं हिरणीं लख हिरणी चख घोलै ॥१३६॥
सूधी सींघणिया च्यारूं थण सोधै ।
बिमनीं बिणजारण कारण परबोधै ॥
बाल्ही बेगड़ नैं थेगड़ दे बालै ।
भाली भोली नैं भोंडी नैं भालै ॥१३७॥
मोडी गोडी दे पसवाड़ा मोड़ै ।
तड़छां बातोड़ी घड़छां तन तोड़ै ॥
पीली पाडल पर फिर फिर कर फेरै ।
धोली घूमर नैं घिर घिर घर घेरै ॥१३८॥
बूरी सीणी सुर भीणी बतलावै ।
माड़ी काजल लख प्राजल मतलावै ॥
अबली सबली नैं सबली उर आणैं ।
गोरी गुणवंती गोरी गुण जाणैं ॥१३९॥
कपला कवली नैं वारै पुचकारै ।
लाखर लाखर अै आखर मनमारै ॥

हांसो बांसीसी सूकी हिय हारै ।
सरणीं लसणी लख छैदसणीं[1] सारै ॥१४०॥

बूटी लापड़ गीचांबर बिन बूटी ।
खांडी बांडी सब खावण बिन खूटी ॥
वैडां व्यायोड़ी खैड़ा में खांसै ।
कोमल काछड़िया बाछड़िया बांसै ॥१४१॥

दूभर द्वीहायन त्रीहायन दोरी ।
सूभर चतुरब्दा सब्दारथ सोरी ॥
इक नहिं आक्रान्ता क्रान्तातुर आडी ।
डाई अवतोका सोकाकुल डाडी ॥१४२॥

जोवण बरसोड़ी करसोड़ी जागी ।
मधरीडीघी सब सधरी मगलागी ॥
गंडक[2] गोमायू[3] पायू पल[4] पावै ।
वायस[5] वांसै चख चांचां भख चावै ॥१४३

लोका[6] लह लाणति छुटकारा लेती ।
दीरघ कानांसूं फिटकारा देती ॥
खुंडी पाडी रा लाडी चख खोलै ।
धमती खाडाली काली दिन धोलै ॥१४४॥

---

१—सर्पिणी। २—कुत्ता। ३—सियार। ४—मांस। ५—कौआ। ६—लोमड़ियें।

भूरी सूभरभर भावड़दा भांगी।
मोटी झोटी[1] री आवड़दा[2] मांगी॥
चारो नाणूं व्है खारी भरचारै।
अपणीं प्यांरी पर प्राणांतक वारै॥१४५॥

कुढ कुढ काया नैं माया बिन मोसै[3]।
रोती कड़ियां दे आंतड़िया रोसै॥
छिलगी देवर री जेवर बिण छाती।
ऊंडी नाभी री बाभी[4] अकुलाती॥१४६॥

खटकै खांवँदरै अड़ियां उर खारी।
पतली कड़ियां[5] री कड़ियां[6] बिन प्यारी॥
घां घां गुड़गी खा ऊधांरी घेरी।
विस में जुड़िगी हा दूधांरी बेरी॥१४७॥

काचा करमां सूं रैगा गळ रीता।
साचा सोनैंरा बालळिया बीता॥
गोरां खाली हुय खालां री गांठां।
लेग्यो लूंठांपण लांठां री लांठा॥१४८॥

सुरभी कासारी लारै सुख लेगी।
देई बीलोई दोई दुख देगी॥

१—भैंस। २—उम्र। ३—घोटना। ४—भाई की स्त्री, भौजाई। ५—कमर। ६—पांव का जेवर।

गोगो[1] मोगो हुय गोरधाँ[2] गिरियो।
तेजो[3] मोलो पड़ि नेजो[4] लै तिरियो ॥१४६॥
पीरां पतधीरां पैलो घर धायो।
उण दिन रामो[5] डर सामो नहिं आयो ॥

१—यह जिला हरियाला के गांव मेहरीके चौहान राजपूत थे। सं० १४१० प्र० भादों बदि ६ गुरुवार (ता० २५-७-१३५३ ई०) को दिल्ली के बादशाह फिरोजशाह द्वितीय के सेनापति अनुवक से युद्ध करके काम आये। हिन्दु इन्हे देवता तुल्य मान कर भादों बदि ६ को इनकी जयन्ती मनाते हैं। मुसलमान इन्हे जाहीर पीर के उपनाम से पूजते है।२—जोधपुर नरेश महाराजा अजीतसिंह की धाय "गोरां" की खुदवाई विशाल बावड़ी "गोरंधा" जो जोधपुर शहर मे पोकरण की हवेली से सटी हुई है। अकाल मे भी इस बापी का पानी नही सूखता है। ३—यह नागोर के गांव खड़नल के निवासी और धोलिया गोत (नुख-शाखा खीची) के जाट थे। इनका जन्म सं० १७५१ वि० और देहान्त सं० १७७७ वि० की भादों बदि १० को हुआ। लुटेरों मेरो से गायों की रक्षा करते हुए घायल होकर सर्प के विष से यह स्वर्ग सिधारे। ४—भाला। ५—यह मारवाड़ के गांव जूँजाल के तंवर राजपूत थे। इनकी माता का नाम मालदे (मालदेवी) और पिता का अजमाल था। इन्होने भैरव नामक एक राक्षस (दुष्ट) को मारा था इससे इनका खूब नाम हुआ। मुसलमान हिन्दू सब इन्हे देवता की तरह पूजने लगे। इन्हें मानने वाले अधिकतर अछूत जाति के लोग हैं। इनका जन्म सं० १४६१ में हुआ और इन्होंने जीतेजी पोकरण से ८ मील गांव रुणेचा (रामदेवरा) में सं० १५१६ मे समाधि ले ली। वहां हर वर्ष भादों मे एक बड़ा मेला लगता है।

लुट लुट खीरांमें दुनियां लवलाई ।
पांचुँहिं पीरा मिलि खीरां नह खाई ॥१५०॥

भरियो भादरवो खाली पड़ भागो ।
लगतां आसूं[1] में आसूं झड़ लागो ।
छपनैं घोरारव आरव रव छायो ।
सूरज ससि मंडल गर्व्वित गहणायो ॥१५१॥

भमियां भूगोलक नभ गोलक भाई ।
कविजण करुणांरस अलमिति अधिकाई ॥
सूका सरवरिया तरवरिया सूका ।
च्यारूं वरणाश्रम भय भ्रम क्रम चूका ॥१५२॥

जादा जीवण रा पड़िया जिय जांदा[2] ।
मांगण खावण डर नर पड़िया मांदा ॥
गायां भैंस्यां रो कर दीनूं गाटो ।
लज्जाकुमजा रो ले लीनूं लाटो ॥१५३॥

फेदड़ फेदड़ सी नभ में निजराई ।
माखण चाखण री मनसा मुरझाई ॥
प्रावृट प्रावृटरी आवट मनमारै ।
थर[3] नैं पापां रा थर[4] लेग्या लारै ॥१५४॥

---

१—आसोजमास । २—लाले । ३—मलाई । ४—ढेर ।

भूरो कीटी रा आसी भव भटका ।
गुडली छाछांरा सुपनैं में गटका ॥
प्यारा टोघड़िया पाडाकूद पेखां ।
दूधां दहियां रा चाडा कद देखां ॥१५५॥

थेबा पड़तोड़ी रावां घी थीणां ।
धापिर देखांला दूजे भव धीणां ॥
हुय ग्या हत आसा हकबक सुणि हाको ।
निरधन धनवालां नीकल ग्यो नाको ॥१५६॥

खावण पीवण री खासा रग खूटी ।
छपनैं जीवण री आसा जग छूटी ॥
पल पल दींठां बिन पाणी नह पीता ।
जांरा मींठा मुख जोयर जगजीता ॥१५७॥

माता पितु बेटी बेटा भल भरिया ।
प्यारां प्यारां नैं मुसकल परहरिया ॥
जंतर जर हरणूं अभ्यंतर जडियो ।
पीतम प्यारीनैं परहरणूं पडियो ॥१५८॥

महिमां परमातम आतम नहिं मालम ।
वाल्ही घण[1] नैं तजि बिलखाणो बालम[2] ॥

---

१—स्त्री । २—पति ।

भाई भाई तज भूखो तज भागो ।
पग पग पुरसां नैं लूखो जग लागो ॥१५६॥

धांसू ढोल्हरिया सखियां घणियाली ।
आंसू ओलरिया अखियां अणियाली ॥
घरणीं निज परणीं घर बाहिर घेचै ।
बनिता बनितावत निलजा नर बेचै ॥१६०॥

निर्दय नारद सी लाजे मत नैड़ी ।
ईस्वर देखाजे मत बेला[1] वैड़ी ॥
गद्गद बांणीं द्रग पाणी गल लाटा ।
कँगला बँगला में कीना कललाटा ॥१६१॥

ठां ठां ठरड़ाया सुख दुख किण सूझै ।
बिपदा बरड़ाया बिपदा कुण बूझै ॥
चिंताहर नागर चिंता नह चोनी ।
करुणां सागर भी करुणां नह कीनी ॥१६२॥
धरणीतल व्याकुल छेलो सिर धुणियो ।
सरणागत बच्छल हेलो नह सुणियो ॥
लिछमी वर छानूं कानूं लै लीनूं ।
दीननबंधू हुय दीनन दुख दीनूं ॥१६३॥

---

१—समय ।

